*श्रीशखेश्वरपार्श्वनाथाय नमः ।*

# वादमाला

मूलग्रन्थकार

न्यायविशारद-न्यायाचार्य महामहोपाध्याय

## श्री यशोविजयजी गणिवर

दिव्याशिष

वर्धमानतपोनिधि सघहितचितक न्यायविशारद गच्छाधिपति आचार्यदेव श्रीमद् विजय

## भुवन भानु सूरीश्वरजी महाराज

प्रेरक - प्रोत्साहक

सिद्धान्तदिवाकर गच्छाधिपति आचार्यदेव श्रीमद् विजय

## जयघोष सूरीश्वरजी महाराज

हेमलता (सस्कृत) टीकाकार - वल्लभा (हिन्दी) व्याख्याकार - सशोधक - सपादक

पद्ममणितीर्थोद्धारक मुनिराजश्री विश्वकल्याणविजयजी महाराज के शिष्य

मुनि यशोविजय

महोपाध्याय श्री यशोविजयजी महाराज के उद्गार : →

स्वागमेऽन्यागमार्थाना शतस्येव परार्ध्यके ।
नावतारबुधत्व चेत् ? न तदा ज्ञानगर्भता ॥ अध्यात्मसार (६/३६)

परार्ध (उत्कृष्ट सख्या) मे १०० सख्या के समावेश की भाँति जैनागम में अन्य दर्शन के शास्त्रार्थो के उचित समावेश की कुशलता नही है, तव ज्ञानगर्भित वैराग्य नामुमकिन है ॥




प्रथम आवृति
वि स. २०४९


मूल्य




[नोध : अभ्यासु जैनसाधु-साध्वीजी महाराज को भेट मिल सकेगी ।]




**प्रकाशक**

दिव्यदर्शन ट्रस्ट
३६, कलिकुड सोसायटी
धोलका
Pin - 387 810

**प्राप्तिस्थान**

१ प्रकाशक
२ भरतभाई चतुरदास शाह,
कालुशी पोल,
कालुपुर,
अमदावाद - ३८० ००१

-: लेसर टाईपसेटीग :-

*पार्श्व कोम्प्युटर्स,*
*३३, जनपथ सोसायटी, केनाल के पास, इसनपुर रोड, घोडासर, अमदावाद - ५०*
*दूरभाष : ३९६२४६*

# दिव्याशिष


सिद्धान्तमहोदधि वात्सल्यवारिधि सुविशालगच्छाधिपति
स्व. आचार्यदेव श्रीमद् विजय
प्रेमसूरीश्वरजी महाराजा



वर्धमानतपोनिधि-गच्छाधिपति

प पू आ श्री भुवनभानुसूरीश्वरजी महाराजा



सिद्धातदिवाकर गच्छाधिपति

प पू आ श्री जयघोषसूरीश्वरजी महाराजा

# प्रकाशकीय हर्षोद्गार

प्रिय विज्ञ वाचकवर्ग के समक्ष 'हेमलता' (सस्कृत टीका) एव वल्लभा (हिन्दी व्याख्या) से सुशोभित वादमाला ग्रन्थ को प्रस्तुत करते हुए हम आज अपूर्व आनद की अनुभूति करते है ।

मूलग्रन्थ 'वादमाला' के रचयिता महामहिम तर्कसम्राट् न्यायविशारद न्यायाचार्य महोपाध्याय श्री यशोविजयजी महाराज है । चिरकाल से अध्ययन - अध्यापन क्षेत्र से यह ग्रन्थरत्न प्राय बाहर रहा हुआ है, जिसका कारण है इस ग्रन्थ की नव्यन्याय से गर्भित पारिभाषिक गूढ पदावली । इस प्रकरणरत्न की प्रत्येक पक्ति नव्यन्याय की कर्कश परिभापा के गहन प्रयोग से इतनी जटिल है कि प्राथमिक अध्येतावर्ग विमनस्क हो कर इस प्रकरणरत्न को अपने अभ्यासक्षेत्र मे लाते हुए घबराते है । अध्येतागण को इस बहुमूल्य ग्रन्थरत्न के अभ्यास के लिए सक्रिय प्रेरणा एव प्रोत्साहन देने के लिए गुरुजनों से आशिप ले कर विद्वान् मुनिश्री यशोविजयजी ने इस ग्रन्थ पर सस्कृतभापामे हेमलता टीका एव हिन्दीभापा मे वल्लभा व्याख्या की रोचक रचना की है, जिससे प्राथमिक नव्यन्यायअभ्यासु वर्ग इस ग्रन्थ के अध्ययन से लाभान्वित हो सकेगे । स्याद्वादरहस्यग्रन्थ की जयलता टीका की भाँति प्रस्तुत वादमालाप्रकरण की हेमलता टीका मे तत् तत् वादस्थलो के प्रारभ आदि मे टीकाकारने जो मङ्गल किया है उससे टीकारचनाकाल के दौरान टीकाकार के विहारक्षेत्र का ज्ञान भविष्यकालीन इतिहासविदो को भी सुलभ बनेगा ।

स्याद्वादरहस्य, स्याद्वादकल्पलता, आत्मख्याति, न्यायखण्डखाद्य, अष्टसहस्रीतात्पर्यविवरण आदि अनेक आकर ग्रन्थों के अध्ययन को सुकर एव सुलभ बनाने के लिए इस ग्रन्थ का एव उसकी दोनो व्याख्याओ का सूक्ष्म अवलोकन करना अब दार्शनिक अभ्यासुगण मे आवश्यक समझा जायेगा ।

प्रस्तुत ग्रन्थ के टीकाकार मुनिश्री यशोविजयजी ने ही पूरे ग्रन्थ के सशोधन, सपादन -प्रुफ रीडीग, परिशिष्ट आदि कार्य किया है, एतदर्थ हम उनके आभारी है । अमदावाद के पार्श्व कोम्प्युटरवाले अजयभाई एव विमलभाई आदि ने ग्रन्थ के कम्पोझ, मुद्रण आदि मे बहुत दिलचश्पी से काम किया है, एतदर्थ वे भी धन्यवाद के पात्र है । मुनिश्री से रचित सस्कृतभापानिबद्ध **भानुमती** टीका एव गुर्जर भावानुवाद से अलकृत ऐसे महोपाध्यायकृत **'न्यायालोक'** ग्रन्थ का प्रकाशन भी अल्प समयावधि मे हमारी सस्था की ओर से करने के लिए हमारी उम्मीद है । अस्तु !

सुगृहीतनामधेय चारित्रचूडामणि सिद्धान्तमहोदधि आचार्यदेवेश श्रीमद् विजय **प्रेमसूरीश्वरजी** महाराज के पट्टालकार परमश्रद्धेय वर्धमानतपोनिधि न्यायविशारद गच्छाधिपति आचार्यदेवेश श्रीमद् विजय **भुवनभानुसूरीश्वरजी** महाराजा के दिव्य शुभाशिष से हमारी सस्था को ऐसे बहुमूल्य शास्त्रीय प्रकाशनो का लाभ मिलता रहे, जिससे अध्येता मुमुक्षवर्ग कुतर्क एव कदाग्रह स्वरूप विपम विप से मुक्त हो कर विशुद्ध आत्मपरिणति द्वारा परमानन्द को प्राप्त करे - यही हमारी तमन्ना है ।

परमपूज्य सिद्धान्तदिवाकर गच्छाधिपति आचार्य भगवत श्रीमद् विजय **जयघोपसूरीश्वरजी** महाराजा एव पन्यासप्रवर पूज्य **पद्मसेनविजयजी** गणिवर तथा पूज्य मुनिराजश्री **नेत्रानदविजयजी** महाराज की पावन प्रेरणा से - श्री श्वेताबर मूर्तिपूजक जैन सघ चोपाटी - बोम्बे की ओर से ज्ञाननिधि से आर्थिक सहायता प्राप्त हुई है - एतदर्थ श्री चोपाटी (बोम्बे) जैन सघ एव उसके ट्रस्टी महोदयों को भी धन्यवाद है ।

लि

दिव्यदर्शन ट्रस्ट के ट्रस्टी
कुमारपाल वि शाह
भरतभाई चतुरदास शाह
मयकभाई शाह आदि

# ग्रन्थप्रवेश के पूर्व किञ्चित्

'भाई जान ! तेंदुलकर बहुत अच्छा खेले, ११९ रन बनाये' ।

'उस्ताद ! अझहर ने तो उससे भी ज्यादा शान रखी, नोट आउट रह कर १७९ रन चुरा लिये' ।

'अजी जनाब ! सब से अच्छा तो भारत का जुमला खेला, ४८६ रन तक स्कोरबोर्ड पहुँचा दिया !!!'

जहाँ तक क्रिकेटविषयक ज्ञान का सवाल है, हम कह सकते है→ प्रथम व्यक्ति की अपेक्षा द्वितीय व्यक्ति मे अधिक प्रज्ञा है जब कि तृतीय व्यक्ति तो बुद्धिविहीन केवल आडंबरी मुखर है । अतएव प्रथम व्यक्ति की अपेक्षा द्वितीय व्यक्ति Commentry का आनंद अधिक पा सकती है जब कि तृतीय व्यक्ति Cricket का केवल काल्पनिक आभिमानिक आनंद पा सकती है । कक्षाभेद से Cricket के प्रेक्षक एव श्रोताओ की आनंद उर्मियाँ तेज-मंद होती है । मगर जहाँ मे अतिलोकप्रिय एव रसप्रद Cricket-game के प्रेक्षकवर्ग मे जो बात लागु होती है वही बात जिज्ञासुप्रिय एव सात्त्विकसुखदायी दार्शनिक अध्ययन के अध्येतावर्ग मे भी ठीक तरह संगत होती है । बहुत दार्शनिकअभ्यार्गी तत्त्वज्ञान के आनंद को लूटने की प्राथमिक कक्षा मे होते है, जिनकी अपेक्षा द्वितीय कक्षा मे प्रविष्ट कुछ सर्वदर्शनतत्त्वज्ञानपिपासु लोक अधिक तात्त्विक आनंद से लाभान्वित होते है । जब कि उपर्युक्त दृष्टान्त के अनुसार निम्न तृतीय कक्षा मे रहनेवाले पाठक बडी सख्या मे उपलब्ध होते है, जो वाचालता से गभीरतत्त्वज्ञानमकरन्द भोगी भ्रमर के लेबास मे अपना प्रदर्शन कर के आभिमानिक दांभिक आनंद का अनुभव करते है । सच्चे आध्यात्मिक सुख के भोगी तत्त्वज्ञानी तत्त्व का केवल दर्शन करते है, प्रदर्शन नही । अपने तत्त्वज्ञान का लाभ योग्य व्यक्ति ले सके- इस उद्देश से परोपकारार्थ निःस्वार्थभाव से अधिकृत व्यक्तियो की सम्यक् अध्यापन आदि प्रवृत्ति भी अध्ययन की भाँति तत्त्वज्ञान का सहज दर्शन ही है, प्रदर्शन नही । यश-कीर्ति या कांचन आदि की प्राप्ति के उद्देश से इधर-उधर से कुछ पदार्थ को दिमाग मे स्टीकर की भाँति चिपकाकर तोते की भाँति ललकारना- यह है तत्त्वज्ञान का प्रदर्शन । एक है शिवसुखप्रापक तो दूसरा है भीमभवदुःखकारक ।

क्रिकेटजगत मे कुछ लोग केवल प्रेक्षक ही नही बल्कि स्वय अच्छे बेट्समेन, बोलर, फिल्डर, विकेटकीपर भी होते है । अच्छे बेट्समेन Spin या Pace Bowler की कातिल गेंदबाजी से अपनी विकेट को केवल सुरक्षित नही रखते किन्तु बोल को अपनी काबत से Boundryline से बाहर पहुँचाते है । ठीक वैसे ही दार्शनिक जगत मे कुछ लोग केवल प्रेक्षक की भाँति अध्येता या Commentater की तरह अध्यापक न होकर Century-Batsman के तुल्य भी होते है जो परदर्शनी की ओर से होनेवाली कर्कशकुतर्कउपन्यास समान गेंदबाजी से घबडाते नही है, किन्तु अपने सिद्धान्तस्वरूप विकेट का सुरक्षित रख कर कुतर्कस्वरूप बोल को फटकार के अपने दर्शन की Boundryline से बाहर निकालते है । कुछ लोग बेट्समेन न होकर केवल Bowler होते है जो Pace या Spin Out Swing या In Swing bowling करके Player को L.B.W. करते है या Clean Bowled करते है । ठीक वैसे ही कुछ दार्शनिक लोग स्वसिद्धान्त की सुरक्षा करने मे असमर्थ होते है मगर कभी वितण्डा-वाद-कुतर्कप्रदर्शनस्वरूप Pace-Bowling से तो कभी छल-निग्रहस्थान[1] प्रदर्शन स्वरूप Spin-bowling से तो कभी अन्यदर्शन की ओर प्रतिवादी के सिद्धांतो को झुकाने के प्रयास सदृश Out-swing bowling से तो कभी बाहरी लौकिक दृष्टान्त के बल से प्रतिवादिसिद्धान्त मे दोषोद्भावनतुल्य In-swing bolwing से प्रतिवादीस्वरूप Cricket Player को अप्राप्यकाल-अविज्ञातार्थ-निरर्थक-न्यून-अधिक -पुनरुक्त - अज्ञान-अप्रतिभा - विक्षेप आदि निग्रहस्थान प्राप्तिस्वरूप Fielder से Catch करवाते है या तो प्रतिज्ञाहानि-प्रतिज्ञासन्यास-प्रतिज्ञाविरोध - हेत्वाभास आदि निग्रहस्थानप्रसङ्गस्वरूप Clean-bold से Out करते है, जिसके फलस्वरूप दार्शनिक जगतरूपी Stadium मे वादस्वरूप Pitch पर तत्त्वमीमासात्मक Cricket को खेलने को आये हुए प्रतिवादीस्वरूप Batsman को वापस पेवेलियन मे परास्त होकर प्रवेश करने के लिये मजबूर होना पडता है । कभी वादी बेट्समेन या बोलर न होकर अच्छा फिल्डर भी हो सकता है, जिसको जब प्रतिवादीस्वरूप Cricket-Player युक्तिस्वरूप Bawl फटकारता है तब मतानुज्ञा आदि निग्रहस्थान संशोधनस्वरूप Fielding भी ठीक तरह अदा करनी पडती है । जब वादी Fielder पर्यनुयोज्यउपेक्षणस्वरूप निग्रहस्थान को पकडता नही है तब प्रतिवादी-बेट्समेन को Catch छूट जाने से जीवनदान मिलता है । कुशल दार्शनिक-फिल्डर

१ विप्रतिपत्तिरप्रतिपत्तिश्च निग्रहस्थानम् । न्या सू १/२/१९ । प्रतिदृष्टान्तधर्माभ्यनुज्ञा स्वदृष्टान्ते प्रतिज्ञाहानि , । प्रतिज्ञातार्थप्रतिषेधधर्मविकल्पात् तदर्थनिर्देश प्रतिज्ञान्तरम् । प्रतिज्ञाहेत्वोर्विरोध । पक्षप्रतिषेधे प्रतिज्ञातार्थापनयन प्रतिज्ञासन्यास । अविशेषोक्ते हेतौ प्रतिषिद्धे विशेषमिच्छतो हेत्वन्तरम् । प्रकृतादर्थादप्रतिसम्बद्धार्थमर्थान्तरम् । वर्णक्रमनिर्देशवन्निरर्थकम् । परिषत्प्रतिवादिभ्या त्रिरभिहितमप्यविज्ञातमविज्ञातार्थम् । पौर्वापर्यायोगादप्रतिसम्बद्धार्थमपार्थकम् । अवयवविपर्यासवचनमप्राप्तकालम् । हीनमन्यतमेनाप्यवयवेन न्यूनम् । हेतूदाहरणाधिकमधिकम् । शब्दार्थयो पुनर्वचन पुनरुक्तमन्यत्रानुवादात् । अनुवादे त्वपुनरुक्त शब्दाभ्यासादर्थविशेषोपपत्ते । अर्थादापन्नस्य स्वशब्देन पुनर्वचनम् । विज्ञातस्य परिषदा त्रिरभिहितस्याप्यप्रत्युच्चारणमननुभाषणम् । अविज्ञात चाज्ञानम् । उत्तरस्याप्रतिपत्तिरप्रतिभा । कार्यव्यासङ्गात् कथाविच्छेदो विक्षेप । स्वपक्षे दोषाभ्युपगमात् परपक्षे दोषप्रसङ्गो मतानुज्ञा । निग्रहस्थानप्राप्तस्यानिग्रह पर्यनुयोज्योपेक्षणम् ।

कभी कभी[1] अपसिद्धान्तनिग्रहस्थान से प्रतिवादी-बेट्समेन को Run-out भी करता हे। प्रतिवादी-बेट्समेन छल-जाति-तर्क आदि का उपयोग कर के ज्यादा रन बनाना चाहता है जब कि Bowler-Fielder दार्शनिक हेत्वाभासनिग्रहस्थान आदि से उसे out करने के लिये उत्साहित रहते हैं। कभी कभी वादी-बोलर की तर्काक्षेपस्वरूप गेदबाजी कातिल बनती हे तब अच्छे अच्छे प्रतिवादी-बेट्समेन भी अननुभाषण आदिनिग्रहस्थानस्वरूप Steady का आश्रय करने के लिये मजबूर होते हे। सभ्य स्वरूप Wicket-keeper भी वादमैदान मे तत्त्वमीमासास्वरूप क्रिकेट मे प्रतिवादी-बेट्समेन को दूषणोद्भावनआदिस्वरूप Catch-out द्वारा परास्त करने को तत्पर रहते हैं। बोलर या फिल्डर की जोरशोर से दोषघोषणस्वरूप अपील होने पर भी सभापतिस्वरूप अम्पायर अपनी मक्कमता को छोडता नही हे। जब वादीबोलर अधिकनिग्रहस्थानवाली युक्तिप्रक्षेप बोलिग करता है तब सभापति-अम्पायर उसे No Ball भी डिक्लेर कर सकता है। कभी सभापति-अम्पायर गलत निर्णय देता हे तब भी तत्त्वगोष्ठीस्वरूप Cricket को खेलदिली से खेलने वाला प्रतिवादी बेट्समेन अपने आपको LBW के स्वरूप मे घोषित करता हे। एसा भी कभी कभी होता है मगर सर्वदा नही। वादी बोलर के सिद्धान्तरूप बोल को फटकार के प्रतिवादी-बेट्समेन सेकडो विकल्पजालस्वरूप अच्छे रन बनाकर वादी को भी Bowling करने का अधिक Chance देते है। मगर जहाँ तक जय-पराजय का सवाल है हम कह सकते ह कि वह वादी बोलर-फिल्डर, सभ्यस्वरूप विकेटकीपर, प्रतिवादी-बेट्समेन की कुशलता की भाँति सभापति-अम्पायर की प्रामाणिकता पर भी अवलबित है। क्रिकेटजगत मे जो अच्छा बोलर-बेट्समेन-फिल्डर हो उसे All-rounder कहते है जिनकी सख्या बहुत कम होती है। किन्तु Not-out रहनेवाला Century-batsman होते हुए बोलिग क्षेत्र मे भी सफल Faster, Spiner हो वैसे अच्छा फिल्डर तो अभी तक पेदा हुआ नही है। मगर क्रिकेटजगत से दार्शनिकजगत की विशेषता यह हे कि नव्य दार्शनिकजगत मे सदा के लिए Unbeaten Century Batsman, तथा bowling मे सफल Fast, out-swinger, in-swinger, spiner एव the best fielder ऐसे Captain हो गये जिनका नाम हे श्रीमद् न्यायविशारद न्यायाचार्य **महोपाध्याय यशोविजयजी** महाराज। उन्हो ने सेकडो की सख्या मे[2] लाखो श्लोकप्रमाण ग्रन्थरत्नो को बनाये, अकाट्य १०० ग्रन्थो की रचना के सबब न्यायाचार्यपद का एव काशी मे कुवादी को Clean Bowled करने की वजह काशीपडितो से न्यायविशारद का इल्काब प्राप्त किया। शारजाह मे चेतनशर्मा की Last Over के Last Ball मे Sixer लगाकर पाकिस्तान को विजयी घोषित करनेवाले जावेद मियाँदाद को जेसे 'Man of the Match' की उपाधि दी गई ठीक वेसे ही दार्शनिक मीमासा टुर्नामेन्ट मे १२ वीं से १७ वीं विक्रमशताब्दी पर्यन्त नवीन नेयायिकादि की टीम से स्याद्वादी की टीम पर जो कातिल कुतर्क आक्षेपस्वरूप नव्य गोलदाजी हुई उनको अच्छी तरह झूड कर स्याद्वादी को विजयी बनानेवाले विक्रम की १७ वीं शताब्दी के महान ज्योतिर्धर श्रीमद् महोपाध्याय यशोविजयजी महाराज को नव्य दार्शनिक टुर्नामेन्ट मे 'Super man of the Series' का एवोर्ड दिया जा सकता हे। Victorious Captain महोपाध्यायजी को कोटि कोटि वदना!

## 'वादमाला'

कुर्चालसरस्वती वाचककुलालकार श्रीमद् महोपाध्याय श्री यशोविजयजी म सा ने अपने ग्रन्थो मे (१) एकान्तवादी मतो के खण्डन आर (२) स्याद्वादसिद्धान्त के सम्यक् मडन को प्राय सर्वत्र स्थान दिया हे जिसका उदाहरण वादमाला प्रकरण भी है। यद्यपि वादमालानामक तीन ग्रन्थ महोपाध्यायजी ने बनाये हैं। प्रथमवादमाला ग्रन्थ मे स्वत्ववाद, सन्निकर्षवाद, विषयतावाद आदि का समावेश किया गया हे। द्वितीय वादमाला प्रकरण मे (१) वस्तुलक्षणविवेचन, (२) सामान्यवाद, (३) विशेषवाद, (४) इन्द्रियवाद, (५) अतिरिक्तशक्तिपदार्थवाद, (६) अदृष्टसिद्धिवाद - इन छ वादस्थालो का समावेश किया गया हे। इन दोनो वादमाला का सपादन पूज्य विद्वद्वर्य विद्यागुरुदेव श्रीजयसुदरविजयजी म ने किया है जो भारतीय प्राच्यतत्त्वप्रकाशन समिति पिण्डवाडा से प्रकाशित हुई हे। अन्य सस्था से भी इनका प्रकाशन हुआ हे। तृतीय वादमाला मे (१) चित्ररूपवाद, (२) लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवाद, (३) द्रव्यनाशहेतुताविचारवाद, (४) सुवर्णतैजसत्वातैजसत्ववाद, (५) अन्धकारभाववाद (६) वायुस्पार्शनप्रत्यक्षवाद, (७) शब्दनित्यत्वानित्यत्ववाद - इन ७ वादस्थलो का सङ्ग्रह किया गया हैं। यही तृतीय वादमाला वाचकवृन्द के करकमल मे आज सटीक-सविवेचन उपस्थित हो रही है। जैनग्रन्थप्रकाशकसभा (अमदावाद) के द्वारा पूर्व मे यह सप्तवादगर्भित मूल ग्रन्थ प्रकाशित हो चुका हे, जिसका आधार ले कर एव कुछ स्थलो की अशुद्धि का परिमर्जन कर के प्रस्तुत पुस्तक मे वह मूल ग्रन्थ मुद्रित किया गया है।

---

१ अनिग्रहस्थाने निग्रहस्थानाभियोगो निरनुयोज्यानुयोग । सिद्धान्तमभ्युपेत्यानियमात कथाप्रसङ्गोऽपसिद्धान्त ॥ [न्या सू ५/२/२-२४] सव्यभिचारविरुद्धप्रकरणसमसाध्यसमकालातीता हेत्वाभासा । अनैकान्तिक सव्यभिचार । सिद्धान्तमभ्युपेत्य तद्विरोधी विरुद्ध । तस्मात्प्रकरणचिन्ता स निर्णयार्थकमपदिष्ट प्रकरणसम । साध्याविशिष्ट साध्यत्वात् साध्यसम । कालात्ययापदिष्ट कालातीत ॥ [न्या सू १/२/४-९]

२ 'न्यायग्रन्थ लक्ष कीधो छई। तो बौद्धादिकरी एकान्त युक्ति खडी स्याद्वादपद्धति माडी नइ।' - श्रीमद् महोपाध्याय यशोविजयजी के स्तम्भनतीर्थ मे जेसलमेरवास्तव्य साहहरराज पर लिखित पत्र मे से।

# वादमालाविषय

प्रथम चित्ररूपवाद के प्रारम्भ मे मङ्गलाचरण कर के स्वतंत्र चित्ररूप का स्वीकार नहीं करने वाले नव्यनैयायिकों के पूर्वपक्ष का सविस्तर प्रतिपादन किया गया है जिसमें अतिरिक्त चित्ररूप का स्वीकार करनेवाले प्राचीन विद्वानो के मत का सविस्तर निरूपण एवं निराकरण किया गया है। इसमे आगे चल कर पाकज चित्ररूप एवं रूपज चित्ररूप की कारणता की चर्चा कर के पाकज चित्ररूप का स्वीकार नहीं करनेवाले एकदेशीय विद्वानो के मत का उन्मूलन किया गया है। —> विजातीयरूपवाले अवयवो से आरब्ध अवयवी मे अव्याप्यवृत्ति नील, पीत आदि अनेक रूप को मानने पर प्रसक्त महागौरव दोष के निराकरणार्थ नील, पीत, रक्त आदि रूप से पृथक् चित्ररूप का स्वीकार ही लाघव सहकार से सङ्गत है <— इस तरह स्वतंत्र शबलरूप की स्थापना करते हुए प्राचीन नैयायिक ने अवच्छेदकगौरव दोषात्मक नहीं है, अवच्छेदकतासम्बन्ध से नीलादि के प्रति नीलेतररूपविशिष्टनीलत्वेन कारणता है- इत्यादि का अच्छे ढंग से स्थापन किया है [पृ. २१ तक]।

बाद मे रूपत्वेन चित्ररूपकारणता का स्वीकार करनेवाले स्वतन्त्र विद्वानों के विचार आवेदित किये गये है [पृ. २८]। पश्चात् विजातीय चित्र रूप के प्रति रूपविशिष्टरूपत्वेन कारणता का निरूपण किया गया है [पृ. २९]। आगे चल कर चित्ररूप के प्रति यावत्त्वावच्छिन्न अखण्डाभाव में कारणता का निराकरण किया गया है [पृ. ३१]। तदनन्तर चित्रत्वावच्छिन्न के प्रति रूपत्वेन एवं चित्रत्वव्याप्यवलक्षण्यावच्छिन्न के प्रति नीलत्व-पीतत्वादि धर्म से कारणता का प्रदर्शन एवं इसमें प्रतिबन्धकताकल्पनागौरव के परिहारार्थ परिष्कार किया गया है [पृ. ३२]।

चित्ररूप को अनेकविध माननेवाले एवं जाति को अव्याप्यवृत्ति मान कर एक ही चित्ररूप मे नीलत्व-पीतत्व-विलक्षणचित्रत्वादि का भिन्न अवच्छेदेन समावेश करनेवाले उच्छृंखल विद्वानो के मत का प्रतिपादन यहाँ जो उपलब्ध है [पृ. ३३] वह स्याद्वाद के अङ्गीकार के बिना नामुमकिन है- ऐसा श्रीमद्जी ने मध्यम स्याद्वादरहस्य प्रकरण मे बताया है।

आगे चल कर चित्ररूपपक्ष मे गौरव का उद्भावन एवं फलमुखत्वकथन से उसमे दोषत्व का परिहार किया गया है [पत्राङ्क ३९]। बाद मे व्याप्यवृत्ति अनेकरूप को मान्य करनेवाले अपर विद्वानों के मत का निरूपण एवं निराकरण [पत्राङ्क ४०] किया गया है। पश्चात् रूप की भाँति रस-गन्ध मे चित्रत्व का निराकरण उपलब्ध है। आगे चल कर चित्रस्थल मे चित्ररूप का स्वीकार न करनेवाले एवं अवयवगत रूप-स्पर्श से ही अवयवी के प्रत्यक्ष का उपपादन कर के अवयवी को रूपशून्य एवं स्पर्शरहित माननेवाले विद्वानों के मत की विस्तार से मीमांसा की गई है। बाद में रूप को छोड कर शक्तिविशेष मे चाक्षुष के प्रति कारणता का प्रतिपादन करने वाले विद्वानो के मत का प्रतिक्षेप किया गया है और साथ ही चित्ररूपवाद की समाप्ति की गई है।

श्रीमद्जी ने प्रस्तुत वादमाला की भाँति आत्मख्याति ग्रन्थ मे एवं नयोपदेश ग्रंथ मे प्रौढयुक्ति से चित्ररूपवाद का प्रतिपादन किया है। इस तरह कल्पलता के षष्ठ स्तबक की ३७ वीं कारिका में भी विस्तार से चित्ररूपवाद का श्रीन्यायविशारदजी ने विस्तार से निरूपण किया है। स्याद्वादकल्पलता मे तो न्यायाचार्य ने चित्ररूप मीमांसा के उपसंहार मे 'विस्तरतस्तु स्याद्वादरहस्ये' ऐसा उल्लेख किया है। एवं वीतरागस्तोत्र की अष्टमप्रकाश की स्याद्वादरहस्य नामक व्याख्या मे ९ वीं कारिका के विवरण मे सविस्तर चित्ररूप की चर्चा करते हुए बीच में ही 'अधिकं मत्कृतचित्ररूपप्रकाशे' ऐसा उल्लेख महोपाध्याय यशोविजयजी महाराज ने किया है। चित्ररूपप्रकाशपद से दूसरा कोई ग्रन्थ नहीं किन्तु इसी वादमाला के प्रथम मौक्तिकस्वरूप चित्ररूपवाद ही श्रीमद्जी को अभिमत हो - ऐसा लगता है। साथ साथ यह भी ध्यान में रहे कि जब जैनग्रन्थप्रकाशक सभा की ओर से वि. सं. २००० की साल में प्रस्तुत वादमाला मूलग्रन्थ का प्रकाशन हुआ तब तक स्याद्वादरहस्य ग्रन्थ लुप्तप्राय था या अज्ञात एवं अनुपलब्ध था, जिसका उल्लेख पूर्वमुद्रित वादमाला मूलग्रन्थ की प्रस्तावना मे भी किया गया है।

यहाँ इस बात का भी निर्देश करना जरूरी है कि (मध्यम) स्याद्वादरहस्य की जयलता नामक टीका आदि के सर्जनकाल के दौरान मैंने हुबलि शहर मे प्रस्तुत वादमाला प्रकरण की हेमलता टीका आदि का प्रारंभ किया और बिजापुर मे वादमाला के प्रथम मौक्तिकस्वरूप चित्ररूपवाद की संस्कृत एवं हिन्दी टीका का कार्य पूर्ण हुआ। इसके पश्चात् मुझे पता चला कि प्रस्तुत सप्तवादगर्भित वादमाला ग्रन्थ की विवृति नामक संस्कृत टीका शासनसम्राट आचार्यदेवेश श्रीमद्विजय नेमिसूरीश्वरजी महाराज ने बनाई है, जो प्रताकार में मुद्रित हुई है। ज्ञात होते ही मैंने विवृति टीका मंगवाई। चित्ररूपवाद का विस्तार से निरूपण करनेवाले स्याद्वादरहस्य एवं आत्मख्याति आदि ग्रन्थ तो विवृति टीका की रचना के पश्चात् उपलब्ध हुए- यह तो सुविदित है। इसी सबब विवृतिटीका का क्षीरनीरदृष्टि से सूक्ष्म अवलोकन करने पर विवृतिटीका के कुछ स्थलो मे परिमार्जन की आवश्यकता मुझे महसूस हुई और पश्चात् विवृतिटीका के तत् तत् स्थलो का उल्लेख कर के मैंने हेमलता मे उनका क्षयोपशमानुसार परिमार्जन किया एवं आगे भी जहाँ जहाँ विवृति

मे परिमार्जन की आवश्यकता प्रतीत हुई, वहाँ वहाँ क्षयोपशमानुसार हेमलता मे विवृति के परिमार्जन का सिलसिला जारी रखा। विवृति और हेमलता दोनो टीका ग्रन्थ का सूक्ष्म अवलोकन करने से वाचकवर्ग को इस बात का पता लग जायेगा।

प्रस्तुत वादमाला का द्वितीय मौक्तिक है **लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवाद,** जो अद्वितीय है। 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वत' इस परामर्श के उत्तर क्षण मे नैयायिक 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति का स्वीकार करते है जब कि वैशेषिक विद्वान् 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति का स्वीकार करते है। मतलब कि नैयायिक के मतानुसार अनुमिति मे लिङ्गी=साध्य का भान लिङ्गसहित यानी लिङ्गोपहित होता नही है जब कि वैशेषिक के मतानुसार अनुमिति मे लिङ्गी=साध्य का भान लिङ्गसहित=लिङ्गोपहित होता है। अत नैयायिक मनीषी लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानवादी कहे जाते है और वैशेषिक विद्वान् लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादी कहे जाते है। अपने आपमे नैयायिक होते हुए भी **उदयनाचार्य** ने वैशेषिकसमत लिङ्गोपहितलङ्गिकभान को नवपल्लवित किया। पश्चात् नवीन नैयायिक ने लिङ्गोपहित लैङ्गिकभान को पुनर्जीवन देने का प्रयास किया। उपाध्यायजी महाराज ने नव्य और प्राचीन नैयायिक एव वैशेषिक की युक्ति-प्रतियुक्तिओ के वैचारिक सघर्ष को पृथक् ग्रन्थदेह प्रदान करने का सङ्कल्प किया जिसके फलस्वरूप प्रस्तुत वादमाला के द्वितीय मौक्तिकस्वरूप लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवाद का जन्म हुआ। वैशेषिक मनीषी कार्यकारणभाव के बल से लिङ्गोपहित अनुमिति का स्थापन करता है जब कि गौरवदोष एव हेत्वभावनिश्चयकाल मे अनुमिति मे लिङ्गोपहितत्वासम्भव दोष तथा व्यभिचार दोष के सबब लिङ्गानुपहित लैङ्गिकानुमिति की सिद्धि नैयायिक करता है [पत्राङ्क ५७] इसके अतिरिक्त वैशेषिक के प्रति नैयायिक का कथन यह है कि → [पत्राङ्क ६४] लिङ्गोपहित अनुमिति के स्वीकार मे प्रतिबन्धकतागौरव दोष भी अपरिहार्य बनता है←। मगर नैयायिक वक्तव्य के खिलाफ प्रकरणकार श्रीमद्जी का कथन यह है कि लिङ्गोपहित अनुमितिपक्ष मे प्रसक्त प्रतिबन्धकताकल्पना प्रमाणसहकृत होने से दोषात्मक नही है। वैशेषिकसम्मत प्रतिबन्धकता के अस्वीकार मे विशेषदर्शनोत्तर प्रत्यक्षउत्पत्तिक्षण मे अनुमिति की उत्पत्ति होने की आपत्ति नैयायिक मत मे दुर्वार रहेगी- ऐसा निरूपण अच्छे ढग से श्रीमद्जी ने किया है। [पत्राङ्क ६५]

पश्चात् बाधज्ञान को अनुमितिविशेष का प्रतिबन्धक मानने वाले गुरुचरणमत का प्रतिपादन कर के गौरवादि दोष का उद्भावन कर के श्रीमद्जी ने गुरुचरणमत का सविस्तर खण्डन किया है। यहाँ महोपाध्यायजी की अप्रतिम प्रतिभा का दर्शन होता है [पत्राङ्क ७२/७५]। आगे चल कर लिङ्गोपहित अनुमितिपक्ष मे कार्यताअवच्छेदक सम्बन्ध आदि मे विनिगमनाविरह दोष का आपादन किया गया है। विजातीय अनुमिति के स्वीकार के बल पर लिङ्गानुपहित अनुमिति की सिद्धि करनेवाले नैयायिक विद्वानो के मत मे साङ्कर्य, गौरव आदि दोष का उद्भावन श्रीमद्जी ने किया है [पृ ७८]

तदनन्तर लिङ्गोपहित अनुमिति को मान्य करनेवाले विद्वानो ने अपने मत का परिष्कृत प्रदर्शन कर के नैयायिक से आक्षिप्त दोषजाल का उन्मूलन किया है [पृ ८४]। श्रीमद्जी ने अभिनव उन्मेषशाली प्रज्ञा से उपदर्शित लिङ्गोपहितवादी के मत की कडी समालोचना की है [पत्राङ्क ८६]। लिङ्गानुपहितपक्ष मे गौरव का आपादन करनेवाले लिङ्गोपहितवादी के वक्तव्य को दूषित कर के अन्त मे वस्तुस्थिति को प्रदर्शित कर के लिङ्गोपहित लैङ्गिकभान किस तरह स्वीकार्य हो सकता है ? इस विषय का हृदयङ्गम वर्णन कर के इस द्वितीय वाद को प्रकरणकारश्री ने समाप्त किया है [पत्राङ्क ९१]। यह वाद उपाध्यायजी महाराज के साहित्य मे केवल यहाँ ही प्राप्य है। अन्य वादस्थलो की भाँति लिङ्गोपहितलैङ्गिकभान का सविस्तर निरूपण श्रीमद्जी ने अपने अन्य ग्रथो मे किया हो - ऐसा दृष्टिगोचर हुआ नही है।

प्रकृत वादमाला के तृतीय मौक्तिकस्वरूप **द्रव्यनाशहेतुतावाद** मे निमित्तेतरकारणनाशत्वेन द्रव्यनाशकता का स्वीकार करनेवाले प्राचीन नैयायिक के मन्तव्य के खिलाफ असमवायिकारणनाश से द्रव्यनाश का स्वीकार करनेवाले नवीन नैयायिको के मत का सयुक्तिक प्रतिपादन किया गया है। नव्य मत मे जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति मे साङ्कर्य का परिहार एव विनिगमनाविरहविलोप की पद्धति मननीय है। बाद मे कर्मजन्य सयोग को ही द्रव्यजनक माननेवाले विद्वानो के मत का निरास किया गया है तथा 'असमवायिकारणता अखण्डउपाधि नही है' यह बताया गया है। पश्चात् एकशक्तिमत्त्वेन द्रव्यनाशकता को मान्य करनेवाले स्वतन्त्र विद्वानो के मत का निरूपण एव निराकरण किया है। 'सकल जन्य द्रव्य असमवायिकारणनाश से नाश्य नही है' इस गुरुचरणमत का सविस्तर मडन कर के खण्डन किया गया है। [पत्राङ्क १००] अत मे द्व्यणुकादि मे क्षणिकत्वापत्ति का परिहार कर के तृतीय वाद को समाप्त किया है। श्रीमद्जी ने इस विषय का सक्षेप से निरूपण (मध्यम) स्याद्वादरहस्य, अष्टसहस्रीविवरण आदि ग्रन्थ मे किया है।

जसे माला के मध्य मे लॉकेट आकर्षण का स्थान होता है ठीक वैसे ही इस वादमाला मे लॉकेटस्थानीय मध्यगत **सुवर्णतैजसत्वाऽतैजसत्ववाद** भी विद्वानो के लिये अनुपम आकर्षण का स्थान बनता है। यह वाद नैयायिक और स्याद्वादी मे बीच मे है, न कि परदर्शनी-परदर्शनी के बीच मे। अतएव यह वादस्थल अद्भुत आकर्षण का स्थान बना है। नैयायिक सुवर्ण आदि धातु को तैजस मानते है जब कि स्याद्वादी सुवर्ण आदि धातु को पार्थिव मानते है। गङ्गेश उपाध्याय ने **तत्त्वचिन्तामणि** ग्रन्थ के प्रत्यक्ष खण्ड मे प्रत्यक्षकारणवाद मे 'सुवर्ण तैजस है' इस विषय का विस्तार से निरूपण किया है [देखिये त चिता प्र ख पृ ७०६] जिसका प्रतिपादन एव परिहार

श्रीमद्जी ने यहाँ अभिनव अकाट्य युक्ति के बल से किया है। प्रस्तुत वादस्थल में यहाँ सर्व प्रथम विप्रतिपत्ति का उद्भावन कर के नैयायिक की ओर से अत्यन्तानलसंयोगकालीनाऽनुच्छिद्यमानद्रवत्व हेतु से सुवर्ण में तैजसत्व सिद्ध किया गया है। पीतरूप का आश्रय सुवर्ण नहीं है किन्तु उपष्टम्भक पृथ्वी अंश है और वह पीतभाग विरोधिद्रवद्रव्यसंयुक्त है। पीतभाग में द्रवत्वोच्छेद का विरोधी जो द्रव्य है वह अन्य कोई नहीं है किन्तु तैजस है - यह नैयायिकमन्तव्य है।

आगे चल कर सुवर्णद्रवत्व अविनाशी है, अपकृष्टत्व जाति नहीं है - इस विषय का निरूपण उपलब्ध है [पत्राङ्क ११३] जो पार्थिवसुवर्णवादी का मन्तव्य है। कुछ विद्वानों का मत यह है कि नैमित्तिक द्रवत्व निमित्तनाश से नाश्य है। इसका खण्डन पार्थिवसुवर्णवादी विद्वानों ने किया है [११६]। सुवर्णपार्थिवत्ववादी ने सुवर्णतैजसत्वसाधक अन्य अनुमान का भी निराकरण किया है [पत्राङ्क ११७] और अग्निसंयोगनाशाऽनाश्यद्रवत्वाधिकरणत्व हेतु को तैजसत्व का व्यभिचारी सिद्ध किया गया है [पत्राङ्क ११७]। मगर इन सभी आक्षेपों का निराकरण सुवर्णतैजसत्ववादी ने किया है [पत्राङ्क ११८]। महोपाध्यायजी की X-Rayजैसी भेदक दृष्टि का पता तो उपर्युक्त नैयायिकमत के प्रतिकार का ढंग कर चलता है। उपसंहार में सुवर्ण पार्थिव है-यह श्रीमद्जी ने सिद्ध किया है। इस विषय का अधिक विस्तृत निरूपण श्रीमद्जी ने प्रमेयमाला ग्रन्थ के तैजसप्रकरण में किया है। सुवर्ण पार्थिव है-इसकी सिद्धि के लिये अन्य युक्तिओं का प्रतिपादन मैंने हमलता टीका में भी किया है [पत्राङ्क १२२]

पञ्चमवादस्थल है तमोवाद। मीमांसकादि विद्वान् अन्धकार को द्रव्य मानते हैं और नैयायिक मनीषी अन्धकार को अभावात्मक कहते हैं। रूपवत्त्व हेतु से अन्धकार में द्रव्यत्व की सिद्धि करनेवाले मीमांसकों के खिलाफ नैयायिक का यह कथन है कि अन्धकार को उद्भूतरूपाश्रय मानने पर अन्धकार में उद्भूतरूपव्यापक उद्भूत स्पर्श की भी आपत्ति आयेगी। पश्चात् 'उद्भूतनीलरूप भी उद्भूतस्पर्श का व्यभिचारी है' इस मीमांसकवक्तव्य को नैयायिक ने दूषित किया है [पत्राङ्क १२७] जिसका परिहार मीमांसक विद्वानों ने किया है [पत्राङ्क १२८]। 'त्रसरेणु उत्कटस्पर्शशून्य है, महत्त्वविशेषाभाव से त्रुटिस्पर्शस्पार्शनअभाव की उपपत्ति नामुमकिन है,' - इत्यादि मीमांसकमन्तव्य के खिलाफ नैयायिक ने साङ्कर्य का उद्भावन किया [पत्राङ्क १३०] नियम विनिगमनाविरहदोषग्रस्तता का आपादन कर के मीमांसकों ने नैयायिकमत का प्रत्याख्यान किया है। मीमांसक पृथ्वीत्वेन नीलकारणता को मान्य करता नहीं है, जिसके फलस्वरूप अन्धकार में पृथ्वीत्वापत्ति को अवकाश रहता नहीं है। वस्तुस्थिति तो यह है कि नील रूप के प्रति तम-पृथ्वीसाधारण कारणता है [पत्राङ्क १३७]। अन्धकारअवयव में स्पर्श का आपादन नवीन नैयायिक ने किया जिसका परिहार मीमांसक ने यह कह कर किया कि - स्पर्शवदनन्त्यावयवित्व द्रव्यारम्भकतावच्छेदक नहीं है। नवीन नैयायिक तो त्रसरेणु को भी स्पर्शशून्य मानते हैं [पृ. १३८]।

कुछ विद्वानों का मत यह है कि मनोभिन्नमूर्तत्व द्रव्यारम्भकतावच्छेदक है। अपर विद्वान मूर्तत्व को द्रव्यारम्भकतावच्छेदक कहते हैं। कुछ मनीषी भूतत्व को ही द्रव्यारम्भकतावच्छेदक मानते हैं जिसका निराकरण किया गया है। गुरुधर्म भी अवच्छेदक हो सकता है - इसका निरूपण करने के बाद एकत्ववृत्ति जातिविशेष को द्रव्यारम्भकतावच्छेदक माननेवाले स्वतन्त्र विद्वानों के मत का प्रतिपादन कर के - तम द्रव्य है - यह मीमांसकों ने सिद्ध किया है [पत्राङ्क १४४]

अन्धकार को द्रव्य मानने पर आलोकनिरपेक्ष चक्षु से वह ग्राह्य बन नहीं सकता - इस युक्ति से नैयायिक ने अन्धकार को अभावात्मक सिद्ध किया है। उलूक-चाक्षुष में विजातीयआलोककारणता का निराकरण, आत्मनिष्ठप्रत्यासत्ति से आलोकसंयोगकारणता का समर्थन, वर्धमानउपाध्याय-उदयनाचार्य आदि के मत का निरूपण भी मननीय है। उदयनाचार्य का मत यह है कि अभावज्ञान में प्रतियोगी का ज्ञान कारण होता है। मगर नव्य नैयायिक इसका स्वीकार करते नहीं है [पत्राङ्क १५४]। शुद्धाभावप्रत्यक्ष का जहाँ निराकरण किया गया है वहाँ नव्य न्याय की पारिभाषिक पदावली के गूढ प्रयोग की चरम सीमा का दर्शन होता है। बाद में नैयायिक ने अन्धकार को अभाव मानने में बाधक दोषों का निराकरण किया है। पश्चात् अन्यतमसत्त्व, अवतमसत्व, अखण्डउपाधिस्वरूप तमस्त्व, भाववृत्तित्वविशिष्टालोकाभावत्वात्मक तमस्त्व आदि का निरूपण कर के अन्धकार को आलोकज्ञानाभावात्मक माननेवाले प्रभाकरमिश्र के मत का इस तरह निराकरण किया गया है कि ज्ञान का चाक्षुष न होने से ज्ञानाभावात्मक तम का भी चाक्षुष हो न सकेगा, क्योंकि प्रतियोगिग्राहक इन्द्रिय से ही तदभाव का चाक्षुष होता है। अन्धकार में गति, नीलरूप आदि प्रतीति को भ्रमात्मक कह कर किरणावलीकार उदयनाचार्य के वचन का उल्लेख कर के तमोवाद को समाप्त किया है। यहाँ अन्धकारभाववादी मीमांसक के सामने अन्धकाराऽभाववादी नैयायिक को विजयी घोषित किया गया है। मगर स्याद्वादकल्पलता, (मध्यम) स्याद्वादरहस्य, अष्टसहस्रीतात्पर्यविवरण आदि में यहाँ प्रदर्शित सभी नैयायिक युक्तिओं का निराकरण श्रीमद्जी ने स्वयं किया है, जिसका उल्लेख मैंने हमलता में तत् तत् स्थलों में किया है और अन्य युक्तिओं से भी नैयायिकोक्त युक्तियों का निराकरण किया है जिसके फलस्वरूप स्याद्वादिमतानुसार अन्धकार में द्रव्यात्मकता अबाधित रहती है और अपसिद्धान्त आदि दोषों को अवकाश भी रहता नहीं है।

प्रकृत वादमाला में षष्ठ वादस्थल है **'वायुस्पार्शनप्रत्यक्षवाद'**। मीमांसक विद्वान वायु का स्पार्शन प्रत्यक्ष मानते हैं जब कि प्राचीन नैयायिक मनीषी वायु का स्पार्शन प्रत्यक्ष मानते नहीं हैं किन्तु वायुस्पर्श का स्पार्शन प्रत्यक्ष मानते हैं। प्राचीन नैयायिक मन्तव्य यह है कि द्रव्यविषयक प्रत्यक्षमात्र में स्पर्श और उद्भूत रूप कारण है। अतः नीरूप वायु का स्पार्शन प्रत्यक्ष हो नहीं

सकता । इसके खिलाफ मीमासको का कथन यह है कि उद्भूत रूप द्रव्यचाक्षुष के प्रति कारण है और उद्भूत स्पर्श द्रव्यस्पार्शन के प्रति कारण है । अत नीरूप वायु का स्पार्शन निराबाध है । पत्राङ्क १७१ से पत्राङ्क १७७ तक मीमासक वक्तव्य का मण्डन किया गया है जिसमे प्रकृष्ट महत्त्व मे द्रव्यस्पार्शनजनकत्वाभाव, नैयायिकमत मे विनिगमनाविरह, मूर्तलौकिकप्रत्यक्षत्व मे कार्यतावच्छेदकता, लौकिकता मे जन्यप्रत्यक्षमात्रवृत्तिता, द्रव्यचाक्षुषत्व मे उत्कटरूपकार्यतावच्छेदकता आदि का निरूपण किया गया है । बाद मे नैयायिक विद्वान लाघवसहकार से उत्कट रूप के कार्यतावच्छेदकधर्मविधया मूर्तप्रत्यक्षत्व की स्थापना कर के वायुस्पार्शन को भ्रमात्मक सिद्ध करते हे [पृष्ठ १७५] । प्रासङ्गिक रूप से कूटत्व एव व्यासज्यवृत्तिधर्म मे अवच्छेदकता का असम्भव प्रदर्शित किया गया है । पश्चात् त्वाचाभाव को द्रव्यान्यसत्त्वाच का प्रतिबन्धक माननेवाले विद्वानो के मत का प्रतिपादन [पत्राङ्क १८१] एव प्रतिक्षेप [पत्राङ्क १८३] किया गया है । तदनन्तर चाक्षुषस्पार्शनोभयजनकतावच्छेदक एक ही जाति का स्वीकार करनेवाले स्वतन्त्र विद्वानो के मत का निरूपण [पत्राङ्क १८५] एव निराकरण [पत्राङ्क १८७] कर के अन्त मे केचित्तुमत से वायु के स्पार्शन प्रत्यक्ष का समर्थन कर के प्रस्तुत वाद समाप्त किया गया है । *स्याद्वादकल्पलता, वायूष्मादे प्रत्यक्षाप्रत्यक्षत्वविवादरहस्य, प्रमेयमालागत वायुप्रकरण आदि मे श्रीमद्जी ने* विस्तार से वायुस्पार्शन का समर्थन किया है । इस विषय मे अधिक जिज्ञासु उन ग्रन्थो का अवलोकन कर सकते हैं ।

प्रस्तुत प्रकरण का सातवाँ एव अन्तिम वादस्थल है **शब्दनित्यत्वानित्यत्ववाद** । मीमासक मनीषी शब्द को नित्य मानते है और नैयायिक आदि शब्द को अनित्य मानते है । मीमासक 'सोऽय गकार' इत्यादि प्रत्यभिज्ञा से पूर्वोत्तरकालीन शब्द मे नित्यत्व सिद्ध करते हैं । अत शब्द मे उत्पत्ति-विनाश अवगाही प्रतीति केवल प्रतीति ही है, प्रमिति नही - यह मीमासको का मन्तव्य है । इस तरह शब्द के अनन्त प्रागभाव, प्रध्वस, कारण आदि की कल्पना का गौरव भी मीमासकमत मे अप्रसक्त है । पश्चात् मीमासकमत मे नैयायिक की ओर से गौरव की शङ्का एव मीमासक की ओर से उसका प्रतिविधान किया गया है । मगर इसके खिलाफ नैयायिको का कथन यह है कि जिस युक्ति से शब्द को जन्य न मान कर व्यङ्ग्य माना गया है उससे तो घटादि को भी व्यङ्ग्य = नित्य मानने की आपत्ति आयेगी । मीमासक और नैयायिक के बीच जो चर्चा है वही यहाँ प्राप्य है । यद्यपि स्याद्वादी के मतानुसार शब्द किस तरह नित्यानित्य है ? इस विषय का निरूपण यहाँ अलभ्य हे तथापि श्रीमद्जी के स्याद्वादरहस्य (मध्यम), स्याद्वादकल्पलता आदि ग्रन्थो मे वह विस्तार से प्राप्य है । अधिक जिज्ञासु वहाँ दृष्टिपात कर सकते है ।

## ◆ उपकारस्मरण ◆

इस सुनहरे अवसर पर उपकारियो के उपकार स्मृतिपट पर उभरने लगते हैं । परमाराध्यपाद सिद्धान्तमहोदधि वात्सल्यवारिधि सुविशालगच्छाधिपति दिवगत भगवान् **प्रेमसूरीश्वरजी** महाराजा के पट्टालङ्कार परमोपकारी वर्धमानतपोनिधि न्यायविशारद गच्छाधिपति आचार्यदेव श्रीमद् विजय **भुवनभानुसूरीश्वरजी** महाराजा के अनगिनत आशिष के बिना हेमलता और वल्लभा टीकाद्वय का सर्जन एव उनके साथ प्रस्तुत वादमालाग्रन्थ का सपादन-सशोधन-प्रकाशन मेरे बस की बात ही कहाँ ? गुरुजनो की असीम कृपा से अशक्य भी शक्य एव सुकर बन जाता है - इस पारमार्थिक सत्य की इससे घोषणा हो ही जाती है । उनके पट्टालङ्कार पूज्यपाद सिद्धातदिवाकर कर्मसाहित्यनिपुणमति परमगीतार्थ आचार्य श्रीमद् विजय **जयघोषसूरिजी** महाराजा एव उनके शिष्यरत्न पन्यासप्रवर न्यायादिनिष्णात विद्यागुरुदेव **जयसुन्दरविजयजी** गणिवर के वात्सल्य तथा मार्गदर्शन के बिना यह कार्य दुरुह ही बन जाता । भवअटवी मे गुमराह हमारी आत्मा को अमूल्य सयमरत्न का दान करनेवाले श्रीमद् विजय **हेमचद्रसूरिजी** म तो मेरे मनमदीर मे सदा प्रतिष्ठित रहेंगे, जिनके उपकारो की स्मृति को चिरजीव बनाने के लिए सस्कृतटीका का **'हेमलता'** ऐसा नामकरण मैने पसद किया । पद्ममणितीर्थोद्धारक उदारचित्त परमोपकारी मेरे गुरुदेव श्री **विश्वकल्याणविजयजी** महाराजा को भी मै कैसे विसर सकता ? प्रारभिकन्यायादिविद्याप्रदाता सयमेकलक्षी मुनिराजश्री **अभयशेखरविजयजी** म सा तथा प्राकृतादिविद्यादाता सदाप्रसन्न मुनिराजश्री **अजितशेखरविजयजी** म सा के अमूल्य उपकारो को मे कैसे भूल सकता ? जिनकी मङ्गल प्रेरणा हमे सयम के सद्योगो मे उद्यत बना रही है ऐसे उपकारी कल्याणमित्र पूज्य मुनिराजश्री **पुण्यरत्नविजयजी** म सा , मुनिराजश्री **विमलबोधिविजयजी** म सा , मुनिराजश्री **कल्याणबोधिविजयजी** म सा , मुनिराजश्री **युगसुन्दरविजयजी** म आदि का स्नेह सभर सादर स्मरण भी अवश्य कर्तव्य हे । मुनिराजश्री **मुक्तिवल्लभविजयजी** म , मुनिराजश्री **प्रशान्तवल्लभविजयजी** म , मुनिराजश्री **उदयवल्लभविजयजी** म , मुनिराजश्री **हृदयवल्लभविजयजी** म आदि विशुद्धसयमी कल्याणमित्रो को भी मे कैसे भूल सकता ? जिनके उपकारो के स्मरण को स्थायी बनाने के लिये हिन्दी टीका का **'वल्लभा'** ऐसा नाम मैने पसद किया । सहवर्ती मुनि भगवतो के सहकार को भी कैसे भूल सकता ? अच्छे मुद्रण के लिये अजयभाई, विमलभाई भी धन्यवादार्ह है ।

इस ग्रन्थ के पठन-पाठन से पाठकवर्ग अपनी बुद्धि को अनेकान्तवादपरिकर्मित बना कर शीघ्र आत्मप्रेय-श्रेय को प्राप्त करे यही मङ्गलकामना ।

**मुनि यशोविजय**

ॐकारसूरि आराधना भवन, सुरत वि स २०४९

ॐ ॐ ॐ ॐ ॐ ॐ ॐ

श्रीमद्विजय-प्रेम-भुवनभानु-जयघोषसूरीश्वरेभ्यो नमो नमः ।

महोपाध्यायश्रीयशोविजयगणिवरविरचिता

मुनियशोविजयकृत-हेमलता-वल्लभाभिधानव्याख्याभ्यामलङ्कृता



# वादमाला



ऐकारस्मरण कुर्वन्नेष न्यायविशारदः। वादमाला वितनुते शिष्याणा हितकाङ्क्षया ॥१॥

◆ हेमलता ◆

प्रारब्धे नवमे वर्षे नत्वा शङ्खेश्वराधिपम्। स्फारा हेमलता तन्यते यशोविजयेन हि॥१॥

इह हि विदितस्वपरसमयरहस्यो न्यायाचार्यप्रभृतिविरुदविभूषितो विक्रमार्काष्टादशशतकालङ्कारो महामहोपाध्याय. चित्ररूपप्रकाशप्रभृतिवादसप्तक-गुम्फितावादमालाचिकीर्षुः श्रीयशोविजयगणिशिरोमणि.प्रथम स्वेष्टसिद्धिप्रियसारस्वतमन्त्रप्रधानबीजस्मरणद्वारकस्वाभिमतवाग्देवतास्तवस्वरूपमङ्गलादिकमा-वेदयन्नाह-ऐकारस्मरणमिति। अनेन मङ्गलमभिहितम्। कुर्वन्नित्यनेनैकारस्मरणकरण-वादामालावितननयोः समकालत्वमुपदर्शितम्। युक्तमेवैतन्निश्चयनया-भिप्रायेण, अन्यथा सति दुरितोदयकारणकलापे वादमालावितननप्रथमक्षण एव विघ्नोदयप्रसङ्गात्। दुरितोदयलक्षणविघ्न-मङ्गलयो. नैश्चयिकनाश्यनाशक-भावस्य समकालिकत्व तु तत्र तत्र सुप्रसिद्धमेव। 'एष' इत्यनेन प्रत्यक्षतया स्वनिर्देश. कृत । आत्मन एव विशेषणद्वारेण निर्देशमाह- न्यायविशारद इति। विशिष्टा शारदा यस्य स विशारद॰, न्याये विशारद. = न्यायविशारद॰ इति व्युत्पत्त्या स्वस्य न्यायगोचरसूक्ष्मकर्कशतर्कमीमासकत्वमावेदितम्। यद्यपि प्रकरणकृतो न केवल न्यायविशारदत्व किन्तु व्याकरणकाव्यालङ्कारादिविशारदत्वमपि विदिततर तथापि प्रकृतप्रकरणसर्जनाधिकारित्वविद्योतनार्थ प्रधानतया प्रकृतविशेषणस्यैवोपयोगित्वात्, न्यायविशारदत्वविरुदस्य विबुधप्रदत्तत्वाच्चात्मनो न्यायविशारदत्वप्रकटनमर्हत्येव। तदुक्त प्रकरणकृतैव प्रतिमाशतक-न्यायखण्डखाद्यादो 'यस्य न्यायविशारदत्वविरुद काश्या प्रदत्त बुधै ।' यद्यपि 'आत्मनि गुरौ चैकवचन न प्रयुञ्जित' इति वचनादात्मनो बहुवचनगर्भितोल्लेखः समीचीनस्तथापि प्राप्तप्रकाण्डपाण्डित्येन प्रकरणकृता स्वस्य बहुमानपरिहाराय 'वय तन्महे' इत्यादिबहुवचनान्तास्मत्पदप्रयोगो मङ्गलकारिकायामुपेक्षित । अनेनात्मन. सम्यग्ज्ञानपारम्यमुद्योतितम्। अनेन 'एष वितनुत' इत्यस्य च सम्यक्त्वमावेदितम्।

अभिधेयमाह -वादमालामिति। स्वाभिमतार्थकथन वाद इति केचित्। तत्त्वबुभुत्सुना सह कथा=वाद इत्यन्ये। यथार्थबोधेच्छुवाक्य वाद इत्यपरे। तत्त्वनिर्णयफल कथाविशेषो वाद इतीतरे। शास्त्रार्थो वाद इत्येके। वस्तुतस्तु तत्त्वनिर्णयार्थं विचारा॰ वचनानि वा = वादा., ते एव मौक्तिकाः = वादमौक्तिकाः, तेपा माला = वादमालेति मध्यमपदलोपिसमास॰ कार्यः। अनेनार्थत॰ प्रकृतप्रकरण-तत्प्रतिपाद्यार्थ-तज्ज्ञानादीना प्रतिपाद्यप्रतिपादकभावोपायोपेयभावादय सम्बन्धा प्रदर्शिता । 'वितनुत'इत्यनेनात्मनो वादमालावितननकर्तृत्व तृतीयपुरुषतया वदन् स्वप्रह्वीभावमाविष्कृ-तवान् प्रकरणकार.। स्वस्य परसम्बन्धिप्रयोजनमाह शिष्याणा हितकाङ्क्षयेति। विनेयगोचरकल्याणलक्षणप्रयोजनकामनाप्रदर्शनेनात्मन. शिष्टत्व आविर्भवति।

► वल्लभा (हिन्दी व्याख्या) ◄

महामहोपाध्याय न्यायविशारद न्यायाचार्य श्रीयशोविजयजी गणिवर्य चित्ररूपप्रकाश, लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानविचार आदि सात वादो से गर्भित वादमाला प्रकरण का श्रीगणेश करते हुए मङ्गल आदि की प्रतिपादक प्रथम कारिका का 'ऐकार ' इत्यादिरूप से आविष्करण करते है जिसका अर्थ है - ऐकार, जो सारस्वत मन्त्र का प्रधान बीज है, का स्मरण करता हुआ यह न्यायविशारद (महामहोपाध्याय यशोविजयजी महाराजा) शिष्यो के हित की कामना से वादमाला प्रकरण की रचना करता है॥१॥

◇ मङ्गलकारिकाविशेषार्थ ◇

उपाध्यायजी महाराज अपनी अनोखी शैली से स्वरचित प्रत्येक ग्रन्थ के प्रारम्भ मे ऐकार का सूचन किसी भी तरह कर देते हे, जो शारदा माता की ओर अपने भक्तिभाव, समर्पणभाव एव कृतज्ञत्व का द्योतक है ओर मङ्गल का सम्पादक भी।

तत्र चित्ररूपं विचार्यते। तत्र 'नीलासमवायिकारणको नीलो न वा ?' इति विप्रतिपत्तिः। विधेः पक्षतावच्छेदकावच्छेदेन

◆ हेमलता ◆

शिष्यगोचरभावोपकारचिकीर्षाप्रदर्शनेन परम्परया मोक्षस्य स्वप्रयोजनत्वमुपदर्शितं, तात्त्विकोपकारभिलापस्यापि मोक्षजनकत्वनियमात्। प्रकृतप्रकरणप्रतिपाद्यपदार्थबुभुत्सुः समर्थो विद्वानधिकारीति सामर्थ्यगम्यम्। अत एव प्रकृतप्रकरणप्रतिपाद्यपदार्थाधिगमः श्रोतॄणामनन्तरं प्रयोजनं मोक्षश्च परम्परमित्यपि लभ्यते। एवञ्चानुबन्धचतुष्टयकलितत्वात्प्रकृतप्रकरणे अधिकृतमुमुक्षुप्रवृत्तिर्न दुर्घटेति फलितम्॥१॥

उपोद्घातसङ्गतिमाह- तत्रेति प्रकृतवादमालायाम्। चित्ररूपं = चित्ररूपपदप्रतिपाद्यं विचार्यते = मीमांस्यते। अनेन चित्ररूपप्रकाशवादस्य प्रथममोक्तिकत्वं प्रकृतमालायामभिहितम्। तत्र = चित्ररूपप्रकाशवादस्थले, 'नीलासमवायिकारणक अवयवनीलरूपासमवायिकारणकः नीलः = अवयविनीलगुणो न वा ?' इति विप्रतिपत्तिः। अत्र विधिकोटिर्नव्यनैयायिकादीनां निषेधकोटिश्च प्राचीननैयायिकादीनामिति ध्येयम्। विरुद्धा प्रतिपत्तिः विप्रतिपत्तिः। सा च ज्ञानात्मिका शब्दप्रयोगात्मिका वेत्यन्यदेतत्। 'चित्ररूपं नीलासमवायिकारणकं न वा ?' इति विप्रतिपत्तिस्तु न सम्भवति नव्यनैयायिकादिमते उद्देश्याऽप्रसिद्धेः। विप्रतिपत्तौ तु वादिप्रतिवादिनोरुभयोरुद्देश्यप्रसिद्धेरावश्यकत्वात्।

नन्वत्र विधिकोटौ सिद्धसाधनम्, पटादिनीलरूपस्य तन्तुनीलरूपासमवायिकारणत्वस्य प्राचीननैयायिकादिभिः स्वीकृतत्वात्। अत एव निषेधकोटौ बाधश्च पटनीलरूपे तन्तुनीलरूपासमवायिकारणकत्वनिषेधस्य व्याहतत्वेरित्याशङ्कायामाह- विधेः पक्षतावच्छेदकावच्छेदेन उद्देश्यत्वादित्यत्रापि सम्बध्यते। प्रकृते नीलरूपासमवायिकारणकत्वस्य हि पक्षतावच्छेदकत्वम्। ततः उद्देश्यतावच्छेदकावच्छेदेन विधिकोटेरुद्देश्यत्वमित्यर्थः। नीलरूपासमवायिकारणकत्वावच्छेदेन नीलरूपत्वस्य विधेयत्वमुपलभ्यते। नीलासमवायिकारणको नीलगुण एवेति नव्यनैयायिकादीनां विधिपक्षस्थितानां मतम्। ततश्च न सिद्धसाधनम्,

▶ वल्लभा ◀

एक पन्थ दो काज। प्रथम कारिका के प्रथम पाद में मङ्गल का निर्देश कर के द्वितीय पाद में न्यायविशारदविशेषण के विशेष्यविधया अपना उल्लेख किया है। विद्याधाम काशी में पण्डितों से अर्पित यथार्थ न्यायविशारद उपाधि से प्रकृत प्रकरण की रचना में श्रीमद्जी का सम्यक् सामर्थ्य ध्वनित होता है। 'वादमालां वितनुते' इस तृतीय पाद में अभिधेय का निर्देश किया गया है। अतः वादमाला प्रकरण और उसके पदार्थों के बीच प्रतिपाद्य-प्रतिपादकभाव सम्बन्ध की यहाँ सूचना मिलती है। उपाय-उपेयभाव भी यहाँ सम्बन्ध हो सकता है, क्योंकि प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रतिपाद्य पदार्थों का ज्ञान उपेय = साध्य है एवं यह ग्रन्थ उसका उपाय = साधन है। मङ्गल कारिका के उत्तरार्ध के अन्तिम पाद में परोपकाररसिक प्रकरणकार श्रीमद् ने शिष्यों के कल्याणस्वरूप परसम्बन्धी स्वप्रयोजन की कामना को प्रकट की है। शिष्यविषयक तात्त्विक परोपकार से मोक्षप्राप्तिस्वरूप स्वसम्बन्धी प्रधान स्वप्रयोजन का प्रकाशन भी हो ही जाता है। शिष्यों का साक्षात्प्रयोजन है इस प्रकरण में प्रतिपाद्य पदार्थों का बोध और परम्परा से प्रयोजन है मुक्ति, जो सभी आस्तिकों को वल्लभ होती है। अतएव मोक्षप्राप्ति के उद्देश से इस प्रकरण से समूचित पदार्थों का जिज्ञासु योग्य पाठकवर्ग इस प्रकरण के पठन-पाठन का अधिकारी है- यह भी अर्थतः मालूम हो जाता है। इस तरह अभिधेय, सम्बन्ध, प्रयोजन और अधिकारी-इस अनुबन्धचतुष्टय का श्रीमद्जी ने मङ्गलकारिका में निरूपण किया है, जिसके फलस्वरूप अधिकारी श्रोता-पाठक की इस प्रकरण में असन्दिग्ध प्रवृत्ति हो सकती है।

☐ चित्ररूपप्रकाशवाद में विप्रतिपत्ति का उद्भावन ☐

तत्र०। यहाँ प्रथम वाद का नाम है चित्ररूपप्रकाशवाद। इस वादस्थल में चित्ररूप की मीमांसा की जाती है। चित्ररूपस्थल में विप्रतिपत्ति यानी विरुद्ध मान्यता इस तरह है कि- नीलरूपासमवायिकारणक नील गुण है या नहीं ? यहाँ पक्ष है नीलरूपासमवायिकारणक अर्थात् नीलरूप है असमवायिकारण जिसका वह गुण। कुछ विद्वानों की यह राय है कि नीलरूपासमवायिकारणक नील गुण होता है और अन्य मनीषियों की यह मान्यता है कि वह नील गुण होता नहीं है। विधिकोटि है स्वतन्त्र चित्ररूप के प्रतिक्षेपकों की और निषेधकोटि है अतिरिक्तचित्ररूपवादी की।

विधेः। यहाँ यह शङ्का हो सकती है कि→ "प्रस्तुत विप्रतिपत्ति में विधिकोटि में सिद्धसाधन दोष है, क्योंकि नीलासमवायिकारणक नील गुण को तो निषेधकोटिवाले मनीषी भी मानते हैं। तन्तुनीलरूपासमवायिकारणक पटनीलरूप का प्रतिक्षेप कौन करता है ? कोई नहीं। मतलब कि सिद्ध = प्रतिवादी को अभिमत का ही यह साधन बन जाने से सिद्धसाधन दोष प्रसक्त होता है। प्रतिवादी सम्मत पदार्थ की सिद्धि के लिए कोई भी वादी प्रयत्न करता नहीं है। एवं निषेधकोटि में बाध दोष भी प्रसक्त होगा, क्योंकि पटनीलरूप तन्तुनीलरूपासमवायिकारणक होने से 'नीलरूपासमवायिकारणक नीलरूप नहीं है' यह निषेध बाधित हो जाता है "← मगर इसके समाधानार्थ यह कहा जा सकता है कि विधिकोटि पक्षतावच्छेदकसामानाधिकरण्येन नहीं किन्तु पक्षतावच्छेदकावच्छेदेन है।

निषेधस्य च सामानाधिकरण्येनोद्देश्यत्वान्न सिद्धसाधनबाधौ।

'नीलरूपासमवायिकारणकरूपत्वं पीतासमवायिकारणकवृत्ति न वा ? नीलो नीलान्यरूपासमवायिकारणं न वा?' इत्याद्या वा विप्रतिपत्तयः।

## ◆ हेमलता ◆

पक्षतावच्छेदकावच्छेदेन सिद्धिं प्रति पक्षतावच्छेदकसामानाधिकरण्येन सिद्धेरप्रतिबन्धकत्वात्। निषेधकोटिमङ्गीकुर्वता प्राचीननैयायिकादीनां मते तथात्वाऽसिद्धेः, नीलासमवायिकारणके कस्मिंश्चिन्नीलेतरत्वस्यापि तैः स्वीकारात्। निषेधस्य च सामानाधिकरण्येन = पक्षतावच्छेदकसामानाधिकरण्येन उद्देश्यत्वात्। नीलासमवायिकारणकत्वसामानाधिकरण्येन नीलत्वनिषेध इत्यर्थः। नीलरूपासमवायिकारणकत्वावच्छिन्नं मीलरूपमेवेति न किन्तु नीलासमवायिकारणकं नीलेतरदपीति प्राचामभिप्रायः। ततश्च न बाधोद्भावनसम्भावना, केवलनीलरूपासमवायिकारणके नीलरूपत्वनिषेधस्य प्राचामसिषाधयिषितत्वात्। ततो नैतादृशविप्रतिपत्त्यसम्भवः।

ननु 'नीलासमवायिकारणको नीलो न वा ?' इत्येव विप्रतिपत्तिप्रदर्शने नेदं विज्ञायते यदुत पक्षतावच्छेदकावच्छेदेन विधेरुद्देश्यत्वं तत्सामानाधिकरण्येन च निषेधस्येति, अन्यत्र सर्वत्र विप्रतिपत्तौ विधेः सामानाधिकरण्येन निषेधस्य चोद्देश्यतावच्छेदकावच्छेदेनोद्देश्यत्वदर्शनादित्याशङ्कायां प्रकारान्तरेण विप्रतिपत्तिं प्रदर्शयति- नीलरूपासमवायिकारणकरूपत्वं पीतरूपासमवायिकारणकवृत्ति न वा? इति। अत्र विधिकोटिरतिरिक्तचित्ररूपवादिनां प्राचीननैयायिकादीनां, तन्मते चित्ररूपस्य नीलपीतादिनानारूपासमवायिकारणकत्वेन नीलासमवायिकारणकरूपत्वस्य पीतरूपासमवायिकारणकवृत्तित्वात्। तस्यैव चित्रत्वाभिधानात्। निषेधकोटिश्चातिरिक्तचित्ररूपमनङ्गीकुर्वतां नवीननैयायिकादीनां, तन्मते नीलरूपासमवायिकारणकरूपत्वस्य नीलरूप एव सत्त्वेन पीतरूपासमवायिकारणकवृत्तित्वविरहात्। अत्र विधेरुद्देश्यतावच्छेदकसामानाधिकरण्येनोद्देश्यत्वं निषेधस्य चोद्देश्यतावच्छेदकावच्छेदेनेति ध्येयम्।

विशिष्टस्य विशिष्टाधेयताया वाऽनतिरिक्तत्वान्नेदमपि विप्रतिपत्तिदर्शनं समीचीनमित्यभिसन्धाय विप्रतिपत्त्यन्तरमाविष्करोति नीलो नीलान्यरूपासमवायिकारणं न वा? इत्याद्या वा विप्रतिपत्तय इति। नीलत्वस्योद्देश्यतावच्छेदकत्वम्। तदवच्छेदेन निषेधस्योद्देश्यत्वं नवीननैयायिकानामतिरिक्तचित्ररूपमनङ्गीकुर्वतां नये तत्सामानाधिकरण्येन च विधेरुद्देश्यत्वमतिरिक्तचित्ररूपमङ्गीकुर्वतां प्राचां मते। तेन न सिद्धसाधनमंशतो बाधो वा। पीतकपालसमवायिकारणकघटसमवायिकारणान्तरकपालसमवेतनीलरूपस्य प्राचीनमते नीलान्यचित्ररूपासमवायिकारणत्वं नव्यनैयायिकादिमते च नेत्यत्र विप्रतिपत्तौ तात्पर्यम्। नीलरूपत्वस्यात्र पक्षतावच्छेदकत्वम्। आद्यपदेनात्र 'पीतः पीतेतररूपासमवायिकारणं न वा ? शुक्लः शुक्लेतररूपासमवायिकारणं न वा ?' इत्यादिविप्रतिपत्तिग्रहणमित्यवधातव्यम्।

## ▶ वल्लभा ◀

मतलब कि यत् किञ्चित् नीलअसमवायिकारणक में नीलत्व का विधान अभिमत नहीं है किन्तु नीलासमवायिकारणकत्वावच्छिन्न यानी सब नीलअसमवायिकारणक में नीलत्वजाति का विधान अभीष्ट है। यह तो निषेधकोटिवादी अतिरिक्तचित्ररूपवादी को मान्य नहीं है। अतः नीलासमवायिकारणकत्वस्वरूपपक्षतावच्छेदका- वच्छेदेन नीलत्व का विधान करने में सिद्धसाधन दोष को अवकाश नहीं रहेगा, क्योंकि पक्षतावच्छेदकसामानाधिकरण्येन सिद्धि पक्षतावच्छेदकावच्छेदेन सिद्धि की प्रतिबन्धक होती नहीं है। इस तरह निषेधकोटि में भी बाध दोष निरवकाश है, क्योंकि नीलत्वजाति का निषेध नीलासमवायिकारणक- त्वावच्छेदेन नहीं किया जाता है किन्तु नीलासमवायिकारणकत्वसामानाधिकरण्येन अर्थात् नीलरूप जिनका असमवायिकारण है उन सब में नीलत्वजाति का प्रतिषेध नहीं किया जाता है किन्तु उनमें से कतिपय में ही, जो नीलपीतादिजन्य है, नीलत्वजाति का निषेध किया जाता है। इस स्थिति में बाध को अवकाश नहीं रहेगा, क्योंकि उसमें चित्रत्व जाति रहती है। इस तरह विधिकोटि में सिद्धसाधन एवं निषेधकोटि में बाध को अवकाश नहीं है।

### △ अन्य विप्रतिपत्ति का प्रदर्शन △

नीलरू० : अथवा विप्रतिपत्ति का प्रदर्शन दूसरी तरह भी किया जा सकता है कि 'नीलरूपासमवायिकारणकरूपत्व पीतरूपासमवायिकारणकवृत्ति है या नहीं?' विधिकोटि है अतिरिक्तचित्ररूपवादी की और निषेधकोटि है स्वतन्त्र चित्र रूप को मान्य नहीं करनेवाले विद्वानों की। चित्ररूप तो नीलपीतादि अनेकविध रूपों से जन्य होने की वजह नीलरूपासमवायिकारणकरूपत्व (=चित्ररूपत्व) पीतासमवायिकारणक = चित्ररूप में वृत्ति हो सकता है - ऐसा विधिकोटिवादी चित्ररूपवादी का आशय है। मगर अवयवी में नील, पीत आदि अनेकविध रूपों की उत्पत्ति को मान्य कर के स्वतन्त्र चित्र रूप का अनङ्गीकार करनेवाले विद्वान् नीलरूपासमवायिकारणरूपत्व (नीलत्व) को पीतरूपासमवायिकारणक (पीतरूप) में वृत्ति मानते नहीं है। इस तरह वे निषेधकोटि का स्वीकार करते हैं। अथवा यह भी कहा जा सकता है कि यहाँ विप्रतिपत्ति का आकार यह है कि 'नीलरूप नीलान्यरूप का असमवायिकारण है या नहीं ?' विधिकोटि

3

अत्रैकदेशिनः नीलासमवायिकारणको नील एव, नीलातिरिक्तस्य तत्त्वे गौरवात्। तथाहि चित्रत्वावच्छिन्नं प्रति न नीलत्वादिना हेतुत्वं, व्यभिचारात्। नापि रूपत्वेन, नीलमात्रारब्धेऽपि तदापत्तेः।

अथ नीलेतर-पीततररूपादेरपि तत्र हेतुत्वान्न तदापत्तिः, यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतजनकाग्निसंयोगस्तत्रावयवे

◆ हेमलता ◆

केचित्तु नीलरूपासमवायिकारणकं पीतरूपासमवायिकारणकं न वा? इति विप्रतिपत्तिरिति वदन्ति, तत्र चारुतया चकास्ति, नीलरूपासमवायिकारणस्य नीलस्य पक्षत्वे बाधात्, चित्ररूपस्य पक्षत्वे त्वाश्रयाऽसिद्धेः।

नानारूपवदवयवारब्धावयविषु 'एकश्चित्रोऽयं घटः' इत्यादिप्रतीत्यनुरोधादतिरिक्तमेव तत्र चित्ररूपं, नीलत्वादिना तत्प्रतीतेर्विषयस्तु अवयवनीलादिकमेव परम्परयेति न्यायसम्प्रदायानुरोधिनः।

अत्र = प्रस्तुतविप्रतिपत्तौ सत्यां एकदेशिनः = नैयायिकैकदेशीयाः। अन्वयश्चास्याग्रे द्वितीयेन आहुरित्यनेन सह। एकदेशित्वञ्च सिद्धान्तैकदेशाभ्युपगन्तृत्वे सति किञ्चिदन्यथाऽङ्गीकर्तृत्वम्। तथाहि नीलासमवायिकारणको नीलः = अवयविसमवेतो नीलगुण एव, न तु नीलेतरोऽपि। कुतः? उच्यते, नीलातिरिक्तस्य तत्त्वे = नीलाऽसमवायिकारणकत्वे गौरवात्। तथाहि प्रथममतिरिक्तचित्ररूपलक्षणो धर्मी कल्पनीयः, तत्र चातिरिक्तचित्रत्वजाति-तत्समवाय-क्लृप्तपदार्थभेद- नानारूपवदवयवारब्धावयविसमवेतत्वादयः धर्मा अपि कल्पनीयाः स्युरिति महागौरवम्। न च प्रामाणिकत्वेनास्य फलमुखत्वमिति शङ्कनीयम् प्रामाणिकत्वस्यैवासिद्धेः। न च कार्यकारणभावनिश्चय एवात्र प्रमाणमिति वाच्यम् सम्यक्कार्यकारणभावनिर्वचनस्याऽसम्भवेन तन्निश्चयायोगात्। तथाहि समवायेन चित्रत्वावच्छिन्नं = चित्रसामान्यलक्षणकार्यं प्रति न स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलत्वादिना हेतुत्वम्। कुतः? उच्यते केवलनीलकपालारब्धे घटे चित्ररूपानुत्पादेन व्यभिचारात् = अन्वयव्यभिचारात्। न च नीलपीतादेः सम्भूय नीलत्व-पीतत्वादिना चित्रकारणतोपगमान्नायं दोष इति वाच्यम् तथापि शुक्ल-रक्तकपालद्वयारब्धघटे चित्ररूपोत्पाददर्शनेन व्यभिचारात् = व्यतिरेकव्यभिचारात्। न ह्ययं नियमोऽस्ति यदुत नील-पीत-रक्त-श्वेतादिभिस्सकलैरेव सम्भूय चित्ररूपं त्वदभिमतं जनयितव्यमिति।

नापि समवायेन चित्रत्वावच्छिन्नं प्रति स्वसमवायिसमवायेन रूपत्वेन हेतुत्वं सम्भवति, नीलमात्रारब्धे = केवलनीलावयवारब्धेऽवयविनि पटादौ अपि तदापत्तेः = समवायेन चित्ररूपोत्पादप्रसक्तेः। न चैवं भवति। अतोऽन्वयव्यभिचारान्न रूपत्वेन चित्रकारणत्वाभिधानं समीचीनम्। चित्रत्वावच्छिन्ननिरूपितकारणत्वानिर्वचनेन नास्त्यतिरिक्तं चित्ररूपमिति नील एव नीलासमवायिकारणक इति नैयायिकैकदेशीयाशयः।

अतिरिक्तचित्ररूपवादी शङ्कते-अथेति। अग्रे द्वितीयचेत्पदेनास्यान्वयः न केवलं रूपत्वेन रूपस्यैव किन्तु नीलेतर-पीततररूपादेरपि तत्र = चित्रत्वावच्छिन्नं प्रति हेतुत्वात् न नीलेतररूपशून्येन नीलरूपवता कपालादिनाऽऽरब्धे घटादौ समवायेन तदापत्तिः = चित्ररूपोत्पत्तिप्रसक्तिः, घटे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन रूपस्य सत्त्वेऽपि नीलेतररूपस्य विरहात्।

► वल्लभा ◄

है पृथक्चित्ररूपवादी की, क्योंकि वे नीलरूप को, जो नीलपीतकपालद्वयारब्ध घट के कारण एक कपाल में रहता है, नीलेतर (=चित्र) रूप का असमवायिकारण मानते हैं। निषेधकोटि है पृथक् चित्ररूप को मान्य नहीं करनेवाले की, जो नील को नीलान्यरूप का कभी भी असमवायिकारण मानते नहीं है। इस तरह विप्रतिपत्ति का यहाँ प्रदर्शन किया जा सकता है।

## चित्ररूपपक्ष में गौरव - नैयायिक एकदेशी

अत्रैक०। यहाँ नैयायिक एकदेशी का यह कथन है कि-नीलरूपाऽसमवायिकारणक नील रूप ही होता है अर्थात् जिसका असमवायिकारण नील गुण हो वह नील रूप ही होता है न कि नीलेतर (चित्ररूप) भी, क्योंकि वैसा मानने पर कार्यकारणभाव में गौरव प्रसक्त होता है। वह इस तरह-चित्रत्वावच्छिन्न = सकल चित्ररूप के प्रति नीलत्वेन नील रूप को तो कारण माना जा नहीं सकता, क्योंकि तब व्यभिचार दोष प्रसक्त होता है। केवल नीलरूपवाले तन्तुओं से चित्ररूपवाले पट की उत्पत्ति नहीं होने से अन्वय व्यभिचार दोष स्पष्ट है। एवं पीत, शुक्ल आदि से उत्पन्न होनेवाले चित्ररूप में व्यतिरेक व्यभिचार दोष भी प्रसक्त होता है।

यदि चित्ररूपवादी की ओर से यह कहा जाय कि → 'चित्ररूप मात्र के प्रति रूपत्वेन कारणता है' ← तो यह भी ठीक नहीं है, क्योंकि तब तो केवल नीलरूपवाले तन्तुओं से आरब्ध पट में भी चित्ररूप के उत्पाद की आपत्ति आयेगी। पट के अवयव तन्तुओं में रूप सामान्य तो रहता ही है।

## ► चित्र के प्रति नीलेतरादि कारण - पूर्वपक्ष ◄

पूर्वपक्ष : अथ०। चित्ररूप के प्रति रूपत्वेन कारणता का स्वीकार करने पर भी नीलेतर, पीततर आदि रूप को भी हम

पीतरूपोत्पत्त्यनन्तरमेवावयविनि चित्रोत्पत्तिस्वीकारान्न व्यभिचारः । न च नीलाभावादिपट्कस्यैव समवायेन विजातीयचित्र

## ◆ हेमलता ◆

ननु यत्र घटादौ एकावयवे = एकस्मिन् कपालादौ नीलो गुणः अपरत्र अवयवे कपालादो च पीतजनकाग्निसयोग तत्र घटादौ चित्रोत्पत्तिर्न स्यात्, घटादौ स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्धेन नीलेतररूपस्य विरहात्। न चैव भवति। तत्र चित्रोत्पादस्य सार्वजनीनत्वात्। अतो नीलेतर-पीतेतररूपादेः चित्रजनकत्वेऽन्वयव्यभिचारस्य दुर्निवारत्वमित्याशङ्कायामथवादी व्याचष्टे यत्रेति। तत्र = निरुक्तघटादिस्थले अवयवे = पीतरूपजनकाग्निसयोगवति कपालादौ पीतरूपोत्पत्त्यनन्तरमेव अवयविनि घटादौ चित्रोत्पत्तिस्वीकारात् न व्यभिचार = व्यतिरेकव्यभिचारः। घटादौ चित्रोत्पत्त्यव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्धेन नीलेतरस्य पीतरूपस्य सत्त्वात्। एतेन पाकजचित्रे मानाभावः प्रदर्शितः, नानाकार्यकारणभावाऽकल्पनेन लाघवात्। पाकादापरमाण्वन्तमवयविनाशो भवतु मा वेत्यत्र नास्माकमाग्रहः किन्तु पाकादेव येप्वेव नानारूपाण्युत्पद्यन्ते ततश्च तेभ्य एवावयविनि चित्ररूपमुत्पद्यते, अवयविरूपस्यावयवरूपासमवायिकारणकत्वनियमात्। अतः चित्ररूप न पाकज किन्तु रूपजमेवेत्यथवादिनोऽभिप्रायः।

ननु समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्वन्धेन नीलेतरपीतेतरादिपट्कस्य हेतुत्वकल्पनापेक्षया विजातीयचित्र प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्धेन नीलाभावादिपट्कस्यैव हेतुत्व कल्पयितुमर्हति । युक्तश्चैतदेव, अन्यथा यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतजनकाग्निसयोगस्तत्र चित्रोत्पादानापत्तेः तत्र नीलेतरादिपट्कस्य विरहात्, पाकादवयवे पीतरूपोत्पादानन्तरमेवावयविनि चित्रोत्पादस्वीकारस्य कोशपानप्रत्यायनीयत्वादित्याशयवता मतमपाकर्तुमुपदर्शयति-न चेति। वाच्यमित्यनेनास्यान्वयः। नीलाभावादिपट्कस्यैवेति। एवकारेण नीलेतर-पीतेतरादेर्व्यवच्छेदः कृतः। विजातीयचित्र = रूपमात्रजचित्रेतरचित्रमात्रवृत्तिवैजात्यावच्छिन्नम्। गौरव तु प्रामाणिकत्वान्न दोपायेति शङ्काशयः।

ननु समवायेन निरुक्तवैजात्यावच्छिन्न चित्ररूप प्रति नीलाभावादिपट्कस्यैव स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्धेन हेतुत्वेऽभ्युपगम्यमाने तु यो घटो नीलपीतकपालाभ्यामारव्धस्तत्र पाकेन यदा कपालपीतरूप घटसमवेतचित्ररूपञ्च नाश्येते तदनन्तर पाकनाशितपीतरूपे कपाले व्याप्यवृत्ति नीलरूप सञ्जायते तत्समकालमेव घटे चित्ररूपोत्पादप्रसङ्गो दुर्निवारः तदव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन घटे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्धेन नीलाभावादिपट्कस्य सत्त्वात्। चित्र प्रति नीलेतर-पीतेतररूपादेर्हेतुत्वे तु नाय प्रसङ्गः, पाकनाशितपीतरूपकपालवृत्तिव्याप्यवृत्तिनीलरूपोत्पादाऽव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन नीलेतरादिरूपस्य स्वसमवायिसमवेतत्वसम्वन्धेन घटेऽविद्यमानत्वात् । ततश्च नीलेतर-पीतेतररूपादेरेव चित्रत्वावच्छिन्न प्रति हेतुत्व युक्त न तु नीलाभावादिपट्कस्य रूपमात्रजचित्रेतरचित्ररूप प्रति कारणत्वम् । एतेन गौरवस्य प्रामाणिकत्वमपि निराकृतम् अन्वयव्यभिचारादित्याशयेनाथवादी निरुक्तशङ्कामपाकरोति

## ▶ वल्लभा ◀

चित्ररूप के प्रति पृथक् कारण मानते हैं । इसलिए केवल नील तन्तुओ से आरव्ध पट मे चित्ररूपोत्पाद की आपत्ति नही दी जा सकती, क्योकि वहाँ चित्ररूपजनक नीलेतर रूप अविद्यमान है । यहाँ इस समस्या को कि → चित्ररूप के प्रति नीलेतर-पीतेतररूपादि को कारण मानने पर जिस घटादि अवयवी का एक अवयव=कपालादि नीलरूपवाला होता है और दूसरे कपालादि अवयव मे पीतरूपजनक अग्निसयोग होता है तव भी अनन्तर क्षण मे घट मे चित्र रूप की उत्पत्ति होने से व्यतिरेक व्यभिचार आयेगा, क्योकि चित्रोत्पादाव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन वहाँ नीलेतर रूप रहता नही है'← भी अवकाश रहता नही हे, क्योकि वहाँ कपाल मे पाक से पीतरूप की उत्पत्ति के अनन्तर ही घट मे हम चित्ररूप का स्वीकार करते है। मतलव कि पीतजनक अग्निसयोग से कपाल मे पहले पीतरूप उत्पन्न होता हे । तव घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से नीलेतर पीतेतर आदि रूप रहने से तदनन्तर क्षण मे समवाय सम्वन्ध से घट मे चित्र रूप की उत्पत्ति होने मे कोई दोष नही है। स्वसामग्री से कार्योत्पत्ति होने पर व्यतिरेक व्यभिचार दोष को अवकाश नही रहता है ।

### ● नीलाभावादिपट्क मे चित्ररूपकारणता नामुमकिन ●

**न च नीलाभा**। चित्ररूप के विषय मे अन्य विद्वानो का यह मन्तव्य है कि → "विजातीय चित्ररूप समवाय सम्वन्ध से जहाँ उत्पन्न होता है वहाँ स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से नीलरूपाभाव, पीतरूपाभाव, शुक्लरूपाभाव, रक्तरूपाभाव, कृष्णरूपाभाव और हरितवर्णाभाव ये छ रहते ही है । अत समवाय से विजातीय चित्ररूप के प्रति नीलाभावादि पट्क स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से कारण है । जैसे एक कपाल मे नील रूप और दूसरे कपाल मे पीत रूप रहने पर घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से नीलाभावादि पट्क रहता हे । पीतकपाल मे नीलाभाव, शुक्लाभाव आदि रहते है एव नीलकपाल मे पीताभाव, शुक्लाभाव आदि रहते हैं । नीलाभावादि पट्क के आश्रय कपालद्वय मे घट समवेत होने से नीलाभावादि पट्क स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से घट मे रहते है और वहाँ विजातीय चित्ररूप समवाय सम्वन्ध से उत्पन्न होता हे । अत चित्र सामान्य के प्रति नीलेतर, पीतेतर आदि रूपपट्क को कारण मानने की जरूरत नही है"←

प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वमस्त्विति वाच्यम्, नील-पीतोभयकपालारब्धे घटे पाकनाशितावयवपीतस्वचित्रेऽवयवे व्याप्यवृत्तिनीलोत्पत्तिकाले चित्रोत्पत्त्यापत्तेः। न च कार्यसहभावेन नीलाभावादीना तद्धेतुत्वान्नाय दोष इति वाच्यम्, नील-पीत-श्वेतत्रितयकपालारब्धे पाकेन पीतश्वेतयोः क्रमेण नाशे श्वेतनाशकालेऽपि तदापत्तेः।

◆ हेमलता ◆

- नीलपीतोभयकपालारब्धे = नीलपीतकपालाभ्या समारब्धे घटे अवयविनि, अत्र 'चित्रोत्पत्त्यापत्तेरि'त्यन्वीयते। पाकनाशितावयवपीतस्वचित्रे इति अवयवपीतञ्च स्वचित्र चेति अवयवपीतस्वचित्रे, पाकनाशितेऽवयवपीतस्वचित्रे यस्य स तथा तस्मिन् घटे, अवयवे = घटसमवायिकारणे कपाले पाकेन व्याप्यवृत्तिनीलोत्पत्तिकाले = स्वाभावाऽसमानाधिकरणनीलरूपोत्पादक्षणावच्छेदेन, चित्रोत्पत्त्यापत्ते = विजातीयचित्ररूपोत्पादप्रसक्तेः। अय भावः, असमवायिकारणनाशस्य द्रव्यनाशकत्वेऽपि गुणनाशकत्वे मानाभावेन नावयवपीतनाशादवयविचित्ररूपनाशः किन्तु येन पाकेनावयवपीतरूपनाशः तेनैवावयविचित्रनाशः। पाकेनावयवे नीलोत्पत्तौ सत्यामवयवनीलाभ्यामेवापाकजस्थले कलृप्ताभ्यामवयविनीलोत्पाद इति वस्तुस्थितिः। पर नीलाभावादिषट्कस्य चित्रजनकत्वे तु निरुक्तावयवे व्याप्यवृत्तिनीलोत्पादकाले चित्रोत्पादापत्तिः दुर्वारा, तत्पूर्वक्षणे तत्रावयविनि नीलाभावादिषट्कस्य सत्त्वात्। न चैव भवति। अतोऽन्वयव्यभिचारान्न नीलाभावादिषट्कस्य विजातीयचित्र प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन कारणत्वमर्हतीत्याशयः।

यत्तु पाकेनावयवे नीलोत्पत्तिकालेऽवयविन्यपि तेनैव नीलोत्पत्तिसम्भवे नीलोत्पादकसामग्रीतः प्रतिबन्धादेव न तदानीं चित्ररूपोत्पत्त्यापत्तिरिति, तन्न चारु, नीलादिसामग्रीत्वेन चित्रप्रतिबन्धकत्वकल्पने महागौरवात्।

परशङ्कामपाकर्तुमुपदर्शयति न चेति। वाच्यमित्यनेनास्यान्वय। कार्यसहभावेन = कार्योत्पादसमकालीनत्वेन न तु कार्योत्पादाव्यवहितपूर्वकालिकत्वेन, नीलाभावादीना षण्णा तद्धेतुत्वात् = समवायेन विजातीयचित्र प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन कारणत्वाभ्युपगमात्, न अय = निरुक्तान्वयव्यभिचारलक्षणो दोष पाकनाशितपीतरूपे कपाले व्याप्यवृत्तिनीलरूपोत्पत्तिकालावच्छेदेन घटे स्वाश्रयसमवेतत्वसंसर्गेण नीलाभावादिषट्कस्य विरहान्न तदा घटे विजातीयचित्रोत्पादप्रसङ्गः। न हि कारणतावच्छेदकसम्बन्धेन कारणतावच्छेदकरूपेण कारणविरहे कार्योत्पादापादन सम्भवतीति शङ्काशयः।

अयवादी तन्निराकरोति - नीलपीतश्वेतत्रितयकपालारब्धे घटेऽवयविनि पाकेन = रूपपरावर्त्तकविजातीयाग्निसयोगेन पीतश्वेतयो कपालसमवेतरूपयोः क्रमेण नाशे श्वेतनाशकालेऽपि = कपालसमवेतश्वेतरूपनाशोत्पत्तिक्षणावच्छेदेनाऽपि तदापत्ते = विजातीयचित्रोत्पादापत्तेः। अयमत्रायवादिनोऽ-

► वल्लभा ◄

नीलपीतो०। मगर यह सगत नहीं है। इसका कारण यह है कि जहाँ नील-पीत दो कपालो से चित्र घट उत्पन्न होता है और पाक से पीत अवयव के पीत रूप का और स्व = घट के चित्र रूप का नाश होता है वहाँ नष्ट-पीतरूपवाले अवयव कपाल मे पाक द्वारा व्याप्यवृत्ति नील रूप की उत्पत्तिकाल मे घट मे विजातीय चित्र रूप की उत्पत्ति का प्रसग होगा, क्योकि उसकी अव्यवहित पूर्व क्षण मे घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलाभावादिषट्क विद्यमान है। मगर वस्तुस्थिति यह है कि उस घट मे विजातीय चित्र रूप तब उत्पन्न होता नही है। यदि इस आपत्ति के निवारणार्थ नीलाभावादिषट्ककारणतावादी की ओर से यह कहा जाय कि → 'नीलाभावादिषट्क को हम समवाय सम्बन्ध से विजातीय चित्ररूप के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से कार्यसहभावेन कारण मानते है। मतलब कि विजातीय चित्ररूपोत्पाद की अव्यवहित पूर्व क्षण मे नीलाभावादि षट्क की विद्यमानता अपेक्षित नही है किन्तु कार्योत्पादकाल मे ही नीलाभावादि षट्क की विद्यमानता अपेक्षित है। समवाय सम्बन्ध से अवयवी मे चित्रोत्पत्तिक्षणावच्छेदेन नीलाभावादिषट्क रहने पर ही चित्ररूपात्मक कार्य की उत्पत्ति हो सकती है। उपर्युक्त स्थल मे नष्टपीतरूपवाले कपाल मे व्याप्यवृत्तिनीलोत्पत्तिक्षणावच्छेदेन नीलरूपाभाव नही होने की वजह चित्ररूपोत्पत्ति के प्रसग स्वरूप दोष को अवकाश नही है'←

नीलपी०। तो यह भी असगत है, क्योकि जहाँ नील, पीत और श्वेत इन तीन रूपवाले कपालो से कोई घट उत्पन्न होता है और उसमे पाक से क्रमशः कपाल के पीत रूप और श्वेत रूप का नाश होता है वहाँ उस घट मे श्वेत रूप के नाशकाल मे चित्र रूप की उत्पत्ति की आपत्ति आयेगी, क्योकि उस काल मे पीत, श्वेत आदि रूपो का अभाव स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से घट मे विद्यमान रहता है। कपालीयशुक्लरूपनाशोत्पाद काल मे नष्टपीतरूपवाले कपाल मे नीलाभाव, रक्ताभाव आदि रहते है और नील कपाल मे पीताभाव, रक्ताभाव आदि रहते है। अत श्वेतरूपनाशोत्पादक्षणावच्छेदेन घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलाभावादिषट्क विद्यमान होने से शुक्लरूपनाशोत्पादकालावच्छेदेन उस घट मे विजातीय चित्र रूप की उत्पत्ति होने की आपत्ति कार्यसहभावेन नीलाभावादिषट्क को विजातीयचित्रकारण माननेवाले विद्वानो के मतानुसार मुँह फाड कर खडी रहेगी। इसलिए चित्ररूप के प्रति नीलेतरपीतेतररूपादिषट्क को ही स्वसमवायिसमवेतत्व सम्बन्ध से कारण मानना सगत है अब शुक्लरूपनाशक्षणावच्छेदेन घट मे चित्ररूप की उत्पत्ति का आपादन

अथाऽस्तु नील-नीलजनकतेजःसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नाभावत्वादिना हेतुत्वमिति चेत्? न, सयोगस्याऽव्याप्यवृत्तित्वेन प्रतियोगिव्यधिकरण-तदभावत्वादिना हेतुताया गौरवात्।

◆ हेमलता ◆

भिप्रायः समवायेन विजातीयचित्रे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन कार्यसहभावेन नीलाभावादिपट्कस्य कारणत्वमिति प्रकृतपरिष्कारकरणेऽपि यो घटो नील-पीत-श्वेतकपालैः समारब्धः तत्र प्रथम पाकेन कपालीय पीतरूप नाश्यते तदनन्तरक्षणे च श्वेतरूप नाश्यते तदनन्तरक्षणे च तत्र पाकेन व्याप्यवृत्ति नीलरूपमुत्पाद्यते तत्र श्वेतनाशोत्पादकालावच्छेदेन घटे विजातीयचित्ररूपोत्पादप्रसङ्गो दुर्वारः, तदा घटे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलाभावादिपट्कस्य सत्त्वात्। ततश्च कार्यसहभावेन नीलाभावादिपट्कस्य विजातीयचित्रोत्पादकत्वकल्पनाऽपि नार्हतीति नीलेतर-पीतेतरादिपट्कस्यैव समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वकल्पन न्याय्यमित्यथाशयः।

नीलाभावादिपट्कहेतुतावादी पुनः शङ्कते - अथेति। चेदित्यनेनास्यान्वयः। अस्तु नील-नीलजनकतेज सयोगान्यतरत्वावच्छिन्नाभावत्वादिना समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वम्। नील-तज्जनकपाकान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभाव-पीत-तज्जनकपाकान्यत-रत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभावादिपट्कस्य समवायेन चित्र प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वस्वीकारेण न नीलपीतश्वेतत्रितयकपालारब्धे पीतशुक्लयोः क्रमेण नाशे श्वेतनाशोत्पादकाले चित्रोत्पादप्रसङ्गः, तदा तत्र घटे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलजनकतेजःसयोगस्य सत्त्वेन चित्ररूपहेतोः नील-नीलजनकतेजःसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभावादेरभावात् । न ह्यन्यतरसत्त्वेऽन्यतरत्वावच्छिन्न-प्रतियोगिताकोऽभावस्तत्राभ्युपगन्तुमर्ह-तीति शङ्काकृदाशयः।

नीलेतर-पीतेतररूपादिकारणतावादी तन्निराकरोति-नेति। नीलेतर-पीतेतरादिपट्कापेक्षया नील-नीलजनकतेजःसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगि-ताकाभावादिपट्कस्य समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वे गौरवात् नीलपीतश्वेतत्रितयकपालारब्धे पीत- शुक्लयोः क्रमेण नाशे श्वेतनाशोत्पादकाले चित्रोत्पादापत्तेर्दुर्वारत्वाच । न हि सयोगस्याऽव्याप्यवृत्तित्वेन नीलजनकतेजःसयोगवत्यपि नीलजनकाग्निसयोगाभावस्य नीलरूपाभावस्य च तत्र सत्त्वेन नील-तज्जनकाग्निसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नाभावादिपट्कस्य स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन सत्त्व केनाऽप्यपलपितु शक्यम्, उभयाभावव्यापकत्वादन्यतराभावस्य । न च समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति कार्यसहभावेन नील-तज्जनकतेजःसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगि-ताकाभावादिपट्कस्य प्रतियोगिव्यधिकरणस्य स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वान्नाय दोप इति वक्तव्यम् तथापि प्रतियोगिव्यधिकरण-तदभावत्वादिना स्वप्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्ननिरूपिताधिकरणतानिरूपिताधेयताश्रयप्रतियोगिकभेदविशिष्ट-नील-नीलजनकतेजःसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिता-काभावादिपट्कस्य समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुताया गौरवात् = कारणतावच्छेदकधर्मगौरवापातात्। स्वाश्रयत्वमपि कालिकविपयतादीतरसम्बन्धेन वाच्यमिति सम्बन्धकृत गौरवमपि दुर्निवारमत्र कल्पे। नन्वस्त्वस्य गौरवस्य फलमुखत्वेनाऽदोपत्वमिति शङ्कायामाह-

▶ वल्लभा ◀

नही किया जा सकता, क्योकि तत्पूर्वक्षणावच्छेदेन नीलेतररूप उस घट मे स्वसमवायिसमवेतत्व सम्बन्ध से रहता नही हे।

### ▽ नील-नीलजनकाग्निसयोगान्यतराभाव भी चित्ररूपजनक नही है ▽

**अथास्तु०।** यदि उपर्युक्त आपत्ति के निराकरणार्थ प्रतिवादी की ओर से यह कहा जाय कि ⟶ "समवाय सम्वन्ध से चित्र रूप के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से नील-नीलजनकतेज सयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभावादिपट्क ही कारण है। अव नीलपीतशुक्लत्रितयक-पालारब्ध घट मे क्रमश पीत और शुक्ल रूप का नाश होने पर शुक्लरूपनाशोत्पादक्षणावच्छेदेन चित्र रूप की उत्पत्ति की अनिष्टापत्ति को अवकाश रहता नही हे, क्योकि तव उस घट मे नीलरूपजनकतेज सयोग होने से नील-नीलजनकतेज सयोगान्यतराभाव रहता नही है। अन्यतर के आश्रय मे अन्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभाव केसे रहेगा? कारण के विरह मे कार्य का आपादन हो सकता नही हे"⟵

**न स०।** तो यह भी ठीक नही है, क्योकि सयोग अव्याप्यवृत्ति होने से सयोगाभाव केवलान्वयी ह। मतलव कि जहाँ नीलजनकतेज सयोग रहता हे वहाँ भी अवच्छेदकभेद से नीलजनकतेज सयोगाभाव रहता है। उस घट मे नष्टपीतरूपवाले कपाल का नीलाभाव एव नीलजनकतेज सयोगाभाव स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से रह जाने मे पुन श्वेतनाशोत्पादकालावच्छेदेन घट मे चित्र रूप की उत्पत्ति की अनिष्ट आपत्ति दुर्वार वन जायेगी। इसके निवारणार्थ यदि ऐसा कहा जाय कि⟶ 'नील-नीलजनकतेज सयोगान्यतराभावादि प्रतियोगिव्यधिकरणाभावत्वेन चित्र रूप का कारण है। शुक्लरूपनाशक्षणावच्छेदेन घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से रहनेवाला नील-नीलजनकतेज सयोगान्यतराभाव प्रतियोगिव्यधिकरण नही है, क्योकि घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्वन्ध से नील-नीलजनकतेज सयोगान्यतर (= नीलजनकतेज सयोग) रहता हे। अतएव तव उस घट मे समवाय सम्वन्ध से चित्ररूपोत्पत्ति का आपादन नही किया जा सकता'⟵ तो यह भी ठीक नही हे, क्योकि प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव अपने प्रतियोगी के अधिकरण से अन्यत्र रहता है। अत प्रतियोगिव्यधिकरण-तदभावत्वेन कारणता के स्वीकार का मतलव यह

अपि चोक्तसम्बन्धेन नीलाभावादीना चित्रहेतुत्वे वाय्वादावपि तदापत्तेः, उक्तरूपत्वेनापि तद्धेतुताकल्पने गौरवम्। न च जन्यरूपत्वावच्छिन्न प्रत्येव हेतुत्वान्न तदापत्तिः, नीलादौ नीलादेर्हेतुतावश्यकत्वे तादृशहेतुताया मानाभावात् ।

◆ हेमलता ◆

अपि चेति । उक्तसम्बन्धेन = स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलाभावादीना षण्णा चित्रहेतुत्वे = समवायसम्बन्धावच्छिन्नचित्रत्वावच्छिन्नकार्यतानिरूपितकारणतावत्त्वस्वीकारे वाय्ववयवादीना नीरूपत्वेन स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलाभाव-पीताभावादीना षण्णा तत्र सत्त्वेन वाय्वादौ अपि समवायेन तदापत्ते = चित्रोत्पादापत्ते, सामग्रीसत्त्वे कार्यावश्यम्भावनियमात् । यद्यपि प्रकृते आदिपदमनतिप्रयोजनमिति प्रतिभाति, मनोदिकालात्माकाशाना निरवयवत्वेन नीलाभावादिषट्कस्य स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन विरहात्, जलतेजसो शुक्लरूपसत्त्वेन नीलाभावादिषट्कस्य निरुक्तसम्बन्धेनाऽसत्त्वात्, नीलाभावादिषट्कस्य स्वाश्रयसमवेतत्वेनाश्रये पृथिवीद्रव्ये तु चित्ररूपस्य जायमानत्वेनैवानापाद्यत्वात् तथापि वायूपनीतसुरभिभागादेर्नीरूपत्वमते मरुदागतसुरभिद्रव्याशादेरादिपदेन ग्रहणात्राऽनतिप्रयोजन तदित्यवधेयम् ।

अपठितस्याद्वादरहस्यग्रन्था केचित्तु आदिपदात् रूपरसादीनामुपग्रह इति वदन्ति ।

ननु समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति न केवल नीलाभावादिषट्कस्य स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्व किन्तु स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन रूपस्यापि, वाय्वादौ तु नीलाभावादिषट्कस्य सत्त्वेऽपि रूपस्यैव विरहान्न चित्रोत्पादापत्ति । न हि सामग्रीविरहे कार्यमुत्पत्तुमर्हतीत्याशङ्काया नीलेतरादिषट्ककारणतावायाह - उक्तरूपत्वेन = स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन रूपत्वेन अपि तद्धेतुताकल्पने = समवायेन चित्रत्वावच्छिन्न प्रति कारणत्वोपगमे गौरव = नानाकारणताकल्पनागौरवम् । न च समवायेन जन्यरूपत्वावच्छिन्न प्रत्येव स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन रूपत्वेन हेतुत्वात् वाय्वादौ न तदापत्ति = चित्ररूपापत्ति', सामान्यसामग्रीसमवहिताया एव विशेषसामग्र्या कार्यजनकत्वनियमादिति वाच्यम्, समवायेन नीलादौ = नीलत्व-पीतत्वाद्यवच्छिन्न प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलादे नीलत्व-पीतत्वादिना हेतुतावश्यकत्वे = कारणताया प्रामाणिकत्वेनोभयसम्मतत्वे सति तादृशहेतुताया = समवायसम्बन्धावच्छिन्नजन्यरूपत्वावच्छिन्नकार्यतानिरूपितस्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नरूपत्वावच्छिन्नकारणताया गौरवेण मानाभावात् । अथ समाधानाशयोऽवयविरूप प्रति अवयवरूपस्य कारणत्वमङ्गीकृत्यापि 'अवयविनीलादिरूप प्रति कि कारण ?' इति जिज्ञासाया अवयवनीलादिरूपस्य तत्र कारणताऽवश्य कल्पनीयव, अन्यथाऽवयविनीलत्वादेराकस्मिकत्वापत्ते । अवयविनीलादावव्यवनीलादेरवश्यक्लृप्तकारणताकत्वेऽवयविरूप प्रत्यवयवरूपस्य कारणताकल्पनेनाऽल, अप्रामाणिकगौरवात् । न च यो यद्विशेषयो कार्यकारणभाव स तत्सामान्ययोरपीति न्यायेनावयविरूप प्रत्यवयवरूपस्य कारणता प्रामाणिकीति वक्तव्यम् तत्राऽपि मानाभावादन्यथैककारणसिद्ध्यापत्ते ।

▶ वल्लभा ◀

है कि चित्ररूप की स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्न कारणता का अवच्छेदक धर्म स्वप्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्ननिरूपिताधिकरणतानिरूपिताधेयताश्रयप्रतियोगिताकभेदविशिष्ट-नील-नीलजनकतेज मनोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभावत्वादि षट्क है। मगर ऐसा मानने मे तो कारणतावच्छेदक धर्म का शरीर अत्यन्त गुरु बन जायेगा। अत इस कार्यकारणभाव को मान्य नही किया जा सकता।

अपि चो०। इसके अतिरिक्त यहाँ दोष यह है कि स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से प्रतियोगिव्यधिकरण नीलाभावादिषट्क को चित्ररूप का कारण मानने पर वायु आदि मे भी चित्ररूप की उत्पत्ति की आपत्ति आयेगी, क्योकि वायु आदि मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से प्रतियोगिव्यधिकरण नीलाभावादिषट्क रहता ही है । वायु के अवयवो मे सर्वदा नीलाभावादि रहता ही है । अत वायु आदि मे समवायसम्बन्ध से चित्ररूप की आपत्ति वज्रलेप बनेगी । मगर वस्तुस्थिति इसके विपरीत है । वायु मे चित्ररूप की उत्पत्ति तो क्या ? रूप की ही उत्पत्ति होती नहीं है। अत अन्वय व्यभिचार दोष भी प्रसक्त होगा। यदि इस आपत्ति के निवारणार्थ प्रतिवादी की ओर से यह कहा जाय कि → 'चित्र रूप के प्रति रूपत्वेन भी हेतुता का हम स्वीकार करते है । मतलब कि समवाय सम्बन्ध से चित्ररूप के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से रूप सामान्य भी कारण होता है। वायु के अवयवो मे रूप ही रहता नहीं है। तब वायु मे चित्र रूप की उत्पत्ति का आपादन कैसे किया जा सकता है?' ← तो यह भी ठीक नहीं है, क्योकि समवायसम्बन्ध से चित्र रूप के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलाभावादिषट्क को कारण मानने पर भी स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से रूप मे चित्रकारणता की कल्पना करने मे गौरव प्रसक्त होता है। अतएव वह मान्य नहीं की जा सकती।

## ◆ जन्यरूपत्वावच्छिन्न के प्रति रूपकारणता नामुमकिन ◆

न च ज०। यहाँ प्रतिवादी ओर से यह कहा जाय कि→ 'चित्ररूप के प्रति चाहे रूपत्वेन कारणता का स्वीकार न किया जाय फिर भी वायु मे चित्ररूप के उत्पाद की आपत्ति को अवकाश नहीं है, क्योकि जन्यरूपत्वावच्छिन्न के प्रति रूपत्वेन रूप सामान्य कारण होता है। अवयवी के रूप के प्रति अवयवरूप स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से कारण होने की वजह वायु मे चित्र

एतेन 'अनवच्छिन्नविशेषणतया प्रतियोगिवैयधिकरण्याविशेषितोक्ताभावहेतुत्वसम्भवेऽपि न क्षतिरिति चेत् ?

न, पाकमात्रादपि चित्रोत्पत्तेः ।

◆ हेमलता ◆

एतेन = नीलाभावादीनां चित्रजनकत्वे वाय्वादौ चित्रप्रसङ्गप्रदर्शनेन, अन्वयश्चास्याग्रे न क्षतिरित्यत्र । चित्ररूपनिष्ठकार्यतानिरूपित-नीलनीलजनकतेजःसयोगान्यतराभावादिनिष्ठकारणतावच्छेदकीभूतस्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धघटकीभूतस्वाश्रयत्वस्य अनवच्छिन्नविशेषणतया = निरवच्छिन्नवृत्तिताकत्वेन विवक्षणे प्रतियोगिवैयधिकरण्याऽविशेषितोक्ताभावहेतुत्वसम्भवे = स्वप्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नाधिकरणतानिरूपिताधेयताश्रयप्रतियोगिकभेदाऽविशेषितस्यैव नील-नीलजनकतेजःसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नाभावादेः स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन चित्रकारणत्वोपगमे नीलजनकतेजःसयोगवति उक्तान्यतराभावः किञ्चिदवच्छेदेनैव वर्तत इति सावच्छिन्नस्वरूपसम्बन्धेनैव तदाश्रयत्वं तस्य न तु निरवच्छिन्नस्वरूपसम्बन्धेनेति नीलजनकपाकदशायां तदभावस्योक्तसम्बन्धेनाभावादेव न चित्ररूपोत्पत्त्यापत्तिः, न चात्र प्रतियोगिवयधिकरण्यानिवेशेन गौरवं न वा नीलपीतश्वेतत्रितयकपालारब्धे पाकेन पीतश्वेतयोः क्रमेण नाशे श्वेतनाशकाले चित्रोत्पादप्रसङ्ग इत्युक्तावपि न क्षतिः प्रतियोगिवैयधिकरण्याविशेषितस्य नील-नीलजनकतेजःसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभावादिषट्कस्य स्वनिरूपितनिरवच्छिन्नाश्रयत्ववत्समवेतत्वसम्बन्धेनाधिकरणीभूते वाय्वादौ चित्रोत्पादप्रसङ्गस्य दुर्वारत्वात्, रूपत्वेनाऽपि चित्ररूपहेतुत्वकल्पने गौरवात्, जन्यरूपत्वाच्छिन्ने रूपत्वेन तद्धेतुत्वे मानाभावात् प्रतियोगिकोटावुदासीनप्रवेशाप्रवेशाभ्यामविनिगमेन नील-वायुसयोगान्यतराभावस्यापि तादृशस्य स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुतापत्तेश्च। ततश्च समवायेन चित्रत्वावच्छिन्नं प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलेतर-पीतेतररूपादिषट्कस्यैव हेतुत्वकल्पनं युक्तमित्यथवादिनोऽभिप्रायः ।

एकदेशिनस्तन्निराकुर्वन्ति-नेति। पाकमात्रादपि = नीलेतर-पीतेतररूपादिषट्कं विनैव केवलाद् विजातीयतेजःसयोगादपि समवायेनाऽवयविनि चित्रोत्पत्तेः दर्शनात् चित्रत्वावच्छिन्ने नीलेतर-पीतेतररूपादिषट्कस्य कारणत्वकल्पना न युक्ता। यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतजनकतेजःसयोगस्तत्रावयवे

► वल्लभा ◄

रूप का आपादन कैसे किया जा सकता है? रूपसामान्य की सामग्री न होने पर चित्र रूप की उत्पत्ति कैसे हो सकेगी? चाहे स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से वायु आदि मे नीलाभावादिषट्क क्यो न रहता हो? सामान्यसामग्री के विरह में कभी विशेषसामग्री से कार्य का जन्म होता नही है' ← तो यह भी ठीक नही है, क्योकि जन्यरूपत्वावच्छिन्न के प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से रूप मे कारणता की कल्पना करने मे कोई प्रमाण नही है। इसका कारण यह है कि अवयवी के नील, पीत, श्वेत आदि रूप के प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से अवयव का नील, पीत, श्वेत आदि रूप कारण होता है। यह विशेष कार्यकारणभाव तो वादी-प्रतिवादी उभयमत मे अवश्यक्लृप्त है। कभी भी अवयवी मे रूपसामान्य की उत्पत्ति होती नही है किन्तु रूपविशेष की ही उत्पत्ति होती है। अत रूपसामान्य के प्रति कारणता का स्वीकार करना अप्रामाणिक है। अप्रामाणिक कार्यकारणभाव के बल पर कैसे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलाभावादिषट्क के अधिकरणभूत वायु आदि मे चित्ररूप की उत्पत्ति के प्रसग का निराकरण किया जा सकता? कथमपि नहीं।

## निरवच्छिन्नविशेषणतया चित्रकारणता भी असम्भव

एतेन०। अतएव यहाँ यह कथन कि → 'समवाय सम्बन्ध से चित्र रूप के प्रति प्रतियोगिवैयधिकरण्य से अविशेषित ऐसे नील-नीलजनकतेज सयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभावादि को निरवच्छिन्नविशेषणतया = निरवच्छिन्नवृत्तित्वेन ही स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से कारण मानने मे किसी दोष की सभावना नही है, क्योकि जहाँ नीलजनक अग्निसयोग रहता ह वहाँ रहनेवाला नीलजनकाग्निसयोगाभाव निरवच्छिन्नवृत्तितावाला नही होता है किन्तु सावच्छिन्नवृत्तिताक होता है। अत नील-पीत-श्वेत कपालवाले घट मे पीत और श्वेत रूप का क्रमश नाश होता है वहाँ श्वेतनाशोत्पत्तिकालावच्छेदेन चित्ररूप की उत्पत्ति की आपत्ति को अवकाश नही है, क्योकि वहाँ नील-नीलजनकाग्निसयोगान्यतरत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताक अभाव निरवच्छिन्नवृत्तित्वेन रहता नही है'← करने पर भी हमारे मत मे कोई क्षति नही होगी, क्योकि तब भी वायु आदि मे निरवच्छिन्नविशेषणत्वेन नील-नीलजनकाग्निसयोगाभावान्यतरत्वावच्छिन्नअभावादि स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से रहने से चित्ररूप की उत्पत्ति की आपत्ति का निराकरण किया जा नही सकता। अतएव इस कारणता को भी मान्यता नही दी जा सकती। इसलिए यही मानना मुनासिब है कि समवायसम्बन्ध से चित्रत्वावच्छिन्न के प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलेतर-पीतेतररूपादिषट्क ही कारण है। तब वायु आदि मे चित्र रूप की उत्पत्ति की आपत्ति को अवकाश रहता नही है, क्योकि वायु के अवयव नीरूप होने से वायु मे स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलेतरादि रूप ही रहता नही है। इसलिए चित्र सामान्य के प्रति नीलेतरादि को कारण मानने मे कोइ दोष नही है।

अथ रूपजन्यतावच्छेदक विजातीयचित्रत्वम्, अग्निसयोगजन्यतावच्छेदकश्चापरम् । अग्निसयोगजन्यचित्र प्रत्यवच्छेदकत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताका नीलजनकाग्निसयोगादेरभावा उक्तप्रत्यासत्त्या हेतवः रूपजनकविजातीयाग्निसयोगश्चेति न वाच्यादौ

◆ हेमलता ◆

पीतरूपोत्पत्त्यनन्तरमेवाऽवयविनि चित्रोत्पत्तिस्वीकारस्य शपथमात्रनिर्णेयत्वेन व्यतिरेकव्यभिचारपिशाचदु:सञ्चारव्याप्तत्व न सुरेश्वरगुरुणाऽपि पगणेतु शक्यत इत्येकदेशिनामाशय: ।

अवान्तरपूर्वोत्तरपक्षगर्भित दीर्घपूर्वपक्षमाह अथेति चेदित्यनेनास्यान्वयः। प्रदर्शितव्यतिरेकव्यभिचारवारणाय रूपजन्यतावच्छेदक विजातीयचित्रत्व न तु चित्रत्व, तथा अग्निसयोगजन्यतावच्छेदक च अपर = नीलेतरादिरूपकार्यतावच्छेदकविजातीयचित्रत्वभिन्न विजातीयचित्रत्वमिति चित्ररूपवादिना वाच्यम् । तेन नीलेतरादिरूपविरहेऽपि पाकाच्चित्रोत्पादेऽपि न व्यतिरेकव्यभिचारः, पाकजचित्रस्य रूपकार्यतावच्छेदकानाक्रान्तत्वात्, न वाऽग्निसयोगविरहेऽपि नीलेतरादिरूपाच्चित्रोत्पादेऽपि व्यतिरेकव्यभिचार, रूपजचित्रस्य पाककार्यतावच्छेदकानाक्रान्तत्वात् । न च यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च नीलजनकाग्निसयोगस्तत्राऽवयविनि व्याप्यवृत्ति नीलरूप न स्यात् किन्तु पाकज विजातीयचित्र स्यादिति वाच्यम् अग्निसयोगजन्यचित्र = पाकजन्यतावच्छेदकविजातीयचित्र- त्वावच्छिन्न प्रति अवच्छेदकत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताका स्वनिष्ठावच्छेद्यतानिरूपित-तत्तदवयवनिष्ठावच्छेदकतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगितानिरूपका नीलजनकाग्निसयोगादेरभावा = नीलजनकपाक-पीतजनकपाकाद्यत्यन्ताभावा उक्तप्रत्यासत्त्या = स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतव इत्यस्याऽभ्युपगन्तव्यत्वात्। यस्मिन्नवयवे स्वावच्छेदकतया नीलजनकतेज:सयोग: तत्रावच्छेदकतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकनीलजनकतेज:सयोगात्यन्ताभावस्य विशेषणताविशेषसम्बन्धेन विरहेणाऽवयविनि स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन तस्याभावान्न पाकजचित्रोत्पादापत्ति: । न च नीलकपालेऽवच्छेदकतासम्बन्धेन नीलजनकतेज:सयोगादे: विरहेण स्वनिरूपितावच्छेदकतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकाना नीलजनकाग्निसयोगाद्यभावाना स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन घटे सत्त्वेन पाकजचित्रापत्तिर्दुर्वारेति वाच्यम्, रूपाभावस्यापि तद्धेतुत्वस्यानुपदमेव वक्ष्यमाणत्वेन तद्दोषासम्भवात्। तथापि कपालादौ नीलादिजनकतेज:सयोगविरहे नीलमात्राढ्ये घटे स्वोत्पत्तिद्वितीयक्षणावच्छेदेन अग्निपरमाण्वादिसयोगाच्चित्रोत्पत्तिप्रसङ्ग इत्यतोऽग्निसयोगजन्यचित्र प्रति रूपजनकविजातीयाग्निसयोगश्चापि हेतुरिति वक्तव्यम्। इति = अग्निसयोगजचित्रे रूपजनकविजातीयाग्निसयोगस्य हेतुत्वात् न

▶ वल्लभा ◀

### ➔ नीलेतरादिषट्क चित्रसामान्यकारण नही है - एकदेशी उत्तरपक्ष ➔

उत्तरपक्ष : न पा०। मगर विचार करने पर यह वक्तव्य असगत प्रतीत होता है, क्योकि विना नीलेतरादि रूप के केवल पाक से भी चित्ररूप उत्पन्न होता है। अत चित्र सामान्य के प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलेतर-पीतेतर रूपादि को ही कारण मानने मे व्यतिरेक व्यभिचार का निवारण हो नही सकता। इसके निवारण के लिए तो चित्ररूपवादी को यही कहना होगा कि-

### ■ रूपजचित्र और पाकजचित्र की कल्पना का गौरव - पूर्वपक्ष ■

पूर्वपक्ष चित्ररूपवादी :- अथ रूप०। ''चित्ररूप के दो प्रकार है। एक है रूपजन्य और दूसरा है अग्निसयोगजन्य। रूपजन्यतावच्छेदक विजातीयचित्रत्व है जो अग्निसयोगजन्य चित्ररूप मे रहता नही है और अग्निसयोगजन्यतावच्छेदक विजातीयचित्रत्व इससे भिन्न ही है जो रूपजन्य चित्ररूप मे नही रहता है। इस परिस्थिति मे व्यतिरेक व्यभिचार की समस्या हल हो जायेगी, क्योकि केवल अग्निसयोग से उत्पन्न होनेवाले चित्ररूप मे रूपजन्यतावच्छेदक विजातीयचित्रत्व रहता नही है। स्वकार्यतावच्छेदकानवच्छिन्न की उत्पत्ति स्व=नीलेतरादिरूप के विना होने मे कोई दोष नही है। यहाँ इस शका के कि ⟶ 'अग्निसयोगजन्य चित्र का स्वीकार करने पर तो जिस घट के एक कपाल मे नील रूप है और दूसरे कपाल मे नीलरूपजनक अग्निसयोग है उस घट मे भी समवाय सम्बन्ध से चित्र रूप उत्पन्न होने लगेगा, क्योकि उस घट मे स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से अग्निसयोग रहता ही है' ⟵ समाधानार्थ यह कहा जा सकता है कि अग्निसयोगजन्य चित्र रूप के प्रति अवच्छेदकत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक नीलजनकअग्निसयोगाभाव-पीतजनकअग्निसयोगाभाव आदि षट्क स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से कारण होता है। अवच्छेदकतासम्बन्ध से एक कपाल मे नीलजनक अग्निसयोग होने पर उस कपाल में अवच्छेदकतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक नीलजनकअग्निसयोगाभाव स्वरूपसम्बन्ध से रह नही सकता और उस घट मे वह स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से रह नही सकता, क्योकि घट उस कपाल मे समवेत होने पर भी वह कपाल स्वाश्रय = अवच्छेदकतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक नीलजनकाग्निसयोगादिअभाव का विशेषणताविशेषसम्बन्ध से आश्रय होता नही है। एक कारण के विरह मे भी कार्य की उत्पत्ति कैसे हो सकती है? कथमपि नही।

### ▲ पाकजरूप के प्रति रूपजनकाग्निसयोग मे कारणता का गौरव ▲

रूपजन०। यहाँ इस शका का कि ⟶ 'वायु आदि के अवयव मे नीलजनक अग्निसयोग, पीतजनक अग्निसयोग आदि अवच्छेदकता

तदापत्तिः। स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकरूपाभावस्यापि तद्धेतुत्वेन नोभयस्मात्तदुत्पत्तिः। न च रूपजचित्रं प्रत्यग्निसयोगाभावस्यैव हेतुत्वं किं न स्यादिति वाच्यम्, नानाग्निसयोगाभावाना हेतुत्वकल्पनापेक्षया रूपसामान्याभावस्यैव

## ◆ हेमलता ◆

वाय्वादौ तदापत्ति = समवायेन चित्रोत्पत्तिप्रसङ्गः, स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलेतररूपादेः रूपजनकविजातीयाग्निसयोगस्य च विरहेणान्यतरचित्रसामग्र्या असत्त्वात्। न च यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च नीलजनकतेजःसयोगः तत्रावयविनि स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलावयवनिष्ठावच्छेदकतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकनीलजनकाग्निसयोगाद्यभावस्य रूपजनकविजातीयतेजःसयोगस्य रूपस्य च सत्त्वेन रूपजनकविजातीयाग्निसयोग-रूपाभ्या विजातीयचित्रारम्भ- प्रसङ्गः इति वाच्यम् स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकरूपाभावस्यापि प्रतिबन्धकाभावविधया स्वरूपसम्बन्धेन तद्धेतुत्वेन = अग्निसयोगजन्य- विजातीयचित्रं प्रति हेतुत्वेन नोभयस्मात् = रूपजनकविजातीयतेजःसयोग-रूपाभ्या तदुत्पत्ति = अग्निसयोगजचित्रोत्पत्तिः, तत्रावयविनि स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन रूपस्यैव सत्त्वात्, सति प्रतिबन्धके कार्योत्पादाऽयोगात्। न चैव यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतजनकाग्निसयोगस्तत्रावयविनि पाकजचित्रं न स्यात्, स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन तत्प्रतिबन्धकस्य रूपस्य सत्त्वादिति वाच्यम्, इष्टत्वात्, तत्र रूपजचित्रोत्पादस्यैवाभ्युपगन्तव्यत्वात्। न च रूपजचित्रं प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्य अग्निसयोगाभावस्यैव प्रतिबन्धकाभावविधया हेतुत्वं किं न स्यात्? विनिगमकाभावात्, ततो नोपर्युक्तस्थले रूपजचित्रोत्पादोऽपि सम्भवतीति वाच्यम् नानाग्निसयोगाभावाना प्रतिबन्धकाभावविधया हेतुत्वकल्पनापेक्षया = रूपजचित्रजनकत्वस्वीकारापेक्षया रूपसामान्याभावस्य = रूपत्वावच्छिन्न-स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्न-

## ▶ वल्लभा ◀

सम्बन्ध से रहता नही है। अतएव अवच्छेदकत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक नीलजनकाग्निसयोगादिअभाव, जो दैशिकविशेषणताविशेषसम्बन्ध से वायुअवयव आदि मे रहता है, स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से वायु आदि मे रहता ही है। तब अग्निसयोगजन्य चित्र रूप की उत्पत्ति की आपत्ति वायु आदि मे भी दुर्निवार होगी' ←समाधान यह देना होगा कि समवाय सम्बन्ध से अग्निसयोगजन्य चित्र रूप के प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से रूपजनक विजातीय अग्निसयोग भी कारण होता है, जो वायु आदि मे रहता नही है। वायु आदि के अवयवो मे जो अग्निसयोग है वह विजातीय नही है। अत वायु आदि मे स्वसमवायिसमवेतत्व सम्बन्ध से रूपजनक विजातीय अग्निसयोग रहता नही है। इस परिस्थिति मे वायु आदि मे पाकज विजातीय चित्ररूप की उत्पत्ति की आपत्ति कैसे दी जा सकती है? सामग्री के अनधिकरण मे कार्य कभी भी उत्पन्न होता नही है।

## ▶ पाकज चित्र के प्रति रूपाभाव मे कारणता का गौरव ◀

**स्वा०।** यहाँ इस शका के कि → 'जिस घट के एक कपाल मे अवच्छेदकता सम्बन्ध से नील रूप और दूसरे कपाल मे नीलजनक अग्निसयोग रहता है वहाँ नील कपाल मे अवच्छेदकतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक नीलजनकअग्निसयोगाभाव आदि दैशिकविशेषणताविशेष सम्बन्ध से रहने से घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से वे रह जायेंगे जिसकी वजह रूपजनकअग्निसयोगवाले उसी घट मे समवाय सम्बन्ध से उस चित्र रूप की उत्पत्ति की आपत्ति आयेगी जो रूप एव अग्निसयोग उभय से जन्य होगा, क्योकि उस घट मे स्वसमवायिसमवेतत्व सम्बन्ध से रूप एव रूपजनक विजातीयअग्निसयोग दोनो रहते है'← निराकरणार्थ चित्ररूपवादी की ओर से यही समाधान देना होगा कि अग्निसयोगजन्य चित्ररूप के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक रूपाभाव दैशिकविशेषणताविशेषसम्बन्ध से कारण होता है। निर्दिष्ट घट मे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से रूप रहता है, क्योकि स्व = नीलरूप के आश्रय नीलकपाल मे घट समवेत है। अत स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक रूपाभाव स्वरूपसम्बन्ध से उस घट मे रहता नही है। अत उस घट मे रूप एव अग्निसयोग दोनो से जन्य विजातीय चित्ररूप की उत्पत्ति को अवकाश नही रहता है, क्योकि अग्निसयोगजन्य चित्ररूप की सामग्री उपर्युक्त घट मे अविद्यमान होने से उभयसामग्री ही अविद्यमान है। इस स्थिति मे उभयसामग्रीजन्य चित्र रूप की उत्पत्ति की अनिष्टापत्ति का निराकरण मुमकिन है।

## ▷ रूपजन्यचित्र मे अग्निसयोगाभाव अकारण ◁

**न च रूप०।** यहाँ इस शका के कि→ 'उभयसामग्रीजन्यचित्रोत्पादनिराकरणार्थ अग्निसयोगजन्य [illegible] स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक रूपाभाव को स्वरूपसम्बन्ध से कारण कहा गया [illegible] स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक अग्निसयोगाभाव को ही क्यो न कारण माना गया? [illegible] चित्ररूप की उत्पत्ति की आपत्ति का वारण तो मुमकिन ही है। तो फिर पक्षपात क्यो? [illegible] अतिरिक्त चित्ररूपवादी की ओर से यह कहना होगा कि रूपजनक अग्निसयोग एक नही है [illegible] है।

तत्कल्पनौचित्यादित्याहु ।

वस्तुतो विजातीयाग्निसंयोगाभावस्यैव रूपजचित्रे हेतुत्वसम्भवान्न किञ्चिदेतत्, किन्तु विजातीयचित्रे विजातीयतेजःसंयोगस्य

◆ हेमलता ◆

प्रतियोगिताकस्य एकस्य एव तत्कल्पनौचित्यात् = अग्निसंयोगजचित्रं प्रति प्रतिबन्धकाभावविधया हेतुत्वकल्पनस्य न्याय्यत्वात्। इत्थञ्चातिरिक्त चित्ररूप कल्पनीयं, अवान्तरचित्रत्वजाती द्वे कल्पनीये, चित्ररूपे क्लृप्तपदार्थभेदादिकं कल्पनीयं, पाकजचित्रे नीलजनकाग्निसंयोगादेः प्रतिबन्धकत्व रूपजनकविजातीयाग्निसंयोगस्य स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नरूपसामान्याभावस्य च हेतुत्वं कल्पनीयं, रूपजचित्रं प्रति च नीलेतररूपत्वादिना कारणत्वं कल्पनीयं, अन्यथा विजातीयाग्निसंयोगशून्ये नीलमात्रावयवेऽपि रूपजचित्रोत्पादापत्ते । नीलातिरिक्तस्य नीलासमवायिकारणत्वकल्पनायामेता-दृशगौरवपरम्परापातेन नीलासमवायिकारणको नील एवेति कल्पनैव ज्यायसीति नैयायिकैकदेशिनामाशयः।

आहुरित्यनेन स्वकीयाऽस्वरसोद्भावनं कृतम्। तद्बीजमेव कण्ठतो व्याचष्टे वस्तुत इति। स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्य विजातीयाग्निसंयोगाभावस्यैव रूपजचित्रे प्रतिबन्धकाभावविधया हेतुत्वसम्भवात् न किञ्चित् = अकिञ्चित्करं एतत् = 'स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रति-योगिताकस्य रूपसामान्याभावस्याग्निसंयोगजचित्रं प्रति कारणत्वमि'ति नैयायिकैकदेशिवक्तव्यम्। विशेषं व्याकरोति-किन्तु समवायेन विजातीयचित्रे विजातीयतेजःसंयोगस्य स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन, विजातीयचित्रे=समवायेन विजातीयचित्रत्वावच्छिन्नं प्रति न उभयो विजातीयतेजःसंयोग-रूपयोः एव स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वम्। तेन न वाय्वादौ चित्ररूपप्रसङ्गः विजातीयचित्रत्वत्रितयान्यतरावच्छिन्नसामग्रीविरहात्। यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतरूपजनकाग्निसंयोगस्तत्रावयविनि रूप-विजातीयतेजःसंयोगोभयजन्यं विजातीयचित्रमुत्पद्यते। यत्रैकावयवे नीलजनकाग्निसंयोगोऽपरत्र च पीतजनकाग्निसंयोगस्तत्रावयविनि विजातीयाग्निसंयोगजन्यं विजातीयचित्ररूपमुत्पद्यते। यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतस्तत्रावयविनि रूपजन्यं विजातीयचित्ररूपमुत्पद्यते। इत्थञ्च चित्रत्वव्याप्यचित्रत्वविशेषत्रितयमङ्गीकृत्य कार्यकारणभावत्रिकस्वीकारान्न व्यभिचारावकाशः। न च यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च नीलजनकाग्निसंयोगस्तत्रावयविनि व्याप्यवृत्ति नीलं न स्यात् किन्तूभयजं विजातीयचित्ररूपमेव स्यादिति वक्तव्यम् तत्राग्निसंयोगे उभयजचित्रजनकतावच्छेदकवैजात्यस्यानङ्गीकारात्। न चैवं यत्रैकावयवे पीतोऽपरत्र च नीलजनकाग्निसंयोगस्तत्राप्यवयविनि उभयजन्यं विजातीयचित्रं न स्यादिति वक्तव्यम् अन्वय-व्यतिरेकाभ्यां नीलेतररूपादिसमवहित एव नीलादिजनकाग्निसंयोगे उभयजचित्रजनकतावच्छेदकवैजात्याङ्गीकारात्। एतेन यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतजनकतेजःसंयोगस्तत्रावयवे पीतोत्पादानन्तरमेवावयविनि चित्रोत्पादस्वीकारः प्रत्युक्तः मानाभावात्।

► वल्लभा ◄

♦ अतिरिक्तचित्ररूपस्वीकार में गौरव - एकदेशी ♦

उत्तरपक्ष : इत्याहु • इस तरह रूपजन्य विजातीय चित्र रूप के प्रति अनेक अग्निसंयोगाभावों में कारणता की कल्पना का गौरव होगा। इसकी अपेक्षा उचित यही है कि अग्निसंयोगज चित्ररूप के प्रति ही रूपसामान्याभाव को प्रतिबन्धकाभावविधया कारण माना जाय, क्योंकि वह एक ही है। इस तरह नीलासमवायिकारणक को नीलातिरिक्त मानने में चित्ररूप की, दो चित्रत्व जाति की, अग्निसंयोगजन्य चित्ररूप एवं रूपजन्य चित्ररूप के प्रति अनेकविध कारणों की कल्पना करने का गौरव उपस्थित होता है। इसकी अपेक्षा उचित तो यही है कि नील रूप को ही नीलरूपाऽसमवायिकारण माना जाय न कि नीलातिरिक्त को- यह अतिरिक्तचित्ररूप का अस्वीकार करनेवाले नैयायिक एकदेशी विद्वानों का कथन है।

► नैयायिक एकदेशी का मत असमत ◄

वस्तु०। प्रकरणकार श्रीमद्जी का एकदेशीमत के खिलाफ यह कथन है कि वस्तुस्थिति नैयायिक एकदेशीमत से अलग है। इसका कारण यह है कि नैयायिक एकदेशी ने जो कहा था कि → 'अग्निसंयोगाभाव अनेकविध होने से रूपज चित्र के प्रति नानाअग्निसंयोग अभावों को प्रतिबन्धकाभावविधया कारण नहीं माना जा सकता'← वह ठीक नहीं है, क्योंकि रूपजन्य चित्र रूप के प्रति एक ही विजातीयअग्निसंयोगाभाव को कारण माना जा सकता है। मतलब कि रूपजन्य चित्र रूप के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से प्रतिबन्धकीभूत अनेकविध अग्निसंयोगो में एक जातिविशेष की कल्पना कर के उस जातिविशेष से अवच्छिन्न एक ही विजातीयअग्निसंयोगाभाव को प्रतिबन्धकाभावविधया रूपजन्यचित्र रूप के प्रति कारण माना जा सकता है। इसलिए नैयायिक एकदेशी का उपर्युक्त कथन अकिञ्चित्कर है। किन्तु यहाँ यह ज्ञातव्य है कि विजातीय चित्र रूप के प्रति अग्निसंयोगसामान्य हेतु नहीं है किन्तु विजातीय अग्निसंयोग हेतु है। अत जहाँ घट के एक कपाल में विजातीय अग्निसंयोग और दूसरे कपाल में अन्य रूप रहता है तब उस घट में विजातीय चित्र रूप उत्पन्न होगा जो न केवल रूपजन्य होगा और न तो केवल विजातीयअग्निसंयोगजन्य किन्तु उभयजन्य होगा। मतलब

विजातीयचित्रे चोभयोरेव हेतुत्वम्। नीलेतररूपत्वादिनैव चित्रहेतुत्वे तु रूपमात्रजातिरिक्ते विजातीयतेजःसयोग एव हेतुः, फलबलेन वैजात्यकल्पनात्, अग्निसयोगमात्रजातिरिक्ते रूपहेतुताया वक्तुमशक्यत्वाच्चेति ध्येयम् । पाकजचित्रे वा

◆ हेमलता ◆

नन्वत्र कल्पे चित्रत्वव्याप्यवैजात्यत्रितय-तदवच्छिन्ननिरूपितकारणतात्रितयकल्पनागौरव नीलमात्रारब्धे रूपजचित्रोत्पत्तिप्रसङ्गश्चेत्याशङ्काया कल्पान्तरमाह नीलेतररूपत्वादिनैव चित्रहेतुत्वे = रूपजचित्रकारणत्वाभ्युपगमे तु रूपमात्रजातिरिक्ते = समवायेन रूपमात्रजन्यचित्रविजातीयचित्रत्वा-वच्छिन्न प्रति एव स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन विजातीयतेज सयोग हेतु । एवकारो व्यवहितान्वयः। स च यथास्थाने योजित एव। तेन विजातीयतेजःसयोग- समवहितरूपजचित्रव्यवच्छेदः कृतः। फलवलेन = अन्वयव्यतिरेकमहिम्ना, वैजात्यकल्पनात् = चित्ररूप-तेजःसयोग-समवेतजातिविशेपानुमानात्। तेन नोभयज उभयोः पृथक्कारणत्वकल्पनागौरव न वा नीलमात्रारब्धे रूपजचित्रोत्पादापत्तिः, तत्र नीलेतररूपविरहात् । एतेन अग्निसयोगजन्यरूपनिरूपि- तकारणतावच्छेदकीभूतवैजात्यासिद्धेर्न विजातीयतेजःसयोगस्य तद्धेतुत्वसम्भव इति प्रत्युक्तम्, अग्निसयोगत्वावच्छिन्न-तद्धेतुत्वकल्पने सर्वस्मिन् घटादौ तदापत्तेः, अग्निपरमाणुसयोगस्य तत्र सर्वदा सत्त्वात्। न चैतद्दृष्टमिष्ट वेति तदन्यथानुपपत्त्या 'सिद्धो धर्म एको नित्यश्चेत् तदा लाघवमि'ति न्यायात् तज्जनकाग्निसयोगे जातिविशेपसिद्धिरिति भावः। न च रूपमात्रजातिरिक्तचित्रे एव विजातीयतेजःसयोगस्य हेतुत्व अग्निसयोगमात्रजाऽति- रिक्तचित्र एव वा रूपस्य ? इत्यत्र विनिगमनाविरह इति वाच्यम् अग्निसयोगमात्रजातिरिक्ते = विजातीयतेजःसयोगमात्रज-चित्रविजातीयचित्रत्वावच्छिन्न प्रति रूपहेतुताया स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धावच्छिन्न-रूपनिष्ठकारणताया वक्तुमशक्यत्वात् नीलमात्रारब्धेऽपि घटादौ रूपजचित्रोत्पादापत्तेः। यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च नीलजनकाग्निसयोगस्तत्राऽप्यवयविनि रूपजचित्रोत्पादापत्तेश्च। न चाग्निसयोगमात्रजविजातीयचित्रे नीलेतरत्वादिना हेतुत्वान्नैमौ दोपाविति वाच्यम् तथा सति यत्रैकावयवे नीलोऽपरत्र च पीतजनकसयोगस्तत्राग्निसयोगमात्रजातिरिक्तचित्रोत्पादानापत्तेः। न च तत्रावयवे पीतोत्पादानन्तरमेवावयविनि चित्रोत्पादाभ्युपगमान्नाय दोप इति वाच्यम्, तत्र मानाभावस्यानुपदमेवोक्तत्वात्। प्रकृतकल्पे च समवायेन रूपजचित्र प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलेतरत्वादिना, रूपमात्रजातिरिक्तचित्र प्रति च विजातीयसयोगत्वेन कारणत्वमिति कार्यकारणभावद्वयकल्पन, अन्यत्र तु पाक-रूपो भय जचित्र प्रति उभयत्वेन कारणत्वकल्पनमधिकमिति ज्यायानयमेव पक्ष इति सूचनार्थं ध्येयमित्युक्तम्।

केचित्तु 'तत्र कार्यतावच्छेदककोटौ चित्रेऽग्निसयोगमात्रजाऽतिरिक्तत्वस्याऽग्निसयोगेतराऽसमवायिकारणजन्याऽग्निसयोगजन्यभिन्नत्वरूपस्य निवेशापेक्षाऽग्निसयोगजन्यभिन्नत्वनिवेश एव लाघवादित्यग्निसयोगमात्रजाऽतिरिक्ते रूपस्य हेतुता वक्तुमशक्येति वदन्ति।

अत्रैकेषा मतमाह - पाकजचित्रे वा मानाभाव । न चान्वयव्यतिरेकाभ्या पाकचित्ररूपयोः कार्यकारणभावावगतौ कि तत्र मानान्तरगवेषणया ?इति

▶ वल्लभा ◀

कि केवल रूपजन्य चित्ररूप, केवल विजातीयसयोगजन्य चित्ररूप ओर विजातीयाग्निसयोग-रूपउभयजन्य चित्ररूप परस्पर विजातीय हैं। तीन जातिविशेष चित्रत्वव्याप्य होगी। इस तरह तीन कार्यकारणभाव का स्वीकार करने पर व्यभिचार आदि दोष को अवकाश नही हे।

## ○ अतिरिक्तचित्ररूपपक्ष मे केवल दो कार्य-कारणभाव मुमकिन ○

नीले०। यदि रूपज चित्र रूप के प्रति भी रूपत्वेन कारणता न मान कर नीलेतररूपत्वदिना ही कारणता का स्वीकार किया जाय तव तो विजातीय अग्निसयोग को रूपमात्रजचित्रातिरिक्त चित्ररूप के प्रति ही कारण माना जा सकता है। मतलव कि इस परिस्थिति मे अतिरिक्तचित्ररूपवादी के मत मे दो कार्यकारणभाव आवश्यक होगे - रूपजचित्र के प्रति नीलेतररूपत्वादिअवच्छिन्न कारणता और रूपमात्रजन्यभिन्नचित्ररूप के प्रति विजातीयअग्निसयोगत्वावच्छिन्न कारणता। रूपमात्रजन्यअतिरिक्त चित्ररूप और रूपजन्य चित्ररूप मे वेजात्य = जातिविशेष कल्पना तो अन्वय-व्यतिरेक के वल से ही की जाती है। अतएव वह कल्पना अप्रामाणिक नही हैं। यहाँ यह भी ध्यातव्य है कि अग्निसयोगमात्रजन्यचित्ररूपातिरिक्त चित्र रूप के प्रति रूप को हेतु नही कहा जा सकता, क्योकि वह नामुमकिन है। नीलमानारब्ध घट आदि मे भी अग्निसयोगजन्यातिरिक्त चित्र रूप की उत्पत्ति की आपत्ति आदि अनेक दोष तव उपस्थित होते है। इस वात पर शाति से ध्यान देना चाहिए।

## ☆ पाकज चित्ररूप अप्रामाणिक - अन्यमत ☆

पाकज०। यहाँ अमुक विद्वानो का यह कथन है कि→ 'चित्ररूप केवल अवयवसमवेत नीलादि रूप से ही उत्पन्न होता हे, न कि पाक से, क्योकि पाकजन्य चित्ररूप के स्वीकार मे कोई प्रमाण नही है। यहाँ इस शका का कि - 'नीलकपालद्वय से आरव्ध घट मे भी विजातीय अग्निसयोग से चित्ररूप की उत्पत्ति तो प्रत्यक्ष प्रमाण से सिद्ध ही है। हाथकगन को आरसी

मानाभावः, पाकादवयवे नानारूपोत्पत्त्यनन्तरमेवावयविनि चित्रस्वीकारे लाघवादित्येके। तच्चिन्त्यम्, चित्रजनकत्वाभिमतस्य पाकस्यावयवनीलपीतादिजनकत्वे नील-पीतादिजनकतावच्छेदकजातिसाङ्कर्यादुभयादिजनकतावच्छेदकजातेस्तत्र नानापाकादीनां वा कल्पने गौरवादित्यपरे।

◆ हेमलता ◆

वान्यम् पाकात् = विजातीयाग्निसंयोगात्, अवयवे = अवयवेषु नानारूपोत्पत्त्यनन्तरमेव = नीलपीतादिनानाविधवर्णोत्पादानन्तरक्षण एव न तु तत्पूर्वं, चित्रस्वीकारे = चित्ररूपोत्पत्तिकल्पने अतिरिक्तकार्यकारणभावाऽकल्पनेन लाघवादिति। ततश्च समवायेन चित्रत्वावच्छिन्नं प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन नीलेतरपीतेतररूपादेरेव कारणत्वम्। पाकजन्यतावच्छेदकं तु नीलत्वादिकमेव न तु चित्रत्वं विजातीयचित्रत्वं वेति तात्पर्यम्।

एके इत्यनेनास्वरसः प्रदर्शितः। तदेव स्पष्टयति तच्चिन्त्यमिति। चिन्तावीजमावेदयति चित्रजनकत्वाभिमतस्येति। स्वयं परेण चित्रजनकपाकस्यानङ्गीकारात् 'चित्रजनकस्ये'त्यनुक्त्वा चित्रजनकत्वाभिमतस्येत्युक्तम्। चित्रजनकत्वेन सम्मतस्य एकस्य पाकस्य = विजातीयाग्निसंयोगस्य अवयवनीलपीतादिजनकत्वे = अवच्छेदकतासम्बन्धेन नील-पीतादिकारणत्वे स्वीक्रियमाणे नील-पीतादिजनकतावच्छेदकजातिसाङ्कर्यात् नीलादिजनकतावच्छेदक-पीतादिजनकतावच्छेदकजात्योः परस्परव्यधिकरणयोरेकत्र समावेशप्रसङ्गात्। तथाहि चित्राऽजनकत्वेनाभिमते नीलजनके पाके नीलजनकतावच्छेदकजातेः सत्त्वेऽपि पीतजनकतावच्छेदकजातेरसत्त्व, चित्राऽजनकत्वेनाऽभिमते पीतजनके पाके पीतजनकतावच्छेदकजातेः सत्त्वेऽपि नीलजनकतावच्छेदकजातेरसत्त्व, चित्रजनकत्वेनाऽभिमते पाके तु नील-पीतजनकतावच्छेदकजात्योः सत्त्वमिति तत्साङ्कर्यं स्फुटमेव। एवमेव रक्त-शुक्लादिजनकतावच्छेदकजात्योः साङ्कर्यमपि भावनीयम्। अत एतन्निराकरणाय पाकजचित्ररूपमभ्युपगन्तव्यमित्यभिप्रायः।

ननु साङ्कर्यपरिहाराय न पाकजं चित्ररूपं स्वीकर्तव्यं किन्तु चित्रजनकत्वेनाभिमते पाके नील-पीतोभयजनकतावच्छेदिकाया एकस्या एव जातेः स्वीकारः समुचितः, न तु नीलजनकतावच्छेदक-पीतजनकतावच्छेदकजात्योः स्वीकारो यद्वा चित्ररूपस्थले नीलजनकपाकादन्य एव पीतजनकपाकः स्वीकर्तुमुचितः। ततश्च न साङ्कर्यावकाश इत्याशङ्कामपाकर्तुमाह - उभयादिजनकतावच्छेदकजाते नील-पीतोभयादिनिरूपितजन्यतानिरूपितजनकतावच्छेदिकाया एकस्या जातेः, तत्र = चित्रजनकत्वेनाभिमते पाके, कल्पने इत्यत्रानुषज्यते, आवृत्त्या तत्र=अवयवेषु नानापाकानां नील-पीतादिजनकानेकविधविजातीयानलसंयोगानां वा कल्पने गौरवादित्यपरे। अवयवेषु नीलपीतादिनानारूपाणां नीलपीतादिप्रागभावानां नील-पीतादि-

► वल्लभा ◄

क्या? अतः प्रत्यक्ष प्रमाण ही विजातीय अग्निसंयोग मे चित्ररूप की हेतुता को सिद्ध करता है। यहाँ अवयवगत अनेक नीलेतरादि रूप से अवयवी मे चित्र रूप की उत्पत्ति का समर्थन तो नहीं किया जा सकता, क्योंकि अवयव = कपाल मे नीलेतरादि रूप तो अविद्यमान हैं'← समाधान यह है कि पाक से साक्षात् (सर्वप्रथम) अवयवी घट मे चित्ररूप उत्पन्न होता नहीं है किन्तु अवयव कपाल मे ही पाक से सर्वप्रथम अनेक नीलेतर, पीतेतर आदि रूप उत्पन्न होते है। बाद मे अवयवगत नीलेतरादिषट्क ही स्वसमवायिसमवेतत्व सम्बन्ध मे घट मे रह कर वहाँ समवायसम्बन्ध से चित्ररूप को उत्पन्न करते है। पाक तो अवयव कपाल म नीलेतरादिषट्क को उत्पन्न कर के चरितार्थ हो जाता है। अतएव घटसमवेत चित्ररूप के प्रति वह अन्यथासिद्ध सिद्ध होता है। इसलिए चित्ररूप के प्रति विजातीय अग्निसंयोग की कारणता अप्रामाणिक है। मतलब कि चित्ररूप के विजातीय अग्निसंयोग आदि कारण नहीं है किन्तु नीलेतरादि षट्क ही कारण है। अनेकविध कारणता के स्वीकार का गौरव नहीं होने से इस पक्ष मे लाघव भी सिद्ध होता है'।

➤ पाकजचित्र के अस्वीकार मे साङ्कर्य ➤

तच्चिन्त्य०। 'मगर यह वक्तव्य भी आँखे मूँद कर स्वीकार्य नहीं है। इसके उपर भी थोडा सा चिन्तन-मनन करना चाहिए। चिन्तन का एक पहलु यह है कि अवयवी मे चित्र रूप के जनकविधया जो पाक अभिमत है उसीको अवयव मे नील, पीत, आदि रूपों का जनक मानने पर नील-पीतादि की जनकतावच्छेदक जाति मे साङ्कर्य होगा, क्योंकि चित्र रूप के जनकत्वेन अनभिमत नीलजनक पाक = विजातीय अग्निसंयोग मे नीलजनकतावच्छेदक जाति है किन्तु पीतजनकतावच्छेदकजाति नहीं है। चित्ररूप के अजनकत्वेन अभिमत पीतजनक पाक मे पीतजनकतावच्छेदक जाति है किन्तु नीलरूपजनकतावच्छेदक जाति नहीं है। जब कि चित्रजनकत्वेन अभिमत पाक मे नीलजनकतावच्छेदक जाति और पीतजनकतावच्छेदक जाति दोनों है। परस्परव्यधिकरण धर्म का एकत्र समावेश होने की वजह साङ्कर्य दोष प्रसक्त होता है। इस साङ्कर्य दोष के सबब पाक से अवयव मे नील, पीत आदि अनेक रूपों की उत्पत्ति और अवयवगत पाकजन्य नीलेतर-पीतेतरादि अनेक रूपो से अवयवी मे चित्र रूप की उत्पत्ति की कल्पना असंगत है। यदि साङ्कर्य दोष के निराकरणार्थ चित्ररूप के जनकविधया अभिमत पाक मे नीलजनकतावच्छेदक और पीतजनकतावच्छेदक दो जाति न मान कर नीलपीतोभयजनकतावच्छेदक

यत्तु 'नीलासमवायिकारणत्वादिनैव चित्रसामान्य प्रति हेतुता' इति तन्न, असमवायिकारणत्वस्यातिगुरुत्वेन कारणतानवच्छेद-

◆ हेमलता ◆

प्रागभावध्वसाना नीलपीतादिध्वसाना नील-पीतादिजनकतावच्छेदकनानाजातिव्यतिरिक्ताया नीलपीतोभयादिजनकतावच्छेदिकाया जातेः पाकनानात्वस्य तथा नीलेतररूपादौ नीलादिप्रतिवन्धकत्वस्य चित्रजनकत्वस्य च कल्पने गौरवादित्यर्थः।

पाकजचित्रमनङ्गीकुर्वता केषाश्चिन्मतमपक्षेपार्थमाह-यत्तु इति। तन्नेत्यनेनास्यान्वयः। स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन नील-नीलजनक-पाकसाधारणेन नीलासमवायिकारणत्वादिनैव = नीलनिरूपितासमवायिकारणत्व-पीतनिरूपितासमवायिकारणत्व- रक्तनिरूपितासमवायिकारणत्वादिनैव समवायेन चित्रसामान्य = चित्रत्वावच्छिन्न प्रति हेतुता न तु विजातीयाग्निसयोगत्व-नीलाभावत्वादिना वा तेन पाकरूपयोर्न पार्थक्येन कारणतेति न गौरवमिति।

केचित्तु ' समवायेन नील प्रति नीलस्य स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुता पाकस्य तु समवायेनेत्यवच्छेदकीभूतसंसर्गयोर्भेदे तदवच्छिन्नयोः कारणतयोर्भेदे नीलरूपपाकयोर्नैक नीलासमवायिकारणत्वमिति न तद्रूपेण तयोश्चित्र प्रति कारणत्वमेक सम्भवत्येव तथापि शब्दानुगमेन नीलासमवायिकारणतात्वेन तादृशकारणत्वयोरैक्याभिधानमिति वदन्ति, तदसत्, क्लिष्टकल्पनायासमात्रत्वात्, अवयवे नीलादिजनकपाकादेवावयविनि चित्ररूपमङ्गीकर्तृणा यत्तुवादिना प्रकृते विवक्षितत्वात्।

अथवादी यत्तुमतमपाकरोति- तन्नेति । असमवायिकारणत्वस्य असमवायिकारणस्वरूपस्य सकलचित्रासमवायिकारणसङ्ग्राहकानतिप्रसक्तधर्मविरहितत्वेनाननुगतत्वात्, नीलेतर-पीतेतरादीना विजातीयत्वात्। न ह्यननुगतधर्मस्य कारणतावच्छेदकत्व सम्भवति, व्यभिचारप्रसङ्गात्। असमवायिकारणतात्वेन तदनुगतीकृत्य चित्रहेतुतासमर्थनेऽपि असमवायिकारणत्वस्य अतिगुरुत्वेन कारणतानवच्छेदकत्वात्। स्वसमवायिकारणसमवेतत्वे सति समवेतकार्यजनिनियामकत्वे सति समवेतकार्यस्थितिनियामकत्वस्वरूपाया असमवायिकारणताया नीलेतरत्वाद्यपेक्षयाऽतिगुरुत्व स्फुटमेव। अत एव न तस्याः चित्रनिरूपिताया अपि कारणताया अवच्छेदकत्व सम्भवति, लघुसमनियतधर्मे गुरौ कारणतावच्छेदकत्वादिकल्पनाया अयोगात्। किञ्च नीलासमवायिकारणत्वेन चित्रजनकत्वोपगमे नीलमात्रारब्धेऽप्यवयविनि चित्रोत्पादप्रसङ्गः। न च नीलासमवायिकारणत्व-पीतासमवायिकारणत्वादीना षण्णा चित्रजनकतावच्छेदकत्वान्नाय दोष इति वाच्यम्, तथापि केवलरक्त-शुक्लजनकपाकजन्यचित्रस्थले व्यतिरेकव्यभिचारात्। न च नीलेतरासमवायिकारणत्वपीतेतरासमवायिकारणत्वादीना षण्णा चित्रकारणतावच्छेदकत्वान्नाय दोष इति वाच्यम् महागौरवात्। ततो नीलेतरत्वादिनैव चित्रकारणता स्वीकर्तव्येति चेत्?

► वल्लभा ◄

एक जातिविशेष की कल्पना की जाय या तो वहाँ नीलजनकपाक ओर पीतजनकपाक को अलग-अलग माना जाय तव यद्यपि साङ्कर्य दोष का निराकरण तो हो सकता है तथापि अतिरिक्त जाति की या विभिन्न पाक की, अवयवो मे अनेकविध रूपो की, उनके प्रागभाव एव प्रध्वस आदि की कल्पना का गोरव अपरिहार्य होने से यह पक्ष मान्य नही किया जा सकता' - ऐसा अपर विद्वानो का कथन हे।

### ☆ नीलासमवायिकारणत्वादिना चित्रकारणताकल्पना गौरवग्रस्त ☆

यत्तु०। अमुक विद्वानो का, जो अतिरिक्त चित्ररूप का स्वीकार करते ह, यह कथन है कि → 'समवाय सम्बन्ध से चित्रत्वावच्छिन्न = चित्ररूप सामान्य के प्रति नीलासमवायिकारणत्व-पीतासमवायिकारणत्वादिरूपेण ही कारणता हे। कपाल मे नीलासमवायिकारण, पीतासमवायिकारण आदि होने पर घट मे समवायसम्बन्ध से चित्ररूप उत्पन्न होता है। इस कार्यकारणभाव का स्वीकार करने का लाभ यह हे कि चित्ररूप के प्रति विजातीयाग्निसयोग और अवयवरूप मे स्वतन्त्र कारणता की कल्पना अनावश्यक हे'←

तन्न०। मगर विचार करने पर यह वक्तव्य असगत प्रतीत होता हे, क्योकि चित्ररूपकारणतावच्छेदकघटकीभूत असमवायिकारणता का मतलव हे स्वसमवायिकारणसमवेतत्वे सति समवेतकार्यजनिनियामकत्वे सति समवेतकार्यस्थितिनियामकत्व। स्पष्ट ही है कि असमवायिकारणता का स्वरूप अतिगुरूभूत है। इसकी अपेक्षा नीलेतररूपत्वादि लघुभूत धर्म हे। लघु समनियत धर्म उपलब्ध होने पर गुरु धर्म मे कारणतावच्छेदकता आदि की कल्पना नही की जा सकती। इसलिए नीलासमवायिकारणत्वादिरूपेण चित्रसामान्यकारणता का स्वीकार नही किया जा सकता किन्तु नीलेतररूपत्वादिना हि चित्रकारणता का स्वीकार करना उचित हे।

### ▼ नीलादि मे नीलेतररूपादि की प्रतिवन्धकता गौरवग्रस्त-चित्ररूपाऽस्वीकारवादी ▼

न, चि०। मगर चित्र रूप को मान्य नही करनेवाले विद्वानो का उपर्युक्त वक्तव्य के खिलाफ यह कथन है कि स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से नीलेतर-पीतेतररूप आदि को समवाय सम्बन्ध से चित्र रूप का कारण मानने पर समस्या यह आयेगी कि→ 'घट मे चित्ररूप

एतेन उद्भूतैकत्वस्यायोग्यव्यावृत्तधर्मविशेषस्यैव वा द्रव्यचाक्षुषकारणत्वेन रूपं विनाऽपि घटादिचाक्षुषत्वोपपादने स्वतन्त्राणां तादृशघटस्य नीरूपत्वं प्रत्याख्यातम्। स्पार्शनं प्रति तु स्पार्शनाभावस्यैव प्रतिबन्धकत्वं न तु स्पर्शाभावस्य, त्रुटिसमवेताऽस्पार्शनानुरोधेन

◆ हेमलता ◆

एतेन =लौकिकविषयतासम्बन्धेन द्रव्यसमवेतचाक्षुषत्वावच्छिन्नं प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन रूपाभावस्य प्रतिबन्धकत्वप्रतिपादनेन अस्य चाग्रे प्रत्याख्यातमित्यनेनान्वयः। उद्भूतैकत्वस्येति। पिशाचादेः चाक्षुषत्ववारणाय उद्भूतपदनिवेशः। लौकिकविषयतया द्रव्यचाक्षुषत्वावच्छिन्नं समवायेनोद्भूतैकत्वस्य कारणत्वमिति भावः। यद्यपि उद्भूतत्वं रूप-स्पर्शादिष्वेव प्रसिद्धं न तु सङ्ख्यायां तथापि फलबलेन प्रकृते तत्कल्पनम्। परन्त्वेवं तत्कल्पनायामन्योन्याश्रयः एकत्वे उद्भूतत्वसिद्धावुद्भूतैकत्वस्य द्रव्यचाक्षुषकारणतासिद्धिः तत्सिद्धौ चैकत्वे उद्भूतत्वसिद्धिरिति। न च पिशाचादिचाक्षुषत्वाभावान्यथानुपपत्त्या तत्कल्प्यत इति वाच्यम् उद्भूतरूपाभावादेव तदुपपत्तेः। न चोद्भूतस्पर्शसमानाधिकरणैकत्वमेवोद्भूतैकत्वमिति वक्तव्यम् तथा सति वायोरपि चाक्षुषत्वापत्तेः। न चोद्भूतरूपसमानाधिकरणमेकत्वमेवोद्भूतत्वपदार्थ इति वक्तव्यम् एवं सति नानाविजातीयरूपवदवयवारब्ध-घटादेरचाक्षुषत्वापातेन नीरूपत्वसिद्धिमनोरथ आयुष्मता व्याहन्येत। न च प्रकृष्टमहत्त्वसमानाधिकरणमेकत्वमेवोद्भूतैकत्वपदेन ज्ञाप्यत इति वाच्यम् तथा सति गगनादेरपि चाक्षुषत्वप्रसङ्गात्। इत्थमेकत्वे उद्भूतत्वस्याऽसिद्धौ उद्भूतैकत्वस्य द्रव्यचाक्षुषकारणत्वाभिधानं वन्ध्यासुतस्य पर्वतोत्पादनव्यावर्णनतुल्यमापद्येतेत्याशङ्कायां कल्पान्तरमाविर्भावयति - अयोग्यव्यावृत्तधर्मविशेषस्य = चक्षुर्योग्यद्रव्यावृत्तिधर्मविशेषस्य चक्षुर्योग्यद्रव्यमात्रनिरूपितवृत्तित्वविशिष्ट-द्रव्यत्वादिस्वरूपस्य एव न तूद्भूतरूपस्य वा द्रव्यचाक्षुषकारणत्वेन = लौकिकविषयतया द्रव्यविषयकचाक्षुषत्वावच्छिन्नं प्रति कारणत्वेन रूपं विनाऽपि घटादिचाक्षुषत्वोपपादनेन = निरुक्तधर्मविशेषबलेनैव घटादिद्रव्ये लौकिकविषयतया चाक्षुषोदयसाधनेन स्वतन्त्राणां विदुषां तादृशघटस्य = नानाविजातीयरूपवदवयवारब्धघटस्य नीरूपत्वं नीरूपत्वसमर्थनं प्रत्याख्यातम्, सिद्धप्रतिबन्धकतावद्रूपाभावे सति तादृशघटसमवेतचाक्षुषानुदयापातात् द्रव्यचाक्षुषकारणीभूतधर्मविशेषनिष्ठायोग्यद्रव्यव्यावृत्तिनियामकोद्भूतरूपस्यैव 'तद्धेतोरस्तु किं तेन ?' इतिन्यायेन चाक्षुषकारणत्वस्वीकारस्य न्याय्यत्वात्।

एतेन घटाकाशसंयोगादीनां गुरुत्वादिवदयोग्यत्वादेव न तच्चाक्षुषोदयप्रसङ्ग इति निरस्तम् उदासीनप्रवेशाप्रवेशाभ्यां विनिगमनाविरहस्योक्तत्वादिति दिक्।

यथा नानारूपवदवयवारब्धनीरूपघटवादिना लौकिकविषयतया द्रव्यसमवेतचाक्षुषे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन चाक्षुषाभावस्यैव प्रतिबन्धकत्वं स्वीक्रियते न तु रूपाभावस्य तथैव शक्यते वक्तुं मया तादृशनिःस्पर्शघटवादिना यदुत लौकिकविषयतया स्पार्शनं प्रति तु स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन स्पार्शनाभावस्यैव = त्वगिन्द्रियजन्यसाक्षात्काराभावस्यैव प्रतिबन्धकत्वं न तु स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन स्पर्शाभावस्य । इयांस्तु विशेषो नीरूपघटवादिमते उक्तदोषपरम्पराया अनिर्वालनीयत्वं मत्पक्षे तु नास्ति दोषगन्धलेशोऽपि। न च स्पर्शाभावस्य कुतो न तत्प्रतिबन्धकत्वमिति वाच्यम् तथा

▶ वल्लभा ◀

■□ नीरूपघटवादी नव्यनैयायिक के मत की समालोचना □■

एतेन०। यहाँ नव्य विद्वानो का यह वक्तव्य है कि →- 'समवाय सम्बन्ध से उद्भूत एकत्व अथवा अयोग्यव्यावृत्त धर्मविशेष अर्थात् चक्षुयोग्यवृत्तित्वविशिष्ट द्रव्यत्व लौकिकविषयता सम्बन्ध से उत्पन्न होनेवाले द्रव्यचाक्षुष के प्रति कारण है। अतः विभिन्नरूपवाले अवयवों से आरब्ध घट मे रूप उत्पन्न न होने पर भी उसका चाक्षुष साक्षात्कार हो सकता है, क्योंकि उसमें समवाय सम्बन्ध से उद्भूत एकत्व रहता है, जो पिशाचादि मे रहता नहीं है अथवा समवाय सम्बन्ध से वहाँ अयोग्यव्यावृत्त धर्मविशेष रहने से भी लौकिकविषयता सम्बन्ध से चाक्षुष साक्षात्कार की उत्पत्ति हो सकती है'←

मगर प्रकरणकार श्रीमद्जी नव्य नैयायिको को कहते है कि अब पछताये होत क्या जब चिड़ियाँ चुग गई खेत! हमने अभी बता दिया कि स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से रूपाभाव द्रव्यसमवेतविषयक चाक्षुष का, जो लौकिकविषयता सम्बन्ध से स्वविषय मे उत्पन्न होता है, प्रतिबन्धक है तब तो तादृश नीरूप घट मे रहनेवाले संयोग, परिमाण आदि का भी चाक्षुष साक्षात्कार न हो सकेगा, क्योंकि उन संयोग आदि मे स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से रूपाभाव रहता है । अनेकविजातीयरूपवाले अवयवो से आरब्ध घटादि मे समवेत संयोग आदि का चाक्षुष तो अनुभवसिद्ध होने से समवायसम्बन्ध से उद्भूत एकत्व को अयोग्यव्यावृत्त धर्मविशेष को लौकिक विषयता सम्बन्ध से उत्पन्न होनेवाले द्रव्यचाक्षुष का कारण माना जा नहीं सकता ।

▶ स्पर्शविहीन घट का समर्थन ◀

स्पा । महोपाध्यायजी एक नयी दिशा मे अपनी कलम को चलाते हुए यह बताते है कि जैसे विभिन्नरूपवाले अवयवो से आरब्ध घटादि को उत्पत्ति के अनन्तर काल मे भी नीरूप माननेवाले स्वतन्त्र विद्वानो ने कहा था कि स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से चाक्षुषाभाव ही द्रव्यसमवेतचाक्षुष का प्रतिबन्धक है, न कि रूपाभाव ठीक वैसे ही हम यह कह सकते है कि लौकिकविषयतासम्बन्ध से उत्पन्न होनेवाले द्रव्यसमवेतविषयक स्पार्शनप्रत्यक्ष के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से स्पार्शनाभाव ही प्रतिबन्धक है, न कि स्पर्शाभाव।

सयुक्तसमवायप्रत्यासत्तिमध्ये प्रकृष्टमहत्त्वस्य घटकत्वे गौरवात्। एवञ्च तादृशघटस्य निःस्पर्शत्वे तु न क्षतिः इति मदेकपरिशीलितः पन्थाः।

◆ हेमलता ◆

सति त्रुटिस्पर्शस्पार्शनापत्तेः सुरगुरुणाऽपि निराकर्तुमशक्यत्वात् स्वसयुक्तसमवायेन त्वगिन्द्रियस्य स्वसयुक्तत्रुटिसमवेतस्पर्शे सत्त्वात् त्रुटेः स्पर्शवत्त्वेन तत्स्पर्शे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन स्पर्शाभावस्य च विरहात् सति कारणकलापे कार्योत्पादस्य न्याय्यत्वात्। न च प्रकृष्टमहत्त्वस्यापि तत्र सहकारित्वान्नाय दोष इति वक्तव्यम् तत्र पृथक्कारणत्वकल्पने गौरवात् न च द्रव्यसमवेतस्पार्शने त्वचः स्वसयुक्तप्रकृष्टमहत्त्ववद्द्रव्यसमवेतत्वसम्बन्धेनैव कारणत्वान्नाय दोषः, त्रुटिमहत्त्वस्याऽपकृष्टत्वेन निरुक्तसम्बन्धेन त्वचस्तत्स्पर्शे विरहादिति वाच्यम् त्रुटिसमवेतास्पार्शनानुरोधेन सयुक्तसमवायप्रत्यासत्तिमध्ये = त्वगिन्द्रियनिष्ठका- रणतावच्छेदकीभूतस्वसयुक्तसमवायसम्बन्धशरीरकुक्षौ प्रकृष्टमहत्त्वस्य घटकत्वे = निरुक्तरीत्या निवेशे गोरवात् =द्रव्यसमवेतगोचरस्पार्शननिरूपितकारणता- वच्छेदकप्रत्यासत्तिगौरवापातात्। न च सम्बन्धगौरवस्याऽदुष्टत्वमिति वक्तव्यम्, सति लघौ गुरोः ससर्गत्वकल्पनाया अन्याय्यत्वात्, अन्यथा दण्डत्वस्यापि स्वाश्रयजन्यभ्रमिवत्त्वसम्बन्धेन घटकारणत्वाभ्युपगमापत्ते'। न च त्वन्मते कथ न त्रुटिसमवेतस्पर्शस्पार्शनाभावस्य त्रुटिस्पर्शादौ सत्त्वात्, सति प्रतिबन्धके कार्योत्पादाऽयोगात्।

एतेन कोमलकठिनस्पर्शवदवयवाभ्यामारब्धे घटे स्पर्शानङ्गीकारे घटस्य स्पार्शनानापत्तिरित्यादिरीत्या चित्रस्पर्श आवश्यक इति [मु दि पृ ६७२] दिनकरभट्टवचनमपाकृतम्, स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन तत्र स्पर्शनाभावाऽसत्त्वेन निःस्पर्शघटादिस्पार्शनोपपत्तेः, अतिरिक्तचित्रस्पर्शकल्पने गौरवाच्च।

एतेन लौकिकविषयितासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्पार्शनाभावापेक्षया समवायसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्पर्शाभावस्य लघुत्वादिति विपरीतमेव गौरवमिति निरस्तम् त्रुटि-तत्समवेतस्पर्शादिस्पार्शनत्वस्य परमते दुर्वारत्वात्। न च द्व्यणुयस्पार्शनानुरोधेनोभयपक्षे महत्त्वस्य प्रत्यासत्तिमध्येऽवश्य निवेशनीयत्वादिति वक्तव्यम्, त्रुटावेवावयविनो विश्रान्तत्वमतवलम्ब्य प्रकृते स्पार्शनाभावस्य प्रतिबन्धकत्वप्रतिपादनात्। अस्तु वा परमाणावेवाऽवयविनो विश्रान्तिः तथापि मन्मते त्वगिन्द्रियनिष्ठकारणताया अवच्छेदकत्वप्रत्यासत्तौ केवल महत्त्वस्यैव निवेशः तव तु त्रुटिसमवेताऽस्पार्शनत्वोपपत्तये तत्राऽपि प्रकृष्टत्वदानावश्यकत्वादधिक गौरवमिति ध्येयम्।

ननु तथापि त्वन्मते वायुसमवेतस्पर्शाऽस्पार्शनत्वापत्तिर्दुर्निवारैव, वायोरस्पार्शनत्वेन तत्स्पर्शे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन स्पार्शनाभावस्य सत्त्वादिति चेत् ? नैवम् 'शीतो वायुर्वाती'त्यादिप्रतीत्या तत्स्पार्शनत्वसिद्धेः। न च तस्या वायुस्पर्शावगाहित्वेनाप्युपपत्तिरिरिति वक्तव्यम्, एव सति 'वायु स्पृशामी'त्यनुव्यवसायानुपपत्तेः। इत्थञ्च वायोः स्पार्शनत्वेन तत्स्पर्शे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन स्पार्शनाभावविरहान्न लौकिकविषयतया स्पार्शनानुपपत्तिः। निगमयति -एवञ्च = 'द्रव्यसमवेतस्पार्शनत्वावच्छिन्ने स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन स्पार्शनाभावस्यैव प्रतिबन्धकत्व न तु स्पर्शाभावस्ये'त्येव सिद्धौ च तादृशघटस्य नानाविजातीयस्पर्शवदवयवारब्धघटस्य नि स्पर्शत्वे तु न क्षति तत्कपालस्पार्शनत्वसिद्धेः तत्र घटे स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन

▶ वल्लभा ◀

इसका कारण यह है कि यदि वेसा न मान कर द्रव्यसमवेतविषयक स्पार्शनप्रत्यक्ष के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से स्पर्शाभाव को प्रतिबन्धक माना जाय तव तो त्रुटिस्पर्श के स्पार्शन साक्षात्कार की आपत्ति आयेगी, क्योकि त्रसरेणु मे स्पर्श होने की वजह त्रसरेणुस्पर्श मे स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से स्पर्श ही रहेगा न कि स्पर्शाभाव। जब कि कार्याधिकरणविधया अभिमत मे प्रतिबन्धक ही नही रहता हैं तव तो स्वसयुक्तसमवेतत्व सम्बन्ध से त्रुटिस्पर्श मे रह जाने की वजह त्रुटिस्पर्श का स्पार्शनप्रत्यक्ष होना ही चाहिए। मगर वह नही होता है, - यह तो सर्व दार्शनिको को सम्मत है। यदि उसके निवारणार्थ यह कहा जाय कि ⟶ 'स्पर्शन इन्द्रिय केवल स्वसयुक्तसमवाय सम्बन्ध से द्रव्यसमवेतविषयक स्पार्शन प्रत्यक्ष का कारण नही है किन्तु स्वसयुक्तप्रकृष्टमहत्त्ववत्समवाय सम्बन्ध से ही उसका कारण हे। त्रसरेणु मे स्पर्श अवश्य है मगर उसका महत्त्व = महत्परिमाण प्रकृष्ट होता नही है, अपकृष्ट होता हे। अतएव त्वगिन्द्रिय स्वसयुक्तप्रकृष्टमहत्समवायसम्बन्ध से स्वसयुक्तत्रसरेणुस्पर्श मे नही रहने की वजह उसमे लौकिकविषयता सम्बन्ध से स्पार्शन साक्षात्कार उत्पन्न होने का अवकाश ही नही है' ⟵ तो यह भी असगत हैं, क्योकि तव द्रव्यसमवेतविषयक स्पार्शन प्रत्यक्ष की कारणतावच्छेदक प्रत्यासत्ति मे प्रकृष्ट महत्त्व के निवेश का गौरव प्राप्त होता हे। अतएव आपके वक्तव्य को मान्यता दी जा नही सकती। हमारे मत मे तो त्रसरेणुस्पर्श के साक्षात्कार का कोई अवकाश ही नही है, क्योकि त्रसरेणु का स्पार्शन साक्षात्कार नहीं होने से स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्ध से स्पार्शनाभाव त्रसरेणुसमवेत स्पर्श मे रहता है, जो लोकिकविषयतासम्बन्ध से उत्पन्न होनेवाले द्रव्यसमवेतविषयक स्पार्शन साक्षात्कार का प्रतिबन्धक होता हे। प्रतिबन्धक रहने पर कार्य को उत्पन्न होने का अवकाश ही कहाँ? अत लोकिक विषयता सम्बन्ध से द्रव्यसमवेतगोचर स्पार्शन के प्रति स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से स्पार्शनाभाव को ही प्रतिबन्धक मानना चाहिए, न कि स्पर्शाभाव को-

५ यह सिद्ध होने पर विभिन्नस्पर्शवाले अवयवो से आरब्ध घटादि को स्पर्शविहीन माना जा सकता हे, क्योकि उसके कारणीभूत कपालो

अथ चाक्षुषसामान्य प्रत्येव भावाभावसाधारणेन शक्तिविशेषेण लाघवाद्धेतुत्वम्, अन्यथा द्रव्यचाक्षुषे समवायेन गुणादिचाक्षुषे च सम्बन्धविशेषेण रूपस्य हेतुत्वे वक्तव्ये गौरवादिति किमर्थं नानारूपवदवयवारब्धावयविन्यनन्तरूपादिकल्पनमिति चेत्? न रूपत्वादिनाऽन्वयव्यतिरेकग्रहात्तेनैव रूपस्य विषयस्य च तत्तद्रूपेण चाक्षुषहेतुत्वात्, अन्यथा दण्डचक्रादीनामपि घटं प्रति शक्तिविशेषेणैव हेतुत्वप्रसङ्गात्।

◆ हेमलता ◆

स्पार्शनाभावविरहात् स्वसंयोगसम्बन्धेन त्वचा स्पार्शनोत्पादे बाधकाभावात्। अत एव तादृशस्पर्शहीनघटसमवेतपरिमाणादिस्पार्शनत्वानुपपत्तिरपि प्रत्याख्याता तत्परिमाणादौ स्वाश्रयसमवेतत्वसम्बन्धेन स्पार्शनाभावविरहात्। इत्थञ्च तादृशघटस्य नीरूपत्वाभ्युपगमापेक्षया निःस्पर्शत्वाभ्युपगम एव श्रेयानिति तात्पर्यम्। इदञ्च प्राढिवादेन बोध्यं तेन नापसिद्धान्तनिग्रहस्थानप्राप्तिरिति ध्येयम्।

नीरूपघटवादी शङ्कते अथेति। चेदित्यनेनास्यान्वयः। चाक्षुषसामान्यं प्रत्येव चाक्षुषत्वावच्छिन्ने एव भावाभावसाधारणेन रूप-रूपाभावानुगतेन शक्तिविशेषेण लाघवात् = कार्यकारणभावलाघवात् हेतुत्वम्। लौकिकविषयतया चाक्षुषत्वावच्छिन्ने शक्तिविशेषेण स्वाश्रयसम्बन्धेन सत्त्वात्तत्र विषयतया घटचाक्षुषमनपायम्। नानारूपवदवयवारब्धे नीरूपे घटे शक्तिविशेषविशिष्टस्य रूपाभावस्य स्वाश्रयसम्बन्धेन सत्त्वात्तत्राऽपि विषयतया घटचाक्षुषं निराबाधम्। एवं नीरूपे घटसमवेतपरिमाणादौ शक्तिविशेषविशिष्टस्य रूपाभावस्य स्वाश्रयसम्बन्धेन सत्त्वात्तत्राऽपि विषयतया परिमाणादिचाक्षुषं निरपायम्। न चैवं पिशाचादिचाक्षुषप्रसङ्ग इति वाच्यम् रूपपदस्योद्भूतरूपपरत्वात्। न च तथापि गगन-तत्परिमाण-घटाकाशसंयोग-ज्ञानादेरपि चाक्षुषापत्तिः तत्र स्वाश्रयसम्बन्धेन रूपाभावस्य सत्त्वादिति वाच्यम् गगनादिवृत्तिरूपाभावव्यावृत्तरूपाभावेष्वेव शक्तिविशेषस्वीकारात्। अन्यथा = चाक्षुषत्वावच्छिन्ने उद्भूतरूप-तदभावानुगतशक्तिविशेषावच्छिन्नकारणताया अस्वीकारे, विषयतया द्रव्यचाक्षुषे = द्रव्यचाक्षुषत्वावच्छिन्नं प्रति समवायेन रूपस्य = उद्भूतरूपस्य हेतुत्वे गुणादिचाक्षुषे = लौकिकविषयतया द्रव्यसमवेतचाक्षुषत्वावच्छिन्नं प्रति च सम्बन्धविशेषेण = स्वसमवायिसमवेतत्व-सम्बन्धेन रूपस्य उद्भूतरूपस्य हेतुत्वे वक्तव्ये गौरवात् = नानाकार्यकारणभावगौरवात् इति हेतोः किमर्थं नानारूपवदवयवारब्धावयविनि घटादौ अनन्तरूपादिकल्पनं? तस्य नीरूपत्वेऽपि तत्र तत्परिमाणादौ च शक्तिविशेषविशिष्टरूपाभावस्य स्वाश्रयसम्बन्धेन सत्त्वेन चाक्षुषोपपत्तेः।

प्रकरणकारस्तन्निराकरोति नेति। चाक्षुषत्वावच्छिन्ने रूपत्वादिना अन्वयव्यतिरेकग्रहात् तेनैव रूपेण = कार्यान्वयव्यतिरेकप्रयोजकान्वयव्यतिरेकनि-रूपितप्रतियोगितानवच्छेदकधर्मस्य कारणताच्छेदकत्वस्वीकारे, दण्डचक्रादीनामपि घटं प्रति शक्तिविशेषेणैव = दण्डचक्र-कुलालादिसाधारणशक्तिविशेषेणैव हेतुत्वप्रसङ्गात् न तु दण्डत्व-चक्रत्वादिना। न चैवं भवति। अतः चाक्षुषान्वयव्यतिरेकप्रयोजकान्वयव्यतिरेकनिरूपितप्रतियोगितानवच्छेदकत्वान्न

► वल्लभा ◄

का स्पार्शन साक्षात्कार होने में उस घट में स्वाश्रयसमवेतत्व सम्बन्ध से स्पार्शनाभाव नहीं रहने से स्वसंयोगसम्बन्ध से त्वगिन्द्रियजन्य साक्षात्कार उसमें लौकिक विषयता सम्बन्ध से हो सकता है। इस तरह तादृश घट को स्पर्शशून्य मानने पर भी उसका एवं उसके परिमाण आदि का स्पार्शन साक्षात्कार हो सकता है। अतः उसे स्पर्शशून्य माना जा सकता है, मगर रूपविहीन माना जा नहीं सकता। यह केवल महोपाध्यायजी के द्वारा ही सोचा गया नवीन मीमांसामार्ग है।

▼ शक्तिविशेष से चाक्षुषकारणता नामुमकिन ▲

अथ चा। यहाँ नीरूपघटवादी का यह वक्तव्य कि →चाक्षुषसामान्य के प्रति ही भावाभावसाधारण शक्तिविशेष से कारणता का स्वीकार उचित है, क्योंकि ऐसा मानने में लाघव है। यदि शक्तिविशेष को चाक्षुषसामान्य की कारणता का अवच्छेदक न माना जाय और रूपत्वेन रूप को चाक्षुषकारणतावच्छेदक माना जाय तब गौरव प्रसक्त होगा, क्योंकि द्रव्यचाक्षुष के प्रति रूप को समवाय सम्बन्ध से कारण कहना होगा और द्रव्यसमवेत गुणादि के चाक्षुष के प्रति रूप को स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से कारण कहना होगा। इस तरह द्विविध कार्यकारणभाव के स्वीकार का गौरव प्रसक्त होता है। तथा इस तरह कारणता का स्वीकार करने में अनेक रूपवाले अवयवों से आरब्ध अनन्त अवयवी के प्रत्यक्ष की उपपत्ति के लिए अनन्त रूप आदि की कल्पना का गौरव होगा। हमारे मत में तो अनेक रूपवाले अवयवों से आरब्ध अवयवी में एक भी रूप उत्पन्न नहीं होने पर भी उस घट का चाक्षुष हो सकता है, क्योंकि रूपाभाव में एक शक्तिविशेष विद्यमान है। इस तरह भावाभावसाधारण शक्तिविशेष से चाक्षुषसामान्य की कारणता का स्वीकार किया जा सकता है।←

न०। भी इसलिए निराधार है कि जिस धर्म के पुरस्कार से कार्य के प्रति कारण के अन्वय-व्यतिरेक का ज्ञान होता है उसी धर्म से कारणता अवच्छिन्न=नियन्त्रित होती है- यह सर्वमान्य है। चाक्षुष के प्रति रूप का अन्वय-व्यतिरेक शक्तिविशेष के पुरस्कार से ज्ञात होता नहीं है किन्तु रूपत्व धर्म के पुरस्कार से ही। एवं घट, पट आदि विषय भी घटत्व, पटत्व आदि

**किञ्चैव रूपादीनामेव शक्तिविशेषेण हेतुत्व विषयस्य वा? इति विनिगमनाविरहः। न च रूपादीना प्रत्यासत्तिभेदेन कारणताभेदस्तत्प्रत्यासत्तीनामेव शक्तिविशेषेणानुगताना हेतुत्वप्रसङ्गात्। अपि चैव चाक्षुपसामान्य प्रति प्रयोजको रूपस्यैव सिध्यतु कश्चन सम्बन्धविशेषो न तु शक्तिविशेषः।**

◆ हेमलता ◆

शक्तिविशेषस्य चाक्षुपत्वावच्छिन्ननिरूपितकारणताच्छेदकत्व सम्भवति। नानाकार्यकारणभावकल्पनागौरवस्य तु फलमुखत्वेन निर्दोषत्वम्। न हि प्रामाणिकगौरवस्य दोषत्वमामनन्ति मनीपिणः।

किञ्च एव = भावाभावसाधारणशक्तिविशेषावच्छिन्नकारणतानिरूपितचाक्षुपत्वावच्छिन्नकार्यताङ्गीकारे तु रूपादीनामेव शक्तिविशेषेण चाक्षुपत्वावच्छिन्न प्रति हेतुत्व विषयस्य वा? इति विनिगमनाविरह । विषयस्यैव शक्तिविशेषेण चाक्षुपत्वावच्छिन्नकारणत्वेऽपि गगनादिचाक्षुपानुत्पादस्य नीरूपघट-तत्परिमाणादिचाक्षुपोदस्य च निर्वाहात्। न च रूपादीना = उद्भूतरूप-तदभावादीना प्रत्यासत्तिभेदेन = स्वसमवाय स्वदैशिकविशेषणताविशेषा-दिकारणतावच्छेदकसम्बन्धभेदेन कारणताभेद = चाक्षुपनिरूपितकारणताभेदः दुर्निवारः घटकभेदे घटितभेदस्य न्याय्यत्वादिति वक्तव्यम्, तत्प्रत्यासत्तीना = समवाय-दैशिकविशेषणताविशेषादिसम्बन्धाना एव शक्तिविशेषेण अनुगताना हेतुत्वप्रसङ्गात्। न चैव वाय्वादिचाक्षुपप्रसङ्ग इति शङ्कनीयम्, प्रतियोग्यादिभेदेन नानासमवायाङ्गीकारादित्यत्र तात्पर्यात्। अपि च एव = कार्यकारणभावलाघव एव दृष्टिदाने विषयतया चाक्षुपसामान्य =चाक्षुपत्वावच्छिन्न प्रति प्रयोजको रूपस्यैव = उद्भूतरूपस्यैव सिध्यतु कश्चन सम्बन्धविशेष घटादि-तत्समवेतपरिमाणादि- तत्समवेतसमवेतपरिमाणत्वादिभिः साक न तु शक्तिविशेष प्रयोजनविरहात्।

► वल्लभा ◄

धर्म के पुरस्कार से अन्वय-व्यतिरेक के प्रतियोगी होते हैं, न कि शक्तिविशेषरूपेण। अत चाक्षुष के प्रति रूप का रूपत्वेन एव विषय का तत् तत् धर्मविशेष से अन्वय-व्यतिरेक ज्ञात होने से रूपत्व आदि को ही चाक्षुपकारणतावच्छेदक माना जा सकता है न कि शक्तिविशेष को। यदि कार्य के अन्वय-व्यतिरेक जिसके अन्वय-व्यतिरेक के अधीन है उसका ज्ञान जिस धर्म के पुरस्कार से नही होता है उसे भी कारणतावच्छेदक मान जाय तब तो घट के प्रति दण्ड, चक्र, कुलाल आदि भी शक्तिविशेष से कारण बन जायेंगे, न कि दण्डत्व, चक्रत्व आदि धर्म के पुरस्कार से।

किञ्चैव । इसके अतिरिक्त यहाँ यह भी ज्ञातव्य है कि शक्तिविशेष से कारणता का स्वीकार किया जाय तब तो चाक्षुप के प्रति रूपादि को ही शक्तिविशेषरूपेण चाक्षुपकारण मानना या विषय को? इस विषय मे भी निर्णायक तर्क नही रहेगा। मतलब कि नीरूप रूपवान् घट आदि मे शक्तिविशेष का स्वीकार कर के उनके चाक्षुष प्रत्यक्ष की उपपत्ति की जाय या नीरूप घट आदि मे रहनेवाले रूपाभाव एव रूपवाले घट आदि मे रहनेवाले रूप मे शक्तिविशेष का स्वीकार कर के तादृश घट आदि के चाक्षुप का समर्थन करना? इस विषय मे कोई भी अन्यतरनिर्णायक तर्क रहता नही हे। यहाँ यह शका कि → 'रूपाभाव आदि को चाक्षुष का कारण मानने पर तो कारणतावच्छेदक सम्बन्ध भिन्न भिन्न होंगे। रूप समवायसम्बन्ध से द्रव्यचाक्षुप का जनक होगा, रूपाभाव दैशिकविशेषणताविशेष सम्बन्ध से चाक्षुष का कारण होगा । कारणतावच्छेदक सम्बन्ध भिन्न होने से उससे नियन्त्रित कारणता भी अलग बनेगी, जिससे कार्यकारणभाव मे गौरव होगा ← भी इसलिए निराधार है कि समवाय, दैशिकविशेषणताविशेष आदि मे शक्तिविशेष का स्वीकार कर के उन्हे अनुगत कर के उनको ही शक्तिविशेषरूपेण चाक्षुपकारण मानने की आपत्ति मुँह फाडे खडी रहेगी - यही यहाँ आपादन अश मे तात्पर्य है।

### ►► चतुरणुक आदि को नीरूप मानने की आपत्ति ◄◄

अपि चैव०। दूसरी बात यह हे कि अनेक सम्बन्ध को शक्तिविशेष से अनुगत कर के चाक्षुप का कारण मानने पर तो चाक्षुप सामान्य के प्रति रूप का कोई एक अनुगत सम्बन्धविशेष सिद्ध हो जायेगा जो चाक्षुष सामान्य के प्रति प्रयोजक होगा। तदर्थ शक्तिविशेष की कल्पना भी अनावश्यक है। अनेक सम्बन्धो मे शक्तिविशेष की कल्पना तब निष्प्रयोजन हो जायेगी । इस तरह द्रव्य, द्रव्यसमवेत गुणादि के साथ यदि रूप का कोई एक अनुगत सम्बन्धविशेष सिद्ध हो जायेगा तब तो त्र्यणुक आदि मे रहनेवाला रूप ही सम्बन्धविशेष से चतुरणुक आदि मे रह जायेगा ओर चतुरणुक आदि के चाक्षुप साक्षात्कार को उत्पन्न कर देगा । ऐसा मुमकिन होने पर तो चतुरणुक आदि अनन्त अवयवी मे रूप आदि की कल्पना अनावश्यक होने से लाघव भी होगा। मगर

एवञ्च त्र्यणुकादिवृत्तिरूपस्यैव सम्बन्धविशेषेण चतुरणुकादिसाक्षात्कारसम्भवेऽनन्तावयविरूपाऽकल्पनाया लाघवमिति। यदि च समवायेनैव रूपस्यान्वयव्यतिरेकग्रहादिना तेनैव द्रव्यचाक्षुषहेतुत्वं तदा सिद्धं नः समीहितम्। इति चित्ररूपविवेचको वादः ॥ प्रथमो वादः समाप्तः ॥१॥

◆ हेमलता ◆

एवञ्च प्रत्यासत्तीनां शक्तिविशेषेणानुगमे च त्र्यणुकादिवृत्तिरूपस्यैव = अवयविनः त्रुटावेव विश्रामे त्रसरेणुसमवेतोद्भूतरूपस्यैव, परमाणावेव विश्रामे च परमाणुसमवेतोद्भूतरूपस्यैव सम्बन्धविशेषेण चतुरणुकादि-तत्परिमाणादिसाधारणसम्बन्धविशेषेण चतुरणुकादिसाक्षात्कारसम्भवे चतुरणुकादि-तत्परिमाणादिचाक्षुषप्रत्यक्षोपपत्तौ अनन्तावयविरूपाऽकल्पनया चतुरणुकाद्यनन्तावयविसमवेतरूपकल्पनाया अनावश्यकतया लाघवमिति किं न विभाव्यते तत्रभवद्भिः भवद्भिः ?

यदि च समवायेनैव रूपस्यान्वयव्यतिरेकग्रहादिना तेनैव = समवायेनैव रूपस्य = उद्भूतरूपस्य द्रव्यचाक्षुषहेतुत्वं न तु सम्बन्धविशेषेण इति विभाव्यते तदा सिद्धं नः = नानारूपवदवयवारब्धेऽवयविनि रूपवादिनामस्माकं समीहितम् रूपत्वेनैव रूपस्यान्वयव्यतिरेकग्रहादिना तेनैव रूपेण रूपस्य तद्धेतुत्वं न तु शक्तिविशेषेणेत्यस्य तुल्ययोगक्षेमत्वात्। एतेन भावाभावसाधारणेन शक्तिविशेषेणैव चाक्षुषत्वावच्छिन्नं प्रति कारणतेति निरस्तम् । अत एव नानारूपवदवयवारब्धघटस्य नीरूपत्वकल्पनाऽपि प्रत्याख्याता तच्चाक्षुषानुदयापातात् । किञ्च तस्य नीरूपत्वमनुभवबाधितम् तत्र रूपवत्ताधियः सार्वजनीनत्वात्। न च तत्र सम्बन्धविशेषेणावयवरूपमेव प्रतीयत इति वाच्यम् अन्यत्राप्यवयवरूपस्यैवैकत्वप-रिणामाख्यसम्बन्धेनावयविगततया प्रतीतावस्मन्मतप्रवेशापातात्। न चान्यत्रावयवगतेभ्योऽनेकरूपेभ्य एकस्यावयविगतस्य विलक्षणस्यैव रूपस्यानुभवादयम-दोष इति वक्तव्यम् अत्रैव तत्रापि घटवृत्तित्वावच्छेदेनैकत्वस्य तदवयववृत्तित्वावच्छेदेन च नानात्वस्याऽविरुद्धत्वात्।

व्याप्यवृत्तिशुक्लादिनानारूपवदवयविस्वीकारे च शुक्लाद्युपलम्भे नीलाद्युपलम्भापत्तिरेव बाधिका । तदुक्तं वादमहार्णवे 'आश्रयव्यापित्वेऽप्येकावयव-सहितेऽप्यवयविन्युपलभ्यमानेऽपरावयवानुपलब्धावप्यनेकरूपप्रतिपत्तिः स्यात्, सर्वरूपाणामाश्रयव्यापित्वात्' [स. त. ३/५०/पृ.७०८] इति । चित्रैकरूपप्रतिपत्तिरप्यनुभवविरुद्धा, तत्तदवयवावच्छेदेन नीलादिरूपाणामपि निर्विगानं तत्र प्रतीतेः नीलावयवावच्छेदेनाऽपि चित्रोपलम्भापत्तेः। न च चित्रत्वग्रहे परम्परयाऽवयवगतनीलेतरपीतेतररूपादिमत्त्वग्रहस्य हेतुत्वम्, अत एव 'त्र्यणुकचित्रं न चक्षुषा गृह्यते' इत्युदयनाचार्या वदन्तीति वक्तव्यम् त्र्यणुकचित्रप्रत्यक्षानुपपत्तेः, नीलेतररूप-पीतेतररूपादिमदवयवावच्छेदेनेन्द्रियसन्निकर्षस्यावयवगतनीलत्वादिग्रहविरोधिदोषाभावानां च हेतुत्वे गौरवात्। अवयविनि साक्षान्नीलपीतादिग्रहस्य चित्रग्राहकत्वे च तत्र नीलादिसिद्धिरनपाया, तद्ग्रहस्य भ्रमत्वायोगात्।

वस्तुतः सत्यामपि चित्रत्वग्राहकसामग्र्यां नीलभागावच्छेदेन 'इह न चित्रं' इति प्रतीतेस्तत्तदवयवावच्छेदेन पर्याप्तापर्याप्ततया स्वरूपतोऽपि तस्यैकानेकात्मकत्वमेव युक्तम्। एवं हि चित्रप्रतिभासे नीलपीतादिमत्त्वग्रहहेतुत्वमपि न कल्पनीयम् पलाशमात्रावच्छेदेन 'वनमि'ति बुद्ध्यभावस्येव नीलमात्रावच्छेदेन चित्रप्रतिभासाभावस्य विषयाभावादेवोपपत्तेः, तदंशेनाऽचित्रादिधियश्च नयाधीनत्वात्। तदिदमाह सम्मतिटीकाकारः 'अत एवकानेकरूपत्वाच्चित्ररूपस्यैकावयवसहितेऽवयविन्युपलभ्यमाने शेषावयवावरणे चित्रप्रतिभासाभाव उपपत्तिमान्। सर्वथा त्वेकरूपत्वे तत्रापि चित्रप्रतिभासः स्यात्, अवयविव्याप्त्या तद्रूपस्य वृत्तेः। न चावयवनानारूपोपलम्भसहकारीन्द्रियमवयविनि चित्रप्रतिभासं जनयति, इति तत्र सहकार्यभावाच्चित्रप्रतिभासा-नुत्पत्तिरिति वाच्यम् अवयविनोऽप्यनुपलब्धिप्रसङ्गात्। न हि चाक्षुषप्रतिपत्त्याऽगृह्यमाणरूपस्यावयविनो वायोरिव ग्रहणं दृष्टम्। न च चित्ररूपव्यतिरेकेणापरं तत्र रूपमात्रमस्ति यतस्तत्प्रतिपत्त्या पटग्रहणं भवेत्' [स. त. ३/५०/पृ. ७००] इत्यादिकम्।

अतश्च स्याद्वादशासनमेव सर्वत्र विजयि । तदुक्तं वीतरागस्तोत्रे श्रीहेमचन्द्रसूरिभिः 'चित्रमेकमनेकं च रूपं प्रामाणिकं वदन्। योगो वैशेषिको वापि नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत् ॥' [वी. स्तो. ८/०] इति शम् ॥

इति मुनियशोविजयविरचितायां हेमलताभिधानायां वादमालाटीकायामाद्यः वादः ।

► वल्लभा ◄

यह तो प्रतिवादी को भी अभीष्ट नहीं है। यदि यहाँ प्रतिवादी की ओर से यह कहा जाय कि → 'चाक्षुष के अन्वय-व्यतिरेक के प्रति रूप का अन्वय-व्यतिरेक समवाय सम्बन्ध से ही ज्ञात होता है, न कि सम्बन्धविशेष से। अतः द्रव्यचाक्षुषत्वावच्छिन्न के प्रति रूप समवाय सम्बन्ध से ही कारण होगा, न कि सम्बन्धविशेष से' ←तब तो हमारे इष्ट फल की सिद्धि होने में कोई बाधा नहीं होगी, क्योंकि तब हम भी यह कह सकते है कि चाक्षुष अन्वय-व्यतिरेक के प्रति रूप के अन्वय-व्यतिरेक का ज्ञान रूपत्वेन ही होता है, न कि शक्तिविशेषरूपेण। अतः रूपत्वेन ही चाक्षुषकारणता का स्वीकार किया जा सकता है। इसलिए शक्तिविशेष के पुरस्कार से भावाभावसाधारण कारणता स्वीकार्य हो नहीं सकती । इसलिए अनेक रूपवाले अवयवों से आरब्ध अवयवी को नीरूप नहीं माना जा सकता किन्तु चित्ररूपवाला ही मानना न्याय्य है - यह फलित होता है ।

इस तरह चित्ररूपप्रकाश नामक प्रथम वाद समाप्त हुआ ॥

## ★ २ - लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादः ★

वैशेपिकाणा लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानाभ्युपगमो निर्युक्तिकत्वेन न श्रद्धेयः । न च वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्नोद्देश्यताकवह्नित्वावच्छिन्नविधेयताकानुमितित्वस्य धूमपरामर्शजन्यतावच्छेदकत्वात् तत्सिद्धिः; शुद्धपर्वतत्वसामानाधिकरण्यमात्रावगाहिन्यामनुमितौ



### ◆ हेमलता ◆

जगवल्लभपार्श्व नत्वा बीजापुरमण्डनम् । लिङ्गोपहितलिङ्गिप्रतीतिवादः प्रतन्यते ॥१॥

तत्र 'अनुमितिविधेयता लिङ्गोपहिता न वा?' इति विप्रतिपत्तिः, विधिकोटिः कणादानुयायिनामवच्छेदकावच्छेदेन निषेधकोटिश्चाक्षपादानुयायिनामवच्छेदकसामानाधिकरण्येन तेन न सिद्धसाधनमशतो बाधो वा । यद्यपि उदयनाचार्या गौतमीयसम्प्रदायवर्त्तिनस्तथाप्यत्र विधिकोटिपातिन' ते विशेपतो वैशेपिकाम्नायमुपबृम्हयन्ति । तेपाममयमाशयः 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वत' इति परामर्शात् 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमानि'त्याकारिकैवानुमिति र्भवति न तु 'पर्वतो वह्निमानि'त्याकारिका । न चात्र विनिगमकाभावः शङ्कनीय कार्यकारणभावस्यैव विनिगमकत्वात् । तथाहि—>'पर्वतो वह्निमानि'त्यनुमिति प्रति 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'तिपरामर्शस्य कारणत्व न सम्भवति, तद्विरहेऽपि 'पर्वतो वह्निव्याप्यालोकवानि'ति परामर्शात्तादृशानुमितेर्निपेधकोटिस्थितैरभ्युपगमेन व्यतिरेकव्यभिचारपिशाचदुःसञ्चारस्य सुरगुरुणाऽपि निवारयितुमशक्यत्वात् । एतेन 'पर्वतो वह्निव्याप्यालोकवानि'ति परामर्शस्य 'पर्वतो वह्निमानि'त्यनुमितिजनकत्वमिति प्रत्युक्तम् तमृतेऽपि 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'तिपरामर्शात्तादृशानुमित्युदयस्य नैयायिकैस्स्वीकारेण तद्दोपतादवस्थ्यात् । अत एव ताम्प्रति 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इति परामर्शस्य 'पर्वतो वह्निव्याप्यालोकवानि'ति परामर्शस्य च कारणत्वमित्यपि पराकृतम् गौरवाच्च। अनेन 'पर्वतो वह्निमानि'त्यनुमिति प्रति 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमालोकोभयवानि'ति परामर्शस्य कारणत्वमित्यपि निराकृतम् । न हि पर्वतपक्षकवह्निविधेयकानुमितित्वावच्छिन्नाव्यवहितप्राक्क्षणावच्छेदेन तादृशः परामर्शः सम्भवति । तस्मात् 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति परामर्शात् 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमानि'त्येवरूपाऽनुमितिस्स्वीकार्या 'पर्वतो वह्निव्याप्यालोकवानि'ति परामर्शाच्च 'वह्निव्याप्यालोकवान् पर्वतो वह्निमानि'त्याकाराऽनुमितिरभ्युपेया ।

अत्र निपेधकोटिवादिनो नैयायिका वदन्ति - वैशेपिकाणा व्यावर्णितस्वरूपः लिङ्गोपहितलेङ्गिकभानाभ्युपगम निर्युक्तिकत्वेन =बलवत्तर्कविरहेण न श्रद्धेय =प्रमाणोपोद्बलिताभ्युपगमविपयीकरणीयः । न च प्रदर्शितरीत्या शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नोद्देश्यतानिरूपक-वह्नित्वावच्छिन्नविधेयताकानुमितित्वस्य धूमपरामर्शकार्यतावच्छेदकत्वासम्भवेन वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्नोद्देश्यताक-वह्नित्वावच्छिन्नविधेयताकानुमितित्वस्य धूमपरामर्शजन्यतावच्छेदकत्वात् धूमावगाहिपरामर्शनिष्ठकारणतानिरूपितकार्यतावच्छेदकत्वात् उपलक्षणात् वह्निव्याप्यालोकवत्पर्वतत्वावच्छिन्नोद्देश्यताकवह्नित्वावच्छिन्नविधेयताकानुमितित्वस्यालोकपरामर्शनिरूपितकार्यतावच्छेदकत्वात् तत्सिद्धि = लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानप्रसिद्धिरिति वाच्यम्, शुद्धपर्वतत्वसामानाधिकरण्यमात्रावगाहिन्याम-



### ► वल्लभा ◄

अनुमाननामक अतिरिक्त प्रमाण का स्वीकार करनेवाले नैयायिक ओर वैशेपिक के बीच यह विवाद हे कि—>अनुमिति में लिङ्गी=साध्य का भान लिङ्गोपहित होता हे या नही? यहाँ वैशेपिक मनीपियो का यह मन्तव्य हे कि परामर्शजन्य अनुमिति मे लिग का भान भी अवश्य होता है । जसे पर्वत मे धूम देख कर व्याप्ति का स्मरण करनेवाले पुरुप को 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वत' इत्याकारक परामर्श के अनन्तर 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति होती है, न कि 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति । इसके प्रतिवाद मे नैयायिक मनीपियो का यह कथन है कि—>वैशेपिको का लिङ्गोपहितलेङ्गिकभान (यानी हेतुसहित साध्य का अनुमिति मे भान) का स्वीकार युक्तिरिक्त होने से श्रद्धेय नही है । विना प्रमाण के किसी बात का अङ्गीकार करना मूर्खता का प्रथम लक्षण हे ।

### ► कार्यकारणभाव से लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानसिद्धि का प्रयास ◄

**वैशेपिकः न च०** इति ।—>अजी जनाव! आपने यह क्या वोला कि - 'लिङ्गोपहितलैङ्गिकभान मे कोई प्रमाण नही है'? कार्यकारणभाव के वल से ही उसकी सिद्धि की जा सकती है । देखिये, 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति के प्रति 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श को कारण माना जा नही सकता, क्योकि उसके विरहकाल मे भी 'पर्वतो वह्निव्याप्यालोकवान्' इत्याकारक परामर्श से भी 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति का नैयायिक विद्वानो ने स्वीकार किया हे । इस तरह 'पर्वतो वह्निव्याप्यालोकवान्' इत्याकारक परामर्श को भी 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति का कारण माना जा नही सकता, क्योकि तादृश परामर्श के विना भी 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श से 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति का नैयायिक स्वीकार करते है । अत मानना ही होगा कि धूमपरामर्श यानी 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक ज्ञान का कार्यतावच्छेदक पर्वतत्वावच्छिन्न उद्देश्यता की निरूपक वह्नित्वावच्छिन्न=वह्नित्वधर्म से नियन्त्रित विधेयता का निरूपक अनुमितित्व नही है, जो 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति मे रहता

सामानाधिकरण्यमात्रावगाहिपरामर्शस्य शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितविशेषणतासंसर्गावच्छिन्नप्रकारताशून्य-शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमप्रकारताशालित्वेन हेतुताया पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वलक्षणशुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्वस्थले वह्निव्या-

◆ हेमलता ◆

नुमितौ = 'पर्वतो वह्निमानि'त्यनुमितिं प्रति, सामानाधिकरण्यमात्रावगाहिपरामर्शस्य = पर्वतत्वसामानाधिकरण्येनैवोद्देश्यताकस्य धूमपरामर्शस्य, पर्वत- निष्ठविशेष्यतानिरूपितधूमनिष्ठप्रकारताशालित्वेन हेतुत्वोपगमे 'नीलपर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति परामर्शस्यापि तां प्रति कारणत्वमापद्येत, शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमनिष्ठप्रकारताशालित्वेन कारणत्वाङ्गीकारे 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान् न वा ?' इति परामर्शस्यापि तद्धेतुत्वप्रसङ्गः, विरोधिप्रकारताशून्यशुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमनिष्ठ- प्रकारतानिरूपकत्वेन जनकत्वकक्षीकारे तु 'ह्रदोऽनलाभाववान् पर्वतश्च वह्निव्याप्यधूमवान्' इति ज्ञानदशायामपि तादृशानुमितिः न स्यात्, तस्य विरोधिप्रकारताशालित्वात्। पर्वतनिष्ठविशेष्यतानिरूपितविशेषणतासंसर्गावच्छिन्नविरोधिप्रकारताशून्यशुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमनिष्ठप्रकारताकत्वेन तत्कारणत्वाभ्युपगमे तु 'नीलपर्वतोऽनलाभाववान् पर्वतश्चाय वह्निव्याप्यधूमवानि'तिधीसत्त्वेऽपि तादृशानुमितिर्न जायेत । शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितविशेषणतासंसर्गावच्छिन्नविरोधिप्रकारताशून्यशुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमप्रकारताशालित्वेन = पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नात्मकशुद्धपर्वतत्वनियन्त्रितविशेष्यतानिरूपितविशेषणतावच्छेदकसम्बन्धलक्षणसाध्यतावच्छेदकसंसर्गावच्छिन्नतदभाव-तदभावव्याप्यान्यतरनिष्ठप्रकारत्वाऽनिरूपकत्वे सति पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितवह्निव्याप्यत्वावच्छिन्नधूमनिष्ठप्रकारतानिरूपकत्वेन हेतुताया स्वीक्रियमाणाया सत्या 'समवायेन धूमाभाववान् पर्वतः संयोगेन वह्निव्याप्यधूमवानि'ति विज्ञानावस्थाया तादृशानुमित्युपपादनेऽपि व्याप्तिज्ञानशून्यस्य पुंसश्च'पर्वतो धूमवानि'ति ज्ञानात्तादृशानुमित्यनुदयनिर्वाहेऽपि 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'- तिपरामर्शात् 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमानि'त्यनुमित्युदयो न सम्भवेत्, तस्याः पर्वतत्वातिरिक्तधर्मावच्छिन्नविशेष्यतावगाहित्वात् । न च मास्तु कार्यतावच्छेदककोटौ शुद्धपदनिवेश इति वाच्यम् एवं सति लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानपक्षे 'नीलपर्वतो वह्निमानि'त्यनुमितेरपि 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'- तिपरामर्शकार्यतावच्छेदकाऽऽलिङ्गितत्वापत्तेः । न च निरुक्तपरामर्शकार्यतावच्छेदककोटौ यौगाभिमते पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वलक्षणशुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्वस्थले वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वाद्यतिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वनिवेशे विवक्षिते सति न 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'तिपरामर्शानन्तर

▶ वल्लभा ◀

है। किन्तु वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्न उद्देश्यता की निरूपक वह्नित्वावच्छिन्न विधेयता का निरूपक अनुमितित्व है, जो केवल 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति मे रहता है। मतलब कि वह्निव्याप्यधूमवाले पर्वत को उद्देश्य बना कर वह्नि का विधान किया जाता है न कि पर्वतमात्र को उद्देश्य बना कर। इस तरह कार्यकारणभाव के बल से ही लिङ्गोपहितलैङ्गिकभान की सिद्धि होती है।

●○ लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानपक्ष गौरवग्रस्त ○●

नैयायिकः शुद्ध० इति। → नहीं, उस्ताद! इस तरह लिङ्गोपहितलैङ्गिकभान की सिद्धि नहीं की जा सकती। इसका कारण यह है कि 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक शुद्धपर्वतत्वसामानाधिकरण्य मात्र अवगाही अनुमिति के प्रति सामानाधिकरण्यमात्रावगाही परामर्श कारण होता है जो 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक होता है। 'नीलपर्वतो वह्निमान्' इत्यादि अनुमिति का व्यवच्छेद करने के लिए कार्यतावच्छेदकधर्मकुक्षि मे पर्वतत्वसामानाधिकरण्य का निवेश न कर के शुद्धपर्वतत्वसामानाधिकरण्य का निवेश किया है। शुद्धपर्वतत्वसामानाधिकरण्य मात्र कहने का मतलब यह है कि यत्किञ्चित् पर्वत को उद्देश्य बना कर वह्नि की अनुमिति करना विवक्षित है, न कि सभी पर्वत को उद्देश्य बना कर या नीलपर्वत आदि विशेष को उद्देश्य बना कर। एतादृश अनुमिति के प्रति पर्वतविशेष्यकधूमप्रकारकत्वेन रूपेण सामानाधिकरण्यमात्रावगाही परामर्श को कारण मानने पर तो 'नीलपर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श भी उपर्युक्त अनुमिति का कारण हो जायेगा, जो किसीको भी अभिमत नहीं है। अतः सामानाधिकरण्यमात्रावगाही परामर्श को शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यता निरूपितधूमप्रकारताकत्वेन तादृश अनुमिति के प्रति कारण मानना होगा। मगर तब 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान् न वा?' इत्याकारक संशयात्मक परामर्श होने पर भी विवक्षित अनुमिति का उदय होने लगेगा, क्योंकि वह शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमनिष्ठप्रकारताशाली है। अतः तादृश अनुमिति के प्रति सामानाधिकरण्यमात्रावगाही परामर्श को शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितविशेषणतासंसर्गावच्छिन्नविरोधिप्रकारता शून्य-शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमप्रकारताकत्वेन कारण मानना होगा। 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान् न वा?' इत्याकारक संशयात्मक सामानाधिकरण्यमात्रावगाही परामर्श शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमप्रकारतावगाही होने पर भी शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितविशेषणतासंसर्गावच्छिन्न ऐसी विरोधी प्रकारता से शून्य नहीं होने से प्रदर्शित कारणतावच्छेदकधर्मवाला नहीं है। अतएव तदुत्तर क्षण मे शुद्धपर्वतत्वसामानाधिकरण्यमात्रावगाही अनुमिति के उदय की आपत्ति नहीं दी जा सकती। अव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन कारणतावच्छेदकधर्मावच्छिन्न यावत् की उपस्थिति न होने पर कार्यतावच्छेदकावच्छिन्न के उदय का आपादन नहीं किया जा सकता। 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श ही उपर्युक्त कारणतावच्छेदक धर्म से आक्रान्त है। मगर उसके अव्यवहित उत्तर क्षण मे 'नीलपर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक

प्यधूमवत्पर्वतत्वाद्यतिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वनिवेशे गौरवात्, पक्षेऽलौकिकहेत्वाद्यभावनिश्चयाद् द्वितीयक्षणोत्पन्नाद्धेत्वाद्यंशे लौकिकपरामर्शाद् द्वितीयक्षणेऽनुमित्यनापत्तेश्च।

## ◆ हेमलता ◆

'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निमानि'त्यनुमित्यनुदयापत्तिरिति वक्तव्यम् गोरवात् = कार्यतावच्छेदकधर्मशरीरगौरवात्। इत्थञ्च तन्निवेशे गौरवप्रसङ्गः तदनिवेशे च लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानाऽसिद्धिरित्युभयतः पाशारज्जुन्यायापातः।

इदन्त्वत्रावधेयम्-शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतासमानाधिकरणोद्देश्यतानिरूपितसयोगसम्बन्धावच्छिन्न-वह्नित्वावच्छिन्नविधेयताकानुमितित्वलक्षणे निरुक्तपरामर्शकार्यतावच्छेदकधर्मे नैयायिकाभिमत यत् पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वलक्षण शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्व तत्रैव लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादिभिः वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्व निवेशनीय, कारणतावच्छेदकधर्मशरीरे तु नैयायिकाभीष्ट पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वात्मकमेव शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्व लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादिभिरुपादेयम्।

लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानवादी लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानपक्षे दोषान्तरमावेदयति- पक्षे=पक्षपदप्रतिपाद्येऽनुमित्साविरहविशिष्टसिद्धिशून्यत्वलक्षणपक्षताक्रान्ते पर्वतादौ, अलौकिकहेत्वाद्यभावनिश्चयात् = ज्ञानलक्षणाद्यलौकिकसन्निकर्षजन्य धूमाद्यभावनिश्चय अपेक्ष्य, द्वितीये समये उत्पन्नात् = द्वितीयक्षणोत्पन्नात् हेत्वाद्यंशे = धूमाद्यंशे लौकिकपरामर्शात् = षड्विधान्यतमलौकिकसन्निकर्षजन्यात् 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'त्याद्याकारकात् परामर्शात् द्वितीयक्षणे पक्षेऽलौकिकहेत्वाद्यभावनिश्चयोत्पादापेक्षया तृतीयक्षणे अनुमित्यनापत्तेश्च = 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमानि'त्याद्याकारकानुमित्युदयाऽसम्भवाच्च। अयमत्र नैयायिकाभिसन्धिः —> 'शङ्खो न पीतः' इति ज्ञाने सत्यपि पित्तादिदोषमहिम्ना 'पीतः शङ्ख' इति ज्ञानस्य 'घटोऽनील' इति भ्रमात्मके ज्ञाने सत्यपि लौकिकसन्निकर्षबलेन 'घटो नील' इति ज्ञानस्य चानुभविकत्वात् दोषविशेषाऽजन्य-लौकिकसन्निकर्षाऽजन्यतद्वत्ताज्ञान प्रति तदभाव-तदभावव्याप्यवत्तानिश्चयत्वेन प्रतिबन्धकता यौगवैशेषिकोभयमतसिद्धा। ततश्च 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमाभाववानि'ति प्रमात्मकस्याऽलौकिकसन्निकर्षजन्यस्य निश्चयस्याऽव्यवहितोत्तरक्षणावच्छेदेन 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति लौकिकसन्निकर्षजन्य ज्ञान भवितुमर्हति। परन्तु तदनन्तरक्षणावच्छेदेन सर्वसम्मता वह्निविधेयकानुमितिः लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादिमते नैव सम्भवति, तत्सम्मतायाः 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो धूमवानि'त्यनुमितेः धूमावगाहित्वात्, कार्योत्पादाऽव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन प्रतिबन्धकसत्त्वे कार्योदयाऽसम्भवात्, प्रतिबन्धकाभावस्य सामग्रीप्रविष्टत्वात्। लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानाङ्गीकारे तु न तदसम्भवः 'पर्वतो वह्निमानि'त्यनुमितेर्धूमानवगाहित्वेन तदव्यवहितपूर्वक्षणवर्तिनोऽलौकिकधूमाभावज्ञानस्य ग्राह्याभावानवगाहित्वात्। हेत्वादीत्यत्र आदिपदेन पक्षतावच्छेदकादेः परिग्रहः। एतेन 'पर्वतो न नील' इति पक्षेऽलौकिकपक्षतावच्छेदकाभावनिश्चयमपेक्ष्य द्वितीयक्षणे जातात् 'नीलपर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति लौकिकपरामर्शाद् द्वितीयक्षणेऽनुमित्यनापत्तिर्लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानपक्षे आवेदिता दृष्टव्या। पक्षपदञ्चात्र मूले हेत्वादेरुपलक्षकम्। तदपेक्षया च हेत्वादीत्यत्रादिपदेन व्याप्यत्वप्रभृतिपरिग्रहः। एतेन हेतावलौकिकव्याप्यत्वाभावनिश्चयमपेक्ष्य द्वितीये क्षणे जातात् 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति लौकिकपरामर्शाद् द्वितीयक्षणेऽनुमित्यनुदयप्रसङ्गोऽपि लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानमते प्रदर्शितः।

## ▶ वल्लभा ◀

अनुमिति का आपादन नही किया जा सकता, क्योकि वह शुद्धपर्वतत्वसामानाधिकरण्यमात्रावगाही नही है। यहाँ तक जो कहा गया वह तो लिङ्गापहितलैङ्गिकभानवादी वैशेपिक को भी मान्य हे ओर हम नैयायिको को भी, मगर इस तरह कार्यकारणभाव का स्वीकार करने पर हम नैयायिक के मतानुसार कार्यतावच्छेदक धर्म मे लाघव होता हे जब कि लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादी वैशेपिक के मतानुसार कार्यतावच्छेदक धर्म के शरीर मे गोरव होता है, क्योकि शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्व का अर्थ नैयायिकमतानुसार पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्व होगा और वैशेपिकमतानुसार वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्व होगा। यदि लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादी कार्यतावच्छेदकधर्मघटकीभूत शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्व का अर्थ केवल पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्व ही मान्य करे तब तो 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श के अनन्तर 'वह्निमान् पर्वत' इत्याकारक ही अनुमिति हो सकेगी न कि 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति, क्योकि वह पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वात्मक शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्व से विशिष्ट नही है। अत उसके उदय के निर्वाहार्थ वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नत्वलक्षण शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नत्व का अगीकार करना होगा मगर तब कार्यतावच्छेदक धर्म मे गौरव होता है। अत लिङ्गोपहितलैङ्गिकभान निर्युक्तिक हे।

## ▶ लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानमत मे दोषान्तर ◀

नैयायिक :- पक्षेऽलौ०। इसके अतिरिक्त दोष वैशेपिकमत मे यह प्रसक्त होता है कि जब पर्वतादि= पक्ष मे अलौकिक सन्निकर्ष से धूमादि हेतु आदि के अभाव का निश्चय होता है और उसके अव्यवहित उत्तर क्षण मे 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्यादिआकारक लोकिकसन्निकर्षजन्य परामर्श होता है तब एतादृश परामर्श के द्वितीय क्षण मे यानी अलौकिकधूमाभावादिनिश्चय के तृतीय क्षण मे

एतेन 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इति परामर्शयोरेकरूपेणानुमितिहेतुत्वात् तत्सिद्धिरित्यपास्तम् पर्वते हेत्वभावनिश्चयदशायां लिङ्गोपहितलैङ्गिकानुमित्यनुपपत्तेः ।

◆ हेमलता ◆

यत्तु—व्यवसायस्य स्वाऽव्यवहितपूर्वक्षणवृत्तित्वेनानुव्यवसाये व्यवसायविषयभाननियमवत् परामर्शस्य स्वाऽव्यवहितपूर्वक्षणवृत्तित्वेनानुमितौ परामर्शविषयलिङ्गावगाहित्वसिद्धिः क्लृप्तसामग्रीबलादिति—तन्न एवं सति उपमित्यादेरपि 'गोसदृशो गवयो गवयपदवाच्य' इत्याद्याकारकत्वप्रसङ्गात्।

एतेनेति। अस्याग्रेऽपास्तमित्यनेनान्वयः। 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति परामर्शानन्तरक्षणावच्छेदेन 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निमानि'त्यानुमितेरुभयमतसिद्धत्वेन वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नविशेष्यतासमानाधिकरणोद्देश्यतानिरूपितवह्नित्वावच्छिन्न-संयोगसम्बन्धावच्छिन्नप्रकारताकानुमितित्वावच्छिन्ने वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नविशेष्यतानिरूपिताविशेषणतावगसर्गावच्छिन्नविरोधि-प्रकारताशून्य-वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमनिष्ठवह्निव्याप्यत्वावच्छिन्नप्रकारताकत्वेन कारणत्वस्यावश्यं वक्तव्यतया निरुक्तकारणतावच्छेदकधर्मस्य 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति परामर्शेऽपि सत्त्वेनोभयोः परामर्शयोः प्रदर्शितेन एकरूपेण अनुमितिहेतुत्वात् = वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नविशेष्यतासमानाधिकरणोद्देश्यताक-वह्नित्वावच्छिन्नविधेयताकानुमितित्वावच्छिन्नकार्यतानिरूपितकारणता-त्वात् लाघवेन तत्सिद्धिः = 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वत' इति परामर्शात् 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमानि'त्याकारिकाया अनुमितेः लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादिमते प्रसिद्धिः कार्यकारणभावबलादेव। एतेन कार्यतावच्छेदकगौरवमपि प्रत्युक्तम् उभयमते तुल्यत्वात्, तदनुपगमे तु विपरीतमेव द्विविधकार्यकारणभावस्वीकारगौरवं लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानवादिपक्षे इति लाघवेन लिङ्गोपहितलैङ्गिभानसिद्धिरिति वैशेषिकानुयायितात्पर्यम्।

लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानवादी प्रकृतेऽतिदिष्टमेव निरासहेतुमाविष्करोति पर्वते हेत्वभावनिश्चयदशायां = अलौकिकसन्निकर्षजन्यधूमाभावनिश्चयसत्त्वे वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतविशेष्यक-वह्निव्याप्यधूमप्रकारकपरामर्शबलेनाऽपि तदनन्तरं लिङ्गोपहितलैङ्गिकानुमित्यनुपपत्ते = 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निमान्'

► वल्लभा ◄

वह्नि की अनुमिति का होना सर्वमान्य है, जो लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादी के मतानुसार अनुपपन्न बन जायेगा। इसका कारण यह है कि दोषविशेषाऽजन्य एवं लौकिकसन्निकर्षाऽजन्य तद्वत्ताज्ञान के प्रति तदभाव-तदभावव्याप्यवत्ताज्ञान प्रतिबन्धक होता है - इस सिद्धान्त का स्वीकार केवल हम नैयायिकों ने नहीं अपितु वैशेषिकों ने भी किया है। वैशेषिक के मतानुसार 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याक[illegible] परामर्श के अनन्तर होनेवाली अनुमिति 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक होगी जो लौकिकसन्निकर्षाऽजन्य एवं दोषविशेष[illegible] होते हुए धूमाऽवगाही है, जिसका प्रतिबन्धकीभूत 'पर्वतो धूमाभाववान्' इत्याकारक अलौकिकसन्निकर्षजन्य निश्चय उसके [illegible] क्षण में रहता है। प्रतिबन्धकाभाव भी सामग्रीप्रविष्ट होने से कार्याव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन उसकी उपस्थिति आवश्यक [illegible]। 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति का, जो नैयायिकसम्मत है, उदय तब हो सकता है, क्योंकि वह धूमा[illegible] [illegible] वह्निअवगाही है, जिसके अभाव का निश्चय हुआ नहीं है। उपर्युक्त परिस्थिति में वह्नि की अनुमिति का अनुपपन्न होना भी [illegible] में बाधक है।

■□ लाघव से लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानसिद्धि का प्रयास □■

वैशेषिक :- एतेन वह्नि०। लिङ्गोपहितलैङ्गिकभान की सिद्धि इस तरह भी की जा सकती है कि 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श से होनेवाली अनुमिति 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक ही होगी, क्योंकि यहाँ पक्षतावच्छेदक पर्वतत्व नहीं है किन्तु वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्व है। यह निश्चयात्मक परामर्श उक्त अनुमिति के प्रति वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितधूमप्रकार-तावगाहित्वेन रूपेण ही कारण हो सकता है जो 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श में भी अबाधित है। अतः उस परामर्श से होनेवाली अनुमिति भी 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक हो सकती है, क्योंकि पूर्वोक्त परामर्श का कार्यतावच्छेदक पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नविशेष्यतासमानाधिकरणोद्देश्यताकवह्निविधेयताकानुमितित्व नहीं है किन्तु वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नवि-शेष्यता समानाधिकरणोद्देश्यताक-वह्निविधेयकानुमितित्व है। उपर्युक्त द्विविध परामर्शों को एकरूपेण एकधर्मावच्छिन्न अनुमिति के प्रति कारण मानने में दो कार्यकारणभावों का स्वीकार करने का गौरव भी प्रसक्त होता नहीं है। इस तरह लाघवसहकार से भी लिङ्गोपहित लैङ्गिकभान की सिद्धि हो सकती है।

► हेत्वभावनिश्चयकाल में लिङ्गोपहित अनुमिति नामुमकिन ◄

नैयायिक :- पर्वते०। उस्ताद! अब पछताये होत क्या जब चिड़ियाँ चुग गई खेत! हमने अभी बता दिया कि पर्वत में अलौकिकसन्निकर्षजन्य हेत्वभावनिश्चय=धूमाभावविषयक निश्चय के द्वितीय क्षण में लौकिकसन्निकर्षजन्य धूमपरामर्श होने पर भी उसके अव्यवहितोत्तर क्षण में 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक लिङ्गोपहित लैङ्गिकानुमिति उत्पन्न न हो सकेगी ठीक वैसे ही वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वत में अलौकिकसन्निकर्षजन्य धूमाभावादिविषयक निश्चय के द्वितीय क्षण में लौकिकसन्निकर्षजन्य धूमादिपरामर्श के होने पर भी परामर्शोत्तर

तत्र शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यताकानुमित्यभ्युपगमेऽपि तादृशानुमितौ तादृशपरामर्शस्य हेतुताया व्यभिचारः, वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यताकपरामर्शस्य वह्निव्याप्यधूमविषयतामनन्तर्भाव्य स्वाव्यवहितोत्तरपर्वतविशेष्यक-वह्निविधेयकानुमितित्वा-

◆ हेमलता ◆

इत्यनुमित्युदयाऽसम्भवात्, तस्या लौकिकसन्निकर्षाऽजन्य-दोषविशेषाजन्य-वह्निव्याप्यधूमप्रकारक-पर्वतविशेष्यकज्ञानत्वलक्षणप्रतिबध्यतावच्छेदकाक्रान्ततया ता प्रति प्रतिबन्धकस्य वह्निव्याप्यधूमाभावप्रकारक-पर्वतविशेष्यकनिश्चयात्मकस्यालौकिकसन्निकर्षजन्यस्य धूमाभावनिश्चयस्य तदव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन सत्त्वात्। न हि सामग्रीविरहे कार्यार्जनमर्हति।

ननु पर्वतेऽलौकिकस्य धूमाभावनिश्चयस्य सत्त्वे धूमपरामर्शोत्तर नास्माभिः 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्यनुमितिरुपेयते किन्तु 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारिकैवानुमितिः स्वीक्रियते, तस्याः प्रतिबध्यतावच्छेदकानालिङ्गितत्वादिति लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवाधाशङ्काया लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानवाधाह तत्र = पर्वतेऽलौकिकधूमाभावनिश्चयस्थले लौकिकसन्निकर्षजन्यधूमपरामर्शानन्तर शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यताकानुमित्यभ्युपगमे = पर्वतत्वातिरिक्तधर्मानवच्छिन्नविशेष्यतासमानाधिकरणोद्देश्यतानिरूपितवह्निविधेयताकानुमितिस्वीकारे अपि तादृशानुमितौ = वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतासमानाधिकरणोद्देश्यतानिरूपितवह्निविधेयताकानुमिति प्रति, तादृशपरामर्शस्य = वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतविशेष्यक-वह्निव्याप्यधूमप्रकारकपरामर्शस्य हेतुताया व्यभिचार = अन्वयादिव्यभिचारः। तथाहि वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतविशेष्यकानुमितिकारणस्य वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतविशेष्यकवह्निव्याप्यधूमप्रकारकस्य निश्चयात्मकपरामर्शस्य सत्त्वेऽपि तदानी तत्र वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतविशेष्यकानुमितेरनुदयेनान्वयव्यभिचारः या च तदानी तत्र शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नवि- शेष्यताकानुमितिर्जायते ता प्रति नोक्तपरामर्शस्य कारणत्व लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादिभिस्स्वीक्रियते इति व्यतिरेकव्यभिचार इति लिङ्गानुपहितलैङ्गिभानवा- दिनोऽभिप्रायः।

नन्वस्माभिः धूमपरामर्शकार्यतावच्छेदककोटौ न वह्निव्याप्यधूमविषयत्व निविश्यते किन्तु तत्स्थाने स्वाव्यवहितोत्तरत्वमेवोपादीयते। ततश्च पर्वतेऽलौकिकधूमाभावनिश्चयदशाया धूमपरामर्शानन्तर 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्यनुमित्यनुत्पादेऽपि नान्वयव्यभिचारपङ्कलेशावकाशः, 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'ति परामर्शस्य स्वाव्यवहितोत्तरपर्वतविशेष्यक-वह्निविधेयकानुमितित्वावच्छिन्न प्रत्येव हेतुत्वाभ्युपगमात्, तादृशानुमितित्वस्य तु 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारिकाया तदव्यवहितोत्तरक्षणावच्छेदेन जायमानायामनुमितावपि सत्त्वादिति लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवाधाशङ्काया लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानवाधाह वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यताकपरामर्शस्य = वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यतानिरूपितवह्निव्याप्यत्वावच्छिन्नधूमनिष्ठप्रकारताकस्य निश्चयात्मकपरामर्शस्य कार्यतावच्छेदककोटौ वह्निव्याप्यधूमविषयता = वह्निव्याप्यत्वावच्छिन्नधूमनिष्ठप्रकारताख्यविषयतानिरूपितविषयिता अनन्तर्भाव्य = अनुपादाय, स्वाव्यवहितोत्तरपर्वतविशेष्यक-वह्निविधेयकानुमितित्वावच्छिन्न = स्वाव्यवहितोत्तरत्वविशिष्ट-

▶ वल्लभा ◀

क्षण मे 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक लिङ्गोपहित वह्निविधेयक अनुमिति न हो सकेगी, क्योकि उस कार्योत्पत्तिअधिकरणविधया अभिमत क्षण के अव्यवहित पूर्वण मे प्रस्तुत अनुमिति का प्रतिबन्धक धूमाभावादिनिश्चय विद्यमान होता है। प्रतिबन्धकाभावात्मककारण अव्यवहितपूर्वक्षणावच्छेदेन नही होने से तब 'वह्निव्याप्यधूमवाम् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति न हो सकेगी। अत 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' और 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इन दो परामर्शों को एकरूपेण अनुमिति का कारण नही माना जा सकता, जिसके बल पर लिङ्गोपहित लैङ्गिकभान की सिद्धि हो सके।

■■ लिङ्गोपधानमत मे व्यभिचार ■■

तत्र०। यदि यहाँ वैशेषिक की ओर से यह कहा जाय कि—›'पर्वत मे अलोकिकसन्निकर्षजन्य धूमाभावनिश्चय के अनन्तर होनेवाले धूमपरामर्श से वहाँ 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक शुद्धपर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यताकानुमिति का हम स्वीकार करते है जिसका प्रतिबन्धक धूमाभावनिश्चय हो सकता नही है, क्योकि वह ग्राह्याभाववगाही नही है ←— तो भी 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति के प्रति 'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक परामर्श की कारणता मे व्यभिचार होगा, क्योकि पर्वत मे धूमाभावनिश्चयदशा मे धूमपरामर्श होने पर भी 'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक अनुमिति होती नही है - वैशेपिको के उपर्युक्त कथन से कि —›''तब होनेवाली अनुमिति 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक होती है'' ←— ऐसा फलित होता हे। इस अन्वय व्यभिचार के सबब लिङ्गोपहित लैङ्गिकभान का स्वीकार नही किया जा सकता।

▶ लिङ्गानुपहित लैङ्गिकभान की सिद्धि - नैयायिक ◀

वह्नि०। यदि उक्त व्यभिचार दोष के निवारणार्थ वैशेपिक मनीपिओ की ओर से यह कहा जाय कि—›'वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक वह्निव्याप्यधूमवत्पर्वतत्वावच्छिन्नविशेष्यताक परामर्श के कार्यतावच्छेदकधर्मदेह मे वह्निव्याप्यधूमविषयता का अन्तर्भाव किये विना स्वाव्यवहितोत्तर पर्वतविशेष्यक-वह्निविधेयक अनुमितित्व को ही उसका कार्यतावच्छेदक मानने पर अन्वयव्यभिचार की कोई सभावना
10 नही रहेगी, क्योकि पर्वत मे अलोकिकसन्निकर्षजन्य धूमाभावनिश्चय के अव्यवहित उत्तर क्षण मे होनेवाले धूमपरामर्श के अनन्तर क्षण

लिङ्गानुपहितानुमित्यापत्तिवारणायाऽप्रामाण्यज्ञानाभाववैशिष्ट्यदानस्यावश्यकत्वात्।

वस्तुतः सामानाधिकरण्यविशिष्टविशेष्यतासम्बन्धेन ज्ञानाभाव एव परामर्शे सामान्यतो निविशते विशेष्यता चाप्रामाण्यप्रकारतानिरूपिता निरच्छिन्नोभयावृत्तिधर्मावच्छिन्ना ग्राह्या, अप्रामाण्यप्रकारतानिरूपितधूमपरामर्शत्वाद्यच्छिन्नविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्न-

◆ हेमलता ◆

'वह्निव्याप्यधूमवान् पर्वतो वह्निमान्' इत्यनुमितिप्रतिरोधेऽपि गृहीताऽप्रामाण्यकपरामर्शात् लिङ्गानुपहितानुमित्यापत्तिवारणाय = 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याद्यनुमितिनिराकरणकृते परामर्शनिष्ठकारणतावच्छेदकधर्मशरीरे अप्रामाण्यज्ञानाभाववैशिष्ट्यदानस्य = गृहीताप्रामाण्यकभेदप्रवेशस्य लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादिमतेऽपि आवश्यकत्वात्, अन्यथा पक्षे हेत्वभावनिश्चयदशायां लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादिमतानुसारेण यथा लिङ्गानुपहितानुमितिर्जायते तथैवाप्रामाण्यावबोधास्कन्दितपरामर्शदशायामपि लिङ्गानुपहितलैङ्गिकानुमितिरप्रतिहतोदया स्यात्। ततश्चोभयपक्षे कारणतावच्छेदकधर्मशरीरगौरवं तुल्यमेव।

अथ हेत्वभावनिश्चयकालीनानुमितिजनकपरामर्शेऽप्रामाण्यग्रहानास्कन्दितत्वस्यावश्यनिवेशनीयत्वेऽपि तदितरकालिकानुमितिजनकपरामर्शे गृहीताप्रामाण्यकविभिन्नत्वनिवेशस्यानावश्यकत्वेन नानाकारणताकल्पनापत्तिरिति चेत्? न लाघवात् अनुमितित्वावच्छेदेनैव गृहीताप्रामाण्यकभिन्नपरामर्शस्य कारणत्वमुपेयते न तु हेत्वभावनिश्चयोत्तरकालीनानुमितित्वावच्छेदेन, कार्यतावच्छेदकगौरवात्। अतो न नानाकारणताकल्पनापत्तिरित्याशयेन प्रकरणकार आह वस्तुत इति। सामानाधिकरण्यविशिष्टविशेष्यतासम्बन्धेन नाप्रामाण्यग्रहाभाव' किन्तु ज्ञानाभाव एव परामर्शे सामान्यत न तु विशेषरूपेण निविशते। सम्बन्धघटकविशेष्यता निरूपयति विशेष्यता च अप्रामाण्यप्रकारतानिरूपिता = अप्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपिता निरवच्छिन्नोभयावृत्तिधर्मावच्छिन्ना ग्राह्येति। अयमाशयः 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इतिबुद्धिमुद्दिश्य 'इयमप्रमा' इति ज्ञानं यदा परामर्शाश्रये पुरुषे जायते तदा परामर्शेऽप्रामाण्यप्रकारकज्ञानसामानाधिकरण्यस्याऽप्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपितायाः तद्व्यक्तित्वलक्षणेदन्त्वात्मकनिरवच्छिन्नोभयाऽवृत्तिधर्मावच्छिन्नाया विशेष्यतायाश्च सत्त्वेन स्वनिरूपितसामानाधिकरण्यविशिष्टनिरवच्छिन्नोभयावृत्तिधर्मावच्छिन्नाऽप्रामाण्यनिष्ठप्रकारता- निरूपितविशेष्यतासम्बन्धेन ज्ञानस्यैव वृत्तितया तादृशविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्य ज्ञानाभावस्य विरहान्न तदानीं तस्मिन् पुरुषेऽनुमित्यापत्तिः सम्भवति। यदा च यत्र परामर्शमुद्दिश्याप्रामाण्यग्रहो नोपजायते तदा तत्र पुरुषेऽनुमितिर्निरपायैव, निरुक्तविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्य ज्ञानाभावस्य तत्पुरुषीयपरामर्शे सत्त्वात्। अत्र विशेष्यताया सामानाधिकरण्यवैशिष्ट्याऽनिवेशे चैत्रवृत्तिपरामर्शमुद्दिश्य मैत्रस्याप्रामाण्यग्रहोदयेऽपि चैत्रस्यानुमितिर्न स्यात्। अप्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपितत्वस्य सामानाधिकरण्यग्रहोदयेऽपि सामानाधिकरण्यविशिष्टविशेष्यतायामनिवेशे समानाधिकरणपरामर्शमुद्दिश्य 'अयं प्रमात्मकः' इति निश्चयदशायामपि अनुमितिर्न स्यादिति तन्निवेशस्यावश्यकत्वम्। अतो न नानाकारणताकल्पनापत्तिर्न वा कारणतावच्छेदकधर्मगौरवप्रसङ्गः। न च →'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवानि'तिपरामर्शो न प्रमा←इत्याकारकज्ञानसत्त्वे सामानाधिकरण्यविशिष्टाऽप्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपितपरामर्शनिष्ठविशेष्यताया धूमपरामर्शत्वावच्छिन्नत्वेन निरवच्छिन्नोभयाऽवृत्तिधर्मावच्छिन्नभिन्नत्वात् अनुमित्युदयापत्तिर्दुर्वारैवेति वक्तव्यम्, यतः अप्रामाण्यप्रकारतानिरूपितधूमपरामर्शत्वाद्यवच्छिन्नविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकाश्चाभावा परामर्शे पृथगेव = स्वातन्त्र्येणैव निवेश्या इति तादृशधर्माणा

▶ वल्लभा ◀

इस बाधबुद्धि से हो जाने पर भी गृहीताप्रामाण्यक परामर्श से 'पर्वतो वह्निमान्' इत्याकारक लिङ्गानुपहित अनुमिति की आपत्ति तो लिङ्गोपहितवादी के मत मे भी अवश्य होगी। जैसे पक्ष मे हेतु के अभाव का निश्चय होने पर लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादी के मतानुसार लिङ्गानवगाही अनुमिति मान्य है ठीक वैसे ही अप्रामाण्यग्रहविशिष्ट परामर्श से भी लिङ्गानवगाही अनुमिति के उदय को भी मान्य करना पडेगा। मगर लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादी को भी यह मान्य नहीं है। इसलिए उसके मतानुसार भी गृहीताप्रामाण्यक परामर्श मे लिङ्गविनिर्मुक्त अनुमिति के निवारणार्थ अनुमितिकारणीभूत परामर्श के विशेषणविधया अप्रामाण्यज्ञानाभाव का निवेश करना आवश्यक ही है। इस तरह अप्रामाण्यज्ञानानास्कन्दितत्व का परामर्शनिष्ठकारणतावच्छेदकधर्मविधया स्वीकार करना लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानवादी के मत मे भी आवश्यक है। तब लिङ्गानुपहितलैङ्गिकभानवादी के मत मे कारणतावच्छेदकगौरव की बाँग पुकारना कैसे सङ्गत होगा?

वस्तुतः०। मगर वस्तुस्थिति को जब लक्ष्य मे ली जाय तब यह कहा जा सकता है कि सामान्यत अनुमिति के प्रति कारणीभूत परामर्श मे सामानाधिकरण्यविशिष्टविशेष्यतासम्बन्ध से ज्ञानाभाव का ही निवेश किया जाता है। विशेष्यता यहाँ अप्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपित एवं निरवच्छिन्नोभयाऽवृत्ति धर्म से अवच्छिन्न हो वह ग्राह्य है। जैसे 'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इस चैत्रसमवेत परामर्श को उद्देश्य बना कर 'अयमप्रमा'इत्याकारक ज्ञान चैत्र को उत्पन्न होता है तब उक्त सम्बन्ध से ज्ञानविशिष्ट परामर्श हो जाता है, क्योंकि एक ही चैत्र मे परामर्श एवं अप्रामाण्यग्रह उत्पन्न होने से दोनो परस्पर समानाधिकरण है तथा परामर्शनिष्ठ विशेष्यता अप्रामाण्यनिष्ठप्रकारता से निरूपित है और निरवच्छिन्न तद्व्यक्तित्वात्मक इदन्त्वलक्षण उभयाऽवृत्ति धर्म से परामर्शीयविशेष्यता अवच्छिन्न है। मतलब कि

प्रतियोगिताकाश्चाभावाः पृथगेव निवेश्या इति तादृशधर्माणामुभयवृत्तित्वेऽपि न क्षतिः। एवञ्च सामान्यत एकप्रामाण्यज्ञानाभावस्य निवेशान्नोक्तस्थले तत्तदप्रामाण्यज्ञानाभावनिवेशे गौरववार्ताऽपि। एवञ्च तत्तदनुमितित्वस्य तत्तल्लिङ्गविषयकत्वनियमोक्तावपि न क्षतिरिति॥ इति लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानरहस्यवादः ॥२॥

---

## ◆ हेमलता ◆

= धूमपरामर्शत्वव्याप्यनिश्चयत्वादिधर्माणा उभयवृत्तित्वेऽपि न क्षति उपर्युक्तस्थले परामर्शे स्वसामानाधिकरण्यविशिष्टनिरवच्छिन्नोभयावृत्तिधर्मावच्छिन्ना-प्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपितविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्य ज्ञानाभावस्य सत्त्वेऽपि स्वसामानाधिकरण्यविशिष्टप्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपित-धूमपरामर्शत्वाद्यवच्छिन्नविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्य ज्ञानाभावस्य विरहेणानुमित्युदयापत्तेरसम्भवात्। न हि सामग्रीमृते फलोदयः क्वापि दृष्टः श्रुतो वा। न चानुमितित्वावच्छेदेनैव लाघवेन ज्ञानाभावविशिष्टपरामर्शत्वेन कारणत्वप्रतिपादनेऽपि वैशिष्ट्यनियामकसम्बन्धभेदेन कारणताभेदान्नानाकारणताकल्पनप्रसङ्गो दुर्वार एवेति घट्टकुट्या प्रभातमिति वाच्यम्, एवञ्च = अनुमितित्वावच्छिन्न प्रत्येव लाघवेन कारणत्वकल्पने च सामान्यत एव अप्रामाण्यज्ञानाभावस्य परामर्शे निवेशात् = प्रवेशाभ्युपगमात् नोक्तस्थले = न हेत्वभावनिश्चयादिस्थले गौरववार्ताऽपि = नानाकारणताकल्पनप्रयुक्तगौरवकथापि सम्भवति।

एवञ्च = दर्शितरीत्या अनुमितित्वावच्छेदेन कारणीभूतपरामर्शे सामान्यत एवाप्रमाण्यप्रकारकज्ञानाभावस्य निवेशे च तत्तदनुमितित्वस्य धूमविशिष्टपर्वतत्वसामानाधिकरण्यावगाहिपरामर्शजन्यत्वादिविशिष्टानुमितित्वस्य तत्तल्लिङ्गविषयकत्वनियमोक्तौ = धूमादिलिङ्गोपहितत्वव्याप्यत्वप्रतिपादने अपि न क्षति प्रदर्शितसामान्यकार्यकारणभावमर्यादानतिक्रमादिति हेतोः। इति = समाप्तः लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानरहस्यवाद ॥२॥

ऋषभस्वामिन नत्वाऽहमढनगरेऽधुना।
द्वितीयः खलु वादोऽय निरमायि मयाऽऽदरात् ॥

इति मुनियशोविजयविरचिताया हेमलताभिधानाया वादमालाटीकाया द्वितीयो वाद ।

---

## ► वल्लभा ◄

सामानाधिकरण्यविशिष्टनिरुक्तविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक ज्ञानाभाव परामर्श मे नही होने से तब अनुमिति का उदय हो नही सकेगा। मगर जब चैत्र को स्वसमवेत परामर्श को उद्देश्य कर के अप्रामाण्यज्ञान नही होगा तब परामर्श निरुक्तविशेष्यतासम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताक ज्ञानाभाव से विशिष्ट होने की वजह अनुमिति का उदय निराबाध होगा। जब चैत्र को→'पर्वतो वह्निव्याप्यधूमवान्' इत्याकारक मेरा परामर्श प्रमा नही हे←इत्याकारक ज्ञान होता है तब परामर्शनिष्ठ विशेष्यता यद्यपि निरवच्छिन्नउभयाऽवृत्ति धर्म से अवच्छिन्न बनती नही हे, क्योकि वह धूमपरामर्शत्व धर्म से अवच्छिन्न हे तथापि अनुमिति का उदय तब होगा, क्योकि अप्रामाण्यनिष्ठप्रकारतानिरूपित धूमपरामर्शत्वादिधर्मावच्छिन्नविशेष्यतासम्बन्ध से अवच्छिन्न प्रतियोगिता के निरूपक ज्ञानाभाव का भी हम परामर्श मे स्वतन्त्ररूप से प्रवेश करते है, जो तब परामर्श मे अविद्यमान हे। इसलिए धूमपरामर्श आदि धर्म उभयवृत्ति हो तो भी कोई क्षति नहीं है। इस तरह जब लाघव के अनुसार विचार किया जाय तब अनुमितित्वावच्छिन्न के कारणीभूत परामर्श मे सामान्यत ही अप्रामाण्यज्ञानाभाव का निवेश होने की वजह हेत्वभावनिश्चयकालीन अनुमिति मे तत्तत्अप्रामाण्यज्ञानाभाव के निवेश से प्रयुक्त गौरव की कथा को भी अवकाश नही होगा, क्योकि तत् तत् अप्रामाण्यज्ञान का अभाव विशेषरूप से यहाँ निविष्ट नही हे। इस तरह जब कार्यकारणभाव निश्चित हो जाता हे तब तत्तत् अनुमिति को अवश्य तत्तत् लिङ्गावगाही मानी जाय अर्थात् धूमादिलिङ्गविशिष्टपर्वतत्वसामानाधिकरण्यावगाहीपरामर्शजन्यअनुमितित्व को धूमादिलिङ्गविषयकत्व का व्याप्य माना जाय तो भी कोई क्षति नही है, क्योकि दर्शित सामान्य कार्यकारणभाव का उससे अतिक्रमण होता नहीं है।

(२) लिङ्गोपहितलैङ्गिकभानरहस्यवाद का विवेचन समाप्त हुआ।



## ● द्रव्यविनाशहेतुत्वाभिधानः तृतीयो वादः ●

अथ द्रव्यनाशं प्रति हेतुता विचार्यते। तत्र द्रव्यनाशं प्रति निमित्तेतरकारणनाशत्वेन कारणतेति प्राञ्चः, तन्न, कपालसंयोगादेरपि किञ्चित्कार्यं प्रति निमित्तत्वात्, तत्तद्द्रव्यनिमित्तेतरत्वदानेऽननुगमाच्च।

### ◆ हेमलता ◆

शिर्डिपुरे प्रतिष्ठादिने नत्वाऽऽदिप्रभुं मया।
द्रव्यविनाशहेतुत्ववादोऽधुना प्रतन्यते ॥१॥

उपोद्घातसङ्गतिमाविष्करोति-अथेति। द्रव्यनाशं = द्रव्यनिष्ठप्रतियोगिताकध्वंसत्वावच्छिन्नं प्रति हेतुता केन रूपेण? इति विचार्यते। तत्र = द्रव्यनाशमीमांसायां द्रव्यनाशं प्रति = द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नं न समवायिकारणनाशत्वेन हेतुता, परमाणोः नित्यत्वेन द्व्यणुकनाशानापत्तेः। नापि असमवायिकारणनाशत्वेन जनकता, समवायिकारणनाशजन्यद्रव्यनाशे व्यतिरेकव्यभिचारात्। नापि निमित्तकारणनाशत्वेन तथात्वं, निमित्तकारणस्य कार्यस्थित्यनियामकत्वेन तन्नाशस्य कार्यनाशकत्वायोगात् अन्यथा दण्डनाशादेव घटनाशापत्तेः। किन्तु निमित्तेतरकारणनाशत्वेन कारणता स्वीकर्तुमर्हति। तेन न द्व्यणुकनाशासङ्ग्रहः, तन्नाशके परमाणुसंयोगनाशे निमित्तेतरकारणनाशत्वस्याक्षतत्वात्। नापि समवायिकारणध्वंसजन्ये द्रव्यध्वंसे व्यभिचारः सावकाशः, समवायिकारणध्वंसस्य निमित्तेतरकारणनाशत्वाक्रान्तत्वात् इति प्राञ्चो नैयायिका वदन्ति।

तन्न सङ्गतिमङ्गति, कपालसंयोगादेः अपि किञ्चित् स्वसाक्षात्कारादिलक्षणं कार्यं प्रति निमित्तत्वात् = निमित्तकारणत्वात् कपालसंयोगनाशादेः घटादिनाशकत्वं न स्यात्। न हि निमित्तकारणत्वालिङ्गिते निमित्तेतरकारणत्वं सम्भवति, भेदस्य स्वप्रतियोगितावच्छेदकव्यधिकरणत्वात्। नाशप्रतियोगिनोः समवायिकारणासमवायिकारणयोर्यत्किञ्चित्कार्यं प्रति निमित्तकारणत्वेन तयोर्निमित्तेतरत्वस्यैवाऽप्रसिद्धत्वान्न निमित्तेतरकारणनाशत्वेन द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नकार्यतानिरूपिता कारणता सम्भवतीत्याशयः।

ननु तर्हि घटनाशं प्रति घटनिमित्तेतरकारणनाशत्वेन कारणत्वं पटनाशं प्रति पटनिमित्तेतरकारणनाशत्वेन कारणत्वमित्येवास्तु विशिष्य हेतु-हेतुमद्भावः कपालसंयोगादेः स्वसाक्षात्कारादिकं प्रति निमित्तकारणत्वेऽपि घटं प्रति निमित्तेतरकारणत्वेन तन्नाशे घटनिमित्तेतरकारणनाशत्वस्यानपायादित्याशङ्कायामाह- तत्तद्द्रव्यनिमित्तेतरत्वदाने तु घटनिमित्तेतरकारणनाशत्व-पटनिमित्तेतरकारणनाशत्वादीनां कारणतावच्छेदकत्वापत्त्या कारणतावच्छेदकधर्मस्य अननुगमात् यावद्द्रव्यनाशकसाधारण्यविरहात् अनन्तफल-फलवद्भावकल्पनागौरवप्रसङ्गः इति प्राचीनमतं विचार्यमाणं विशरारुतामाबिभर्ति।

### ▶ वल्लभा ◀

अब द्रव्यनाशात्मक कार्य के प्रति कारणता की विचारणा की जाती है। द्रव्यनाशविचार के विषय में प्राचीन नैयायिक मनीषियों का यह वक्तव्य है कि द्रव्यनाश का कारणतावच्छेदक धर्म निमित्तेतरकारणनाशत्व है। आशय यह है कि द्रव्य का नाश कभी समवायिकारणनाश से होता है तो कभी असमवायिकारण के नाश से होता है। अतः समवायिकारणत्व को द्रव्यनाश का कारणतावच्छेदक धर्म माना जाय तब द्व्यणुकनाश में व्यतिरेक व्यभिचार प्रसक्त होगा, क्योंकि वह असमवायिकारणीभूत परमाणुद्वयसंयोग के नाश से उत्पन्न होता है। यदि द्रव्यनाशकतावच्छेदकधर्मविधया असमवायिकारणनाशत्व को मान्य किया जाय तब समवायिकारणनाशजन्य द्रव्यध्वंस में व्यतिरेक व्यभिचार होगा। अतः समवायिकारण और असमवायिकारण का निमित्तेतरकारणत्व धर्म से अनुगम कर के निमित्तेतरकारणनाशत्वेन रूपेण द्रव्यनाश के प्रति कारणता का स्वीकार करना जरूरी है।

### ▲▲ निमित्तेतरकारणनाशत्वेन द्रव्यनाशकता नामुमकिन ▲▲

तन्न०। मगर प्राचीन नैयायिक का उपर्युक्त कथन असंगत है, क्योंकि कपालसंयोग आदि भी स्वविषयक प्रत्यक्ष आदि कार्य के प्रति निमित्त कारण होने से उसमें निमित्तेतरकारणत्व हो नहीं सकेगा। फलतः कपालसंयोगनाश में निमित्तेतरकारणनाशत्व नहीं होने से उससे घटादिनाश नहीं हो सकेगा। मतलब कि घटध्वंसस्वरूपकार्य के प्रति व्यतिरेक व्यभिचार होगा। यदि इसके निवारणार्थ प्राचीन नैयायिक की ओर से यह कहा जाय कि→'द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न के प्रति निमित्तेतरकारणनाशत्वेन रूपेण कारणता भले ही असम्भव हो मगर तत् तत् द्रव्यनाशक के प्रति तत् तत् द्रव्यनिमित्तेतरकारणनाशत्वेन कारणता तो मुमकिन है। सब घटध्वंस आदि में व्यतिरेक व्यभिचार को अवकाश नहीं रहेगा, क्योंकि कपालसंयोग स्वसाक्षात्कार का भले ही निमित्तकारण हो मगर घट का तो निमित्तकारण नहीं होने से घटनाशक कपालसंयोगनाश में घटद्रव्यनिमित्तेतरकारणनाशत्व अबाधित ही है। ऐसा माना जाय तो क्या हर्ज है?'←तो यह भी असंगत है, क्योंकि नाशकतावच्छेदकधर्मशरीर में तत्-तत् द्रव्य के निमित्तेतरकारणत्व का निवेश करने पर कारणतावच्छेदक धर्म अननुगत हो जायेगा। मतलब कि घटनाश का कारणतावच्छेदक धर्म घटनिमित्तेतरकारणनाशत्व होगा, पटध्वंस का कारणतावच्छेदक धर्म पटनिमित्तेतरकारणनाशत्व होगा। इस तरह अनन्त कार्यकारणभाव के स्वीकार का महागौरव प्रसक्त होगा। इसलिए प्राचीन नैयायिक

अथ प्रतियोगितया द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नं प्रति स्वप्रतियोगिजन्यतासम्बन्धेन स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिकत्वसम्बन्धेन स्वविशिष्टतादृशनाशत्वेन हेतुत्वान्नाननुगमो न वा प्रत्यासत्तिभेद इति चेत्? न, निमित्तत्वस्य समवायिकारणासमवायिकारणेतरत्वगर्भत्वात्।

◆ हेमलता ◆

प्राचीननैयायिकानुयायी शङ्कते - अथेति। प्रतियोगितया = स्वप्रतियोगितया, स्वनिष्ठानुयोगितानिरूपितप्रतियोगितासम्बन्धेनेति यावत्। अनेन कार्यतावच्छेदकसम्बन्धः प्रदर्शितः। द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नं प्रतीति अनेन द्रव्यनाशत्वस्य कार्यतावच्छेदकत्वमुक्तम्। कारणतावच्छेदकसम्बन्धमाह- स्वप्रतियोगिजन्यतासम्बन्धेनेति। कारणतावच्छेदकघटकवैशिष्ट्यनियामकसम्बन्धमाह- स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिताकत्वसम्बन्धेनेति। स्वपदेन कार्यग्रहणम्। तथाहि स्वस्य = घटनाशस्य प्रतियोगी यो घटः तस्य निमित्तेतरकारणकपाल-कपालद्वयविजातीयसंयोगौ तत्प्रतियोगिकत्व कपालनाश-कपालद्वयविजातीयसंयोगनाशयोर्वर्तत इति ,स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिकत्वसम्बन्धेन घटनाशविशिष्टौ कपालनाश-कपालद्वयविजातीयसंयोगनाशौ। ध्वंसप्रतियोगिभ्यां कपाल-कपालद्वयविजातीयसंयोगाभ्यां जन्ये घटे स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिकत्वसम्बन्धेन घटनाशविशिष्टकपालनाश-कपालद्वयविजातीयसंयोगनाशयोः स्वप्रतियोगिजन्यतासम्बन्धेन सत्त्वात् घटनाशात्मकं कार्यतावच्छेदकीभूतद्रव्यनाशत्वाक्रान्तं कार्यं स्वप्रतियोगितासम्बन्धेन घटं एव जायते। अतो न केवलं समवायिकारणनाशोत्तरमसमवायिकारणनाशोत्तरकालीनं वा द्रव्यनाशं प्रति व्यतिरेकव्यभिचारावकाशः। न च कार्यतावच्छेदकधर्मे कारणतावच्छेदकधर्मे वा अननुगमः। एतेन नानाकार्यकारणभावकल्पनागौरवमपि परिहृतम्। न वा प्रत्यासत्तिभेद =कारणतावच्छेदकसम्बन्धे कार्यतावच्छेदकसम्बन्धे वैशिष्ट्यनियामकसम्बन्धे वा नानात्वकल्पनम्। ततश्च स्वविशिष्टनिमित्तेतरकारणनाशत्वेनैव द्रव्यनाशकत्वकल्पना श्रेयसीत्यथाशयः।

समवायिकारणासमवायिकारणयोरनुगमकृते निमित्तेतरकारणत्वानुधावनेऽपि निमित्तकारणत्वस्य तदुभयघटितत्वेन विपरीतमेव गौरवमत्रापद्यत इत्याशयेनाथवादिमतं प्रकरणकारो निराकुरुते - नेति। निमित्तत्वस्य = निमित्तकारणत्वपदप्रतिपाद्यस्य समवायिकारणासमवायिकारणेतरकारणत्वात्मकत्वेन समवायिकारणासमवायिकारणेतरत्वगर्भत्वात् = समवायिकारणाऽसमवायिकारणभेदघटितत्वात् स्वविशिष्ट-समवायिकारणासमवायिकारणभिन्नकारण-

▶ वल्लभा ◀

का वक्तव्य नामुनासिब है।

**पूर्वपक्षः- अथ०** । उक्त रीति से भले ही नाश्यनाशकभाव अनुपपन्न हो मगर हम जिस नाश्य-नाशकभाव का प्रतिपादन करते हैं वह सुसगत होगा। वह इस तरह→स्वप्रतियोगितासम्बन्ध से द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न के प्रति स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिकत्वसम्बन्ध से स्वविशिष्टतादृशनाश स्वप्रतियोगिजन्यत्वसम्बन्ध से कारण होता है। यहाँ कार्यतावच्छेदक सम्बन्ध है स्वप्रतियोगिता, कारणतावच्छेदक सम्बन्ध है स्वप्रतियोगिजन्यत्व, कार्यतावच्छेदक धर्म है द्रव्यनाशत्व, कारणतावच्छेदकधर्म है स्वविशिष्टनिमित्तेतरकारणनाशत्व और वैशिष्ट्यनियामकसम्बन्ध है स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिकत्व। दृष्टान्त से यह स्पष्ट हो जायेगा। देखिये घटनाशात्मक कार्य मे द्रव्यनाशत्व रहता है जो कार्यतावच्छेदक धर्म है। स्व = घटनाश की प्रतियोगिता घट मे होने की वजह स्वप्रतियोगितासम्बन्ध से घटध्वस घट मे उत्पन्न होगा। जहाँ कार्य रहता हो वहाँ कारणतावच्छेदकसम्बन्ध से कारण अवश्य रहना चाहिए। घटनाश का कारण है घटनाशविशिष्टकपालनाश आदि। स्व=घटनाश के प्रतियोगी = घट के निमित्तेतरकारण कपाल आदि होने की वजह स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिकत्वसम्बन्ध से घटनाशविशिष्ट कपालनाश होगा । स्व=कपालनाश के प्रतियोगी=कपाल से घट जन्य होने की वजह घटध्वसविशिष्टकपालनाश भी स्वप्रतियोगिजन्यतासम्बन्ध से घट मे रहेगा। इस तरह कार्य और कारण मे सामानाधिकरण्य भी उपपन्न हो जायेगा। इस कार्यकारणभाव को मान्यता देने पर न तो कारणतावच्छेदक धर्म आदि मे अननुगम होगा और न तो कारणतावच्छेदकसम्बन्ध आदि भिन्न होगा। एकविध दर्शित जन्यजनकभाव से ही सब सगत हो जायेगा।

## ♦★ निमित्तकारणताशरीर गौरवग्रस्त ♦★

**उत्तरपक्ष :- न, नि** । उस्ताद' हमने धूप मे बाल पकाये नही है' आप स्वविशिष्टनिमित्तेरकारणनाशत्व का कारणतावच्छेदकधर्मविधया स्वीकार करते हैं मगर निमित्तकारणता का स्वरूप क्या है? यह सोचते नही है। निमित्तकारणता का अर्थ है समवायिकारणासमयिकारणेतरकारणता। आप समवायिकारण और असमवायिकारण का निमित्तेतरकारणत्वेन अनुगम करना चाहते है मगर निमित्तकारणता समवायिकारणासमवायिकारणेतरकारणत्वस्वरूप होने की वजह द्रव्यनाशकतावच्छेदकधर्म होगा स्वप्रतियोगिनिमित्तेतरकारणप्रतियोगिकत्वससर्ग से स्वविशिष्ट-समवायिकारणासमवायिकारणभिन्नकारणभिन्नकारणनाशत्व । इसका स्वीकार करने पर तो कारणतावच्छेदकधर्मशरीर मे महागौरव प्रसक्त होगा। अतएव इस पक्ष को मान्य किया जा नही सकता।

नव्यास्तु असमवायिकारणनाशादेव सर्वत्र द्रव्यनाशो द्व्यणुकादिनाश प्रति परमाणुद्वयसयोगनाशादीना विशेषान्वयव्यतिरेकाभ्या सामान्यत एव द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न प्रति विजातीयसयोगनाशत्वेन हेतुत्वकल्पनात्, असमवायिकारणत्वञ्च जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकतया

◆ हेमलता ◆

भिन्नकारणनाशत्वस्य द्रव्यनाशत्वावच्छिन्ननिरूपितकारणतावच्छेदकत्वकल्पनाया महागौरवप्रसङ्गः। न चाखण्डाभावत्वेन कारणत्वोपगमान्न गौरवमिति वक्तव्यम् एव सति सामान्यतोऽन्वयव्यतिरेकाभ्या कार्यकारणभावकल्पनोच्छेदप्रसङ्गात्, तृणारणिमणिन्यायेन वैजात्यकल्पनोच्छेदापत्तेश्च।

केचित्तु समवायिकारणासमवायिकारणयोर्निमित्तेतरकारणत्वेनानुगमन तत्र निमित्तकारणत्वमपि समवायिकारणासमवायिकारणेतरकारणत्वमित्यन्योन्याश्रयात्रेत्थमनुगमन युक्तमिति व्याचक्षते। तदसत्, उत्पत्तौ स्थितौ वा परस्पराश्रयत्वस्यात्रासम्भवात्, ज्ञप्तावितरेतराश्रयत्वस्य चात्रादोषत्वात् द्रव्यसमवायिकारणासमवायिकारणनिमित्तकारणाना पूर्वमेव निर्णीतत्वेन प्रसिद्धत्वात्।

नव्यास्त्विति। आहुरित्यनेनास्यान्वयः। समवायिकारणनाशादपि द्रव्यनाशाङ्गीकारेण समवायिकारणासमवायिकारणानुगतनिमित्तेतरकारणत्वाच्छिन्नप्रतियोगिताकनाशत्वेन द्रव्यनाशकत्वाभ्युपगमः प्राचा न सङ्गतः समवायिकारणनाशस्य द्रव्यानाशकत्वात्। तर्हि कस्मात् द्रव्यनाशः? उच्यते, असमवायिकारणनाशादेव सर्वत्र = समवायिकारणनाशसमवधाने तदसमवधाने च द्रव्यनाश = द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नः सर्वो द्रव्यनाश इति भावः। कुतोऽवसितमेतत्? उच्यते, द्व्यणुकसमवायिकारणीभूतपरमाणूना द्व्यणुकादिनाश प्रति परमाणुद्वयसयोगनाशादीना विशेषान्वयव्यतिरेकाभ्या सामान्यत एव द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न प्रति विजातीयसयोगनाशत्वेन हेतुत्वकल्पनात्। अयमभिसन्धिः नव्यानां—द्व्यणुकसमवायिकारणस्य परमाणोः नित्यत्वेन समवायिकारणनाशान्न द्व्यणुकनाश सम्भवति किन्तु परमाणुद्वयविजातीयसयोगनाश एव तत्राशः स्वीकर्तुमर्हति, परमाणुद्वयविजातीयसयोगनाशे सति द्व्यणुकस्य नाशात् तदसत्त्वे च द्व्यणुकस्याऽनाशात्। एव सत्स्वपि तन्तुषु नानातन्तुविजातीयसयोगनाशदशाया पटनाशः तदविनाशकाले च पटस्याऽप्यविनाश इत्यपि प्रसिद्धम्। इत्थ विशिष्टान्वयव्यतिरेकाभ्या द्व्यणुकनाश प्रति परमाणुद्वयविजातीयसयोगनाशत्वेन कारणत्व तन्तुस्थितिकालीन पटनाश प्रति नानातन्तुविजातीयसयोगनाशत्वेन हेतुत्वमिति विशेषत कार्यकारणभावस्यावश्यकत्वात् 'यद्विशेषयो कार्यकारणभावः स तत्सामान्ययोरपी'तिन्यायेन द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न प्रति विजातीयसयोगनाशत्वेन जनकताऽनुमीयते। एतेन मुद्गरपातात्कपालनाशे घटनाशस्योपलम्भात् घटनाशस्य कपालनाशजन्यत्वमपि प्रत्युक्तम्, तत्रापि कपालद्वयसयोगनाशानन्तरमेव घटनाशोपगमात्, समवायिकारणमृते क्षणमेकमिव क्षणद्वय तिष्ठतो घटस्यानपलपनीयत्वात्। युक्तञ्चैतत् अन्यथा समवायिकारणनाशादेव द्रव्यनाशोपगमे तु घटादि द्रव्य नित्यमापद्येत, घटस्य कपालनाशनाश्यत्ववत् कपालस्यापि द्रव्यत्वेन कपालिकानाशनाश्यत्वे कपालिकाया अपि द्रव्यत्वेन प्रकपालिकानाशनाश्यत्वेऽनन्तो गत्वा त्र्यणुकस्य द्रव्यत्वेन द्व्यणुकनाशनाश्यत्वे द्व्यणुकस्यापि द्रव्यत्वेन परमाणुनाशनाश्यत्वात् परमाणोर्नित्यत्वेन ध्वसाऽप्रतियोगिकत्वात्। द्व्यणुकस्य परमाणुद्वयविजातीयसयोगनाशनाश्यत्वेऽपि द्व्यणुकेतरद्रव्य प्रति समवायिकारणनाशस्य नाशकत्वाभ्युपगमे सर्वदैव आपरमाणन्त द्रव्यभङ्गप्रसङ्गात्। किञ्च द्व्यणुकनाशानुरोधेन समवायिकारणनाशस्य कारणत्वावश्यकत्वे सुत समवायिकारणनाशत्वेनापि द्रव्यनाशकारणत्वकल्पनाया पश्चमान्यथासिद्धत्वात्।

केचित्तु कपालादिनाशे कपालादिसयोगनाशस्यावश्यकतया तत एव घटादिनाशसम्भवादिति विजृम्भन्ति तन्न चारु, कपालादिनाशे कपालिकादिसयोगनाशस्यैवावश्यकत्वात्, कपालिकासयोगादिनाशाद् घटनाशस्य नवीनैरप्यनभ्युपगमादिति यत्किञ्चिदेतत्।

ननु द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न प्रति विजातीयसयोगनाशत्वेन कारणत्वे 'असमवायिकारणनाशादेव सर्वत्र द्रव्यनाश' इत्युक्त प्लवत इत्याशङ्काया नव्या वदन्ति- असमवायिकारणत्वञ्च जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकतया = जन्यद्रव्यत्वावच्छिन्ना यद्वा जन्यद्रव्यमात्रवृत्तिवैजात्यावच्छिन्ना या कार्यता

▶ वल्लभा ◀

## ➔ द्रव्य असमवायिकारणनाशनाश्य- नव्यमत ⟵

नव्या०। यहाँ नवीन नैयायिक मनीषियो का यह मन्तव्य ह कि सर्वत्र द्रव्यनाश असमवायिकारणनाश से ही होता है, न कि समवायिकारणनाश से भी या निमित्तेतरकारणनाश से। इसका कारण यह है कि द्व्यणुक का कारण परमाणु नित्य होने की वजह समवायिकारणनाश से द्व्यणुकनाश नामुमकिन है। मगर जब परमाणुद्वयसयोग का नाश होता है तब द्व्यणुकनाश होता है एव जब परमाणुद्वयविजातीयसयोगनाश होता नहीं है तब द्व्यणुकनाश होता नहीं ह। इस तरह विशेषत अन्वय-व्यतिरेक दृष्ट होने से असमवायिकारणनाश मे द्व्यणुकनाशादि के अनुरोध से कारणता आवश्यक ही है तब तो अच्छा यही है कि सामान्यत ही द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न के प्रति विजातीयसयोगनाशत्वेन रूपेण कारणता को मान्य की जाय। इस पक्ष मे लाघव भी है, क्योकि न तो अनेकविध कार्यकारणभाव की यहाँ कल्पना आवश्यक है और न तो कारणतावच्छेदकधर्म आदि मे भी अननुगम या गौरव है। इस बात पर भी यहाँ ध्यान देना आवश्यक है कि असमवायिकारणत्व भी दूसरा कुछ नहीं ह किन्तु सयोगनिष्ठ जातिविशेष ही है जिसकी सिद्धि जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकधर्मविधया होती है। सकल जन्य द्रव्य का कोई अनुगत कारणतावच्छेदक होना ही चाहिए जिससे जन्यद्रव्यनिरूपित कारणता अवच्छिन्न=नियन्त्रित

सिद्धः सयोगनिष्ठो जातिविशेषः।

न च सयोगकर्मजन्यतावच्छेदकजातिभ्यामभिघातत्व-नोदनत्वाभ्याञ्च परापरभावानुपपत्तेस्तत्र मानाभावः, तासामेतद्व्याप्यत्वो-

◆ हेमलता ◆

तन्निरूपितायाः कारणताया अवच्छेदकधर्मविधया सिद्ध = अनुमानप्रमाणसिद्धः सयोगनिष्ठ जातिविशेष । तथाहि समवायसम्बन्धावच्छिन्न-जन्यद्रव्यमात्रवृत्तिवैजात्यावच्छिन्नकार्यतानिरूपता समवायसम्बन्धावच्छिन्ना संयोगनिष्ठा कारणता किञ्चिद्धर्मावच्छिन्ना कारणतात्वात् घटकारणतावदित्य-नुमानेन तादृशकारणतावच्छेदकधर्मरूपेणान्यूनानतिप्रसक्तत्वादसमवायिकारणत्वस्य सिद्धिः। 'सिद्धो धर्म एको नित्यश्चेत्तदा लाघवमि'ति न्यायेन तस्य जातित्वम्। द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नकारणीभूतनाशप्रतियोगितावच्छेदकीभूत सयोगनिष्ठ वैजात्यमसमवायिकारणत्वमेव। इदमेवाभिप्रेत्य पूर्वं 'असमवायिकारणनाशा-देव सर्वत्र द्रव्यनाश' इत्युक्तम्। अत एव नातिरिक्तजातिकल्पनानिमित्तकगौरवावकाशोऽपीत्यवधेयम्।

प्रकृतकल्पे स्वप्रतियोगित्व कार्यतावच्छेदकसम्बन्धः, कार्यतावच्छेदकधर्मः द्रव्यनाशत्व, कारणतावच्छेदकधर्मः असमवायिकारणत्वावच्छिन्नप्रति-योगिकनाशत्व कारणतावच्छेदकसम्बन्धश्च स्वप्रतियोगिजन्यत्वम्। तेन न कारणतावच्छेदकाद्यननुगमो न वा कारणताद्यवच्छेदकप्रत्यासत्तिभेदः। अत एव न व्यभिचारादिः लब्धावकाशः न वा गौरवप्रसङ्गः। एतेन निमित्तेतरकारणनाशत्वस्य स्वविशिष्टनाशत्वस्य वा कारणतावच्छेदकत्वमपाकृतम्। अथ सयोगः क्वचित् कर्मणः जायते यथा हस्ततरुसयोगः क्वचिच्च सयोगाज्जायते यथा करतरुसयोगात्तनुतरुसयोगः। ततो न सयोगत्वावच्छिन्न प्रति कर्मणः कारणत्व कल्पयितुमर्हति सयोगजसयोगे व्यतिरेकव्यभिचारात् न वा सयोगस्य तथात्व वक्तुमर्हति कर्मजसयोगे व्यभिचारात्। अतः विजातीयसयोग प्रति कर्मणः विजातीयसयोग प्रति च सयोगग्य कारणत्व कल्पनीयम्। असमवायिकारणत्वजातिशून्ये करतरुसयोगे कर्मजन्यतावच्छेदकीभूत वैजात्यमस्ति पर असमवायिकारणत्वजातिर्नास्ति सयोगजसयोगविशेषेऽसमवायिकारणत्वजातिर्विद्यते किन्तु कर्मजन्यतावच्छेद-कवैजात्य नास्ति कर्मजेऽसमवायिकारणीभूतसयोगे च तदुभयमिति कर्मजन्यतावच्छेदकवैजात्येन सहासमवायिकारणत्वजातेः साङ्कर्यम्। एव सयोगजन्यतावच्छेदकवैजात्येन साकमपि तस्य साङ्कर्यमापादनीयम्। ततोऽसमवायिकारणत्वस्य जातित्व न कल्पनामर्हतीत्याशङ्कामपाकर्तुमुपक्षिपन्ति - न चेति मानाभाव इत्यनेनास्यान्वयः। परापरभावानुपपत्ते = व्याप्यव्यापकभावानुपपत्तेः, समानाधिकरणजात्योः व्याप्यव्यापकभावनियमः द्रव्यत्वपृथिवीत्वादिस्थले दृष्टः। असमवायिकारणत्वस्य कर्मजन्यतावच्छेदकजात्यादिसमानाधिकरणत्वेन परस्पर व्याप्यव्यापकभाव आवश्यकः। पर दर्शितरीत्या साङ्कर्यान्न ताभिः सहासमवायिकारणत्वस्य परापरभावः सम्भवतीति तत्र = असमवायिकारणत्वस्य जातित्वे मानाभाव । अत्राभिघातत्वेन

► वल्लभा ◄

हो सके। तत् तत् अवयवो का विलक्षणसयोग होने पर ही घटादि जन्य द्रव्य की उत्पत्ति होती है एव उसके विरह मे जन्य द्रव्य की निष्पत्ति होती नही है। जन्यद्रव्यकारणीभूत सयोग मे रहनेवाला वैजात्य=जातिविशेष जन्यद्रव्यकारणतावच्छेदकविधया सिद्ध होता है जिसको असमावयिकारणत्व कह सकते है। अत असमवायिकारणतावच्छिन्नप्रतियोगिताकनाशत्व ही यावद् द्रव्यनाश का कारणतावच्छेदक धर्म होगा, जिसके स्वीकार मे अतिरिक्त वैजात्य की कल्पना की जाती नही है। अतएव गोरव को भी अवकाश नही है।

### ▲▲ जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति मे साङ्कर्य का परिहार ▲▲

न च स०। यहाँ इस शका का कि→'कर्मजन्यतावच्छेदक जातिविशेष, सयोगजन्यतावच्छेदकजातिविशेष, अभिघातत्व एव नोदनत्वजाति के साथ जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति का परापरभाव-व्याप्यव्यापकभाव नही होने से जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकीभूत सयोगनिष्ठ जाति की सिद्धि मे कोई प्रमाण नही है। आशय यह है कि सयोग की निष्पत्ति क्रिया(=कर्म) एव सयोग से होती है। कर्मजन्यतावच्छेदकीभूत जाति एव सयोगजन्यतावच्छेदकीभूत जाति भिन्न हे एव सयोगनिष्ठ है। इनके साथ परापरभाव नही होने का मतलव है साङ्कर्य होना। वह इस तरह क्रियाजन्य कर-वृक्षसयोग मे कर्मजन्यतावच्छेदक जाति रहती हे मगर जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति रहती नही है। सयोगजन्य सयोगविशेष मे जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति रहती है, मगर कर्मजन्यतावच्छेदकजाति रहती नही हे। जव कि कर्मजन्य द्रव्यारम्भक सयोग मे उभय जाति रहती है। इसलिए जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति का कर्मजन्यतावच्छेदक जाति के साथ साकर्य होता है, क्योकि परस्परव्यधिकरण धर्मो का एकत्र समावेश होना ही सकर का लक्षण है। इस तरह सयोगजन्यतावच्छेदक जाति आदि के साथे भी जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति का साङ्कर्य होता है। जो जातियॉ एक अधिकरण मे कहॉ भी रहती हो उनके वीच अवश्य परापर=व्याप्यव्यापकभाव होता हे। जैसे द्रव्यत्व और पृथ्वीत्व परस्पर समानाधिकरण होने की वजह अल्पदेशवृत्ति पृथ्वीत्व व्याप्य है, और द्रव्यत्व व्यापक है। मगर प्रस्तुत मे स्थलविशेष मे पररपर व्यधिकरण वनने की वजह जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति का कर्मजन्यतावच्छेदक आदि जाति के साथ व्याप्य-व्यापकभाव वन सकता नही हे। अतएव जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति के स्वीकार मे कोई प्रमाण नही है। अत असमवायिकारणता को जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति, जो सयोग मे रहती है, नही मानी जा सकती'←

पगमात् । न च विनिगमकाभावः, द्रव्यजनकतावच्छेदकजातेर्नोदनत्वादिव्याप्यत्वे तदाश्रयजन्यद्रव्ये हि जातिविशेषो वाच्यः ।

◆ हेमलता ◆

सम नासमवायिकारणत्वस्य साङ्कर्यसम्भव. शब्दजनकतावच्छेदकजातिविषया सिद्धाया अभिघातत्वजातेराश्रयस्य शब्दासमवायिकारणत्वनियमस्य दण्डमृदङ्गसंयोगादौ दृष्टत्वात् तथापि वेगजन्यतावच्छेदकविषयाऽभिघातत्वजाते सिद्धिमभ्युपगच्छता मतेऽभिघातत्वस्य पच्यमानपरमाण्वादिसंयोगेऽसमवायिकारणत्वव्यधिकरणस्याभिघातत्वशून्ये तन्तुद्वयसंयोगादौ वर्तमानेनासमवायिकारणत्वेन सम कपमृदङ्गसंयोगादौ साङ्कर्यं सम्भवति । एवं कपतुलादिसंयोगेऽसमवायिकारणत्वशून्ये वर्तमानस्य नोदनत्वस्य नोदनत्वशून्ये दण्डभेरीसंयोगादौ वर्तमानेन असमवायिकारणत्वेन सम तन्तुद्वयसंयोगादौ सङ्करः। ततो नासमवायिकारणत्वस्य जातित्वमिति शङ्काग्रन्थाशयः।

वस्तुतस्तु प्रकृते न सकलासमवायिकारणानुगताऽसमवायिकारणत्वजातिरभिप्रेता नव्याना किन्तु जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकीभूता संयोगनिष्ठैवाऽसमवायिकारणत्वजातिः । जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकीभूता जातिर्दण्डभेरीसंयोगे नास्ति अभिघातत्वमस्ति तन्तुद्वयसंयोगविशेषे जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदिका जातिर्विद्यते परमभिघातत्व न विद्यते तदुभयञ्च द्रव्यारम्भकेऽभिघातसंयोगे वर्तत इति जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातेरभिघातत्वेन सार्धं साङ्कर्यमनपायं सम्प्रदायानुसारेणापि। एवं पूर्वमुक्तत्रापि साङ्कर्यमभ्यूह्यम्। ततश्च तत्र = जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातौ मानाभाव इति शङ्काग्रन्थतात्पर्यम्।

नव्यास्तन्निराकुर्वन्ति - तासां कर्मजसंयोगनिष्ठजन्यतावच्छेदकसंयोगजन्यतावच्छेदक-नोदनत्वाभिघातत्वजातीना एतद्व्याप्यत्वोपगमात् = *जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातिव्याप्यत्वाङ्गीकारात्। संयोगत्वव्याप्य जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातिविषया सिद्धसमवायिकारणत्व तद्व्याप्याश्च कर्मजन्य*-तावच्छेदक-संयोगजन्यतावच्छेदकनोदनत्वाभिघातत्वजातयः तासां जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकवैजात्याभावसामानाधिकरण्यशून्यत्वात्। ततश्च न सङ्करः सावकाशः। तथाहि कर्मजन्यतावच्छेदकवैजात्य द्विविध जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातिव्याप्य तदव्याप्यञ्च। एवं संयोगजन्यतावच्छेदकजाति-नोदनत्वाभिघातत्वान्यपि द्विविधानि जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकवैजात्यव्याप्यानि तदव्याप्यानि च। कर्मजन्यतावच्छेदकजात्यादीना जन्यद्रव्य-जनकतावच्छेदकजाति विहाय वर्तमानाना जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकव्याप्य-कर्मजन्यतावच्छेदक जात्यादिभ्यो व्यतिरिक्तत्वेन न ताभिस्सह जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातेर्व्यभिचारप्रसङ्ग इति नव्याना समाधानाशयः।

न च कर्मजन्यतावच्छेदकजात्यादीना जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातिव्याप्यत्वमुदन्वित् जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकवैजात्यस्य कर्मजन्यतावच्छेदक-जात्यादिव्याप्यत्व ? इत्यत्र विनिगमकाभाव = एकतरपक्षपातियुक्तिविरह इति साङ्कर्यपरिहारकृते शक्यते एवमपि वक्तु यदुत कर्मजन्यतावच्छेदकजातिव्याप्य तद् जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकवैजात्य ततो भिन्नान्येव संयोगजन्यतावच्छेदकजातिनोदनत्वाभिघातत्वव्याप्यानि जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकवैजात्यानीति वक्तव्यम्, द्रव्यजनकतावच्छेदकजाते नोदनत्वादिव्याप्यत्वे हि तदाश्रयजन्यद्रव्ये = नोदनत्वादिव्याप्यजात्याश्रयसंयोगजन्यद्रव्ये नोदनत्वादिव्याप्यवैजात्याव-च्छिन्नजनकतानिरूपितजन्यतावच्छेदकतया जातिविशेष वाच्य अन्यथा नोदनत्वव्याप्यवैजात्यावच्छिन्नविरहदशायामपि अभिघातत्वव्या-

▶ वल्लभा ◀

तासा०। समाधान यह है कि कर्मजन्यतावच्छेदक जाति, संयोगजन्यतावच्छेदक जाति, नोदनत्व जाति एव अभिघातत्व जाति ही जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति की व्याप्य है। आशय यह है कि हम नव्य नैयायिक कर्मजन्यतावच्छेदक जाति आदि को द्विविध मानते हैं। एक प्रकार है जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति की व्याप्य और दूसरा प्रकार है जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति की अव्याप्य। मतलब कि द्रव्यारम्भक कर्मजन्य संयोग में जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति के साथ वृत्ति जो कर्मजन्यतावच्छेदक जाति है वह द्रव्यारम्भक कर्मजन्य संयोग में वृत्ति कर्मजन्यतावच्छेदक जाति से भिन्न ही है । एवं द्रव्यारम्भक संयोगजन्य संयोग में जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति के साथ वृत्ति संयोगजन्यतावच्छेदक जाति से भिन्न संयोगजन्यतावच्छेदक जाति द्रव्यानारम्भक संयोगजन्य देहवृक्षसंयोग आदि में रहती है। इसलिए परस्पर व्यधिकरण जाति का एकत्र समावेश होता नहीं है और जिन जातिओं का एकत्र समावेश होता है, वे परस्पर व्याप्य-व्यापक ही हैं। अब सङ्कर को अवकाश कहाँ? साँच को आँच कहाँ? झूठ को पाँव कहाँ?

नव्यमत में विनिगमनाविरहपरिहार

न च वि०। यहाँ यह शङ्का कि→'साङ्कर्य के परिहारार्थ नव्यनैयायिक ने जैसे जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक, अभिघातत्व और नोदनत्व जाति का स्वीकार किया उसके स्थान में कर्मजन्यतावच्छेदक जाति की व्याप्य जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति से भिन्न भिन्न ३ जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति का स्वीकार क्यों न किया जाय, जो क्रमशः संयोगजन्यतावच्छेदक जाति, नोदनत्व जाति एवं अभिघातत्व जाति की व्याप्य हो? अतिरिक्त चार जाति की कल्पना तो उभयत्र तुल्य है और सङ्करदोष का परिहार भी दोनों पक्ष में समान ही है' ← इसलिए निराधार है कि अतिरिक्त कर्मजन्यतावच्छेदक आदि चार जातियों को जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति की व्याप्य मानने की अपेक्षा कर्मजन्यतावच्छेदक आदि चार जातियों को भिन्न भिन्न जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक चार जातिओं की व्यापक मानने पर अतिरिक्त अनन्त कार्यकारणभाव की कल्पना का गौरव मुँह फाडे खड़ा रहता है। वह इस तरह→जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजाति को नोदनत्वादि जाति

सोऽपि विशेषो घटत्वपटत्वादिना सङ्करभिया तद्व्याप्यः स्वीकार्य इत्यनन्तकार्यकारणभावापत्तेरभिघातत्वादीना नानात्वे च कर्मादिनिष्ठतज्जनकतावच्छेदकजातिचतुष्टयमात्रस्यैव कल्पनादित्याहु ।

## ◆ हेमलता ◆

प्यवैजात्यावच्छिन्नसयोगजन्यद्रव्ये व्यतिरेकव्यभिचारेण जन्यद्रव्यत्वस्य तज्जन्यतावच्छेदकत्वाऽयोगात्। न चास्तु जन्यद्रव्येपु तत्तज्जन्यतावच्छेदकजातिचतुष्ककल्पना, व्यभिचारवारकत्वेन तन्निबन्धनकार्यकारणभावचतुष्टयकल्पनागौरवस्य फलमुखत्वादिति वाच्यम् यत॰ तत्तज्जात्यवच्छिन्नजन्यतावच्छेदकविषयाऽङ्गीकृतः जन्यद्रव्यसमवेतः सोऽपि जातिविशेषः घटत्व-पटत्वादिना सङ्करभिया तद्व्याप्य = घटत्वादिव्याप्यः स्वीकार्य । सङ्करभावना चैवम्—>अभिघातत्वव्याप्यवैजात्यावच्छिन्नजनकतानिरूपितजन्यतावच्छेदकवैजात्यवति घटे घटत्वमस्ति नोदनत्वव्याप्यवैजात्यावच्छिन्ननिरूपितजन्यतावच्छेदकीभूत वैजात्य नास्ति। नोदनत्वव्याप्यवैजात्यविशिष्टसयोगजन्ये पटे नोदनत्वव्याप्यवैजात्यावच्छिन्नजनकतानिरूपितजन्यतावच्छेदकवैजात्यमस्ति परन्तु घटत्व नास्ति। नोदनत्वव्याप्यजातिविशिष्टसयोगजे घटे तूभयमिति परस्परव्यधिकरणजात्योरेकत्र समावेशात्सङ्करप्राप्तिः। तन्निराकरणकृते च नोदनत्वादिव्याप्यवैजात्यावच्छिन्नजन्यतावच्छेदकजातीनामपि घटत्वादिव्याप्यत्वमङ्गीकर्तव्य स्यात्। ततश्च अनन्तकार्यकारणभावापत्ते दुर्वारत्वम्। एतादृशगौरवस्य प्रथममेवोपस्थितेर्नतादृशगौरवस्य फलमुखत्वम्। परन्तु अभिघातत्वादीना नानात्वे स्वीक्रियमाणे च केवल कर्मसयोगनिष्ठ-नोदनादिजनकतावच्छेदकवैजात्यचतुष्कस्यैव कल्पनात् = कल्पनावश्यकत्वात् कार्यकारणभावचतुष्टयेनैव सर्वसङ्गतिः। एतल्लाघवस्यैव विनिगमकत्वान्न जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातिव्याप्यत्वे स्वीक्रियमागे व्यभिचारवारणाय द्रव्यजनकसयोगनिष्ठमभिघातत्व यत् कर्मजन्यतावच्छेदक ततोऽन्यदेवाभिघातत्व द्रव्याऽजनकसयोगवृत्ति कर्मजन्यतावच्छेदकम्। एवमेव द्रव्यजनकसयोगवृत्ति यन्नोदनत्व कर्मजन्यताच्छेदक ततोऽन्यदेव द्रव्याजनकसयोगनिष्ठ कर्मजन्यतावच्छेदकम्। इत्थञ्च कर्मजन्यतावच्छेदकवैजात्यचतुष्कवत् तदवच्छिन्नजन्यतानिरूपितजनकतावच्छेदकताना कर्मनिष्ठजातिविशेषाणामपि चतुर्विधत्वात्कार्यकारणभावचतुष्ककल्पनैवास्मन्मते आवश्यकी । एव सयोगजनकसयोगनिष्ठकारणतानिरूपितसयोगनिष्ठकार्यतावच्छेदकजातीनामपि चातुर्विध्य कल्पनीयम्। तथाहि सयोगजन्यतावच्छेदक द्रव्यजनकसयोगनिष्ठ यदभिघातत्व ततोऽन्यदेवाभिघातत्व द्रव्याजनकसयोगवृत्ति सयोगकार्यतावच्छेदकम् । तथा सयोगजन्यतावच्छेदक द्रव्यजनकसयोगनिष्ठ यन्नोदनत्व ततोऽन्यदेव नोदनत्व द्रव्याजनकसयोगवृत्ति सयोगकार्यतावच्छेदकमिति नानन्तकार्यकारणभावकल्पनागौरवमस्मन्मत इत्याहु ।

## ▶ वल्लभा ◀

व्याप्य मानी जाय अर्थात् नोदनत्वादि की व्याप्य पृथक् पृथक् जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति का स्वीकार किया जाय तब नोदनत्वव्याप्य जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति के आश्रय सयोग से जन्य द्रव्य मे एक जातिविशेष का स्वीकार करना होगा, अन्यथा नोदनत्वव्याप्य जाति से विशिष्ट सयोग का अभाव होने पर भी अभिघातत्वव्याप्य जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजाति से विशिष्ट सयोग से जन्यद्रव्य की उत्पत्ति होने से व्यतिरेक व्यभिचार होगा। सयोग मे नोदनत्वव्याप्य जन्यद्रव्यारम्भकतावच्छेदकजाति नहीं होने पर भी अभिघातत्वव्याप्य जन्यद्रव्यारम्भकतावच्छेदक जाति रहने पर उस सयोग से द्रव्योत्पत्ति का अपलाप कैसे किया जा सकता? मगर जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक सकल जाति के आश्रय के विरह मे होनेवाली कार्यनिष्पत्ति व्यतिरेक व्यभिचार की बाँग पुकारती है। इसलिए नोदनत्वव्याप्य जाति के आश्रय से उत्पन्न होनेवाले द्रव्य मे जातिविशेष का स्वीकार करना होगा जो अभिघात्व आदि व्याप्य जाति के आश्रय सयोग से उत्पन्न होनेवाले कार्य मे नही होगा एव अभिघातत्व आदि की व्याप्य जाति के आश्रय से जन्य द्रव्य मे भी अन्य जातिविशेष का स्वीकार करना होगा जो नोदनत्व आदि की व्याप्य जति के अधिकरण सयोग से जन्य द्रव्य मे नही रहेगा। तब यद्यपि व्यतिरेक व्यभिचार का अवकाश नही होगा मगर घटत्व, पटत्व आदि जाति के सौथ साङ्कर्य समस्या मुँह फाडे खडी रहेगी। ऊँट को निकालने पर आँगन मे साँप तो घूस ही गया। साङ्कर्यभावना इस तरह की जा सकती है—>जो घट अभिघातत्वजातिव्याप्यजातिविशिष्ट सयोग से जन्य हे उसमे घटत्व हे किन्तु नोदनत्वजातिव्याप्यजातिअवच्छिन्नकार्यतावच्छेदकीभूत वैजात्य नहीं है। एव जो पट नोदनत्वव्याप्यजातिविशिष्ट सयोग से जन्य है उसमे नोदनत्वव्याप्यजातिअवच्छिन्नकार्यतावच्छेदक जातिविशेष हे किन्तु घटत्व नहीं है। मगर नोदनत्वव्याप्यजातिविशिष्ट सयोग से जन्य घट मे वे दोनो रहेंगे। इस तरह परस्पर व्यधिकराण जाति का एकत्र समावेश हो जाने से साङ्कर्य प्रसक्त होता है। ठीक ऐसे ही पटत्व आदि जाति के साथ भी उसका साङ्कर्य स्वय ज्ञेय है। इस साङ्कर्य के निराकरणार्थ यह कल्पना करनी पडेगी नोदनत्वव्याप्यजातिविशेषावच्छिन्नजन्यतावच्छेदक जाति भी एक नहीं हे किन्तु घटत्वादिव्याप्य अनेक हैं। तब उपदर्शित सकर दोष को अवकाश नही रहेगा, क्योंकि घट एव पट मे रहनेवाली नोदनत्वव्याप्यजातिविशेषावच्छिन्नकार्यतावच्छेदक जाति अलग अलग होने से दोनो का एकत्र समावेश होता नहीं है। मगर इस तरह घटत्वादि की व्याप्य तादृशजन्यतावच्छेदक जाति की कल्पना करने पर अनन्त कार्यकारणभाव की कल्पना करनी पडेगी, क्योंकि घट, पट, मठ आदि जन्य द्रव्य अनन्त होने से घटत्व-पटत्वादि अनन्त जाति की व्याप्य तादृश अनन्त कार्यतावच्छेदक जाति का स्वीकार इस पक्ष मे अनिवार्य होगा। मगर अभिघातत्वादि जाति को अनेक

यत्तु 'कर्मज एव संयोगो द्रव्यहेतुः, परमाणौ त्रसरेणौ वा संयोगजसंयोगासम्भवस्य विनिगमकत्वात्' इति, तच्चिन्त्यम्, तथापि तज्जातेरभिघातत्वादिना साङ्कर्यावारणात्।

असमवायिकारणत्वमखण्डमेवेति पुनरविचारित वचः, असमवायिकारणनाशत्वस्य समवायिकारणासमवायिकारणनाशयोर्जनकतावच्छेदकस्यैव वाऽखण्डत्वौचित्यात्।

◆ हेमलता ◆

यत्त्विति। तच्चिन्त्यमित्यनेनास्यान्वयः। क्लृप्तत्वात् कर्मज एव संयोगः द्रव्यहेतुः न तु संयोगजन्यसंयोगः। न च संयोगजसंयोगस्यैव द्रव्यत्वावच्छिन्नजनकत्वमस्त्विति वाच्यम् अवयवधारायाः परमाणौ विश्रामे स्वीक्रियमाणे परमाणुसमवेतद्रव्यस्योत्पत्तौ व्यतिरेकव्यभिचारप्रसङ्गात् शिरोमणिमतानुरोधेन त्रुटावेव वाऽवयवविश्रामे त्रसरेणुसमवेतद्रव्योत्पत्तौ व्यभिचारापातादित्याशयेनाहुः- परमाणाविति। तन्निरवयवत्वेन तत्रावयवसंयोगजन्यसंयोगस्यासम्भवः। विनिगमकत्वात् = क्रियाजन्यसंयोगे द्रव्यत्वावच्छिन्नहेतुतानिश्चायकत्वात्। एतेन द्रव्यत्वावच्छिन्नं प्रति कर्मजसंयोगस्य हेतुत्वं संयोगजसंयोगस्य वा? इत्यत्राविनिगमेनोभयोरेव हेतुतेति निरस्तम्, निरवयवद्रव्यजन्यद्रव्योत्पादानुरोधेन लाघवात् कर्मजसंयोग एव तद्धेतुताकल्पनात्। एतेन कर्मनिष्ठनोदनादिजनकतावच्छेदकजातिचतुष्टय-संयोगनिष्ठनोदनादिजनकतावच्छेदकजातिचतुष्टयकल्पनाप्रयुक्ताष्टविधकार्यकारणभावकल्पनाऽपि प्रत्युक्ता महागौरवात्। ततश्च द्रव्यजनककर्मजन्यसंयोगमात्रवृत्तिजातेर्जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकत्वमिति फलितम्।

तच्चिन्त्यम् तथापि = कर्मजसंयोगस्यैव जन्यद्रव्यमात्रवृत्तिजात्यवच्छिन्नकारणत्वस्वीकारेऽपि, तज्जातेः = सकलकार्यद्रव्यकारणकर्मजसंयोगमात्रवृत्तिजातिविशेषस्य अभिघातत्वादिना साङ्कर्यावारणात्। तथाहि - द्रव्यजनकनोदनेऽभिघातत्वं नास्ति जन्यद्रव्यजनककर्मसंयोगमात्रवृत्तिजातिरस्ति द्रव्याऽजनकाभिघातेऽभिघातत्वमस्ति जन्यद्रव्यजनककर्मजसंयोगमात्रवृत्तिजातिर्नास्ति, द्रव्यजनकाभिघाते तूभयमिति साङ्कर्यम्। एवं नोदनत्वेन साङ्कर्यमपि तत्साङ्कर्यमूहनीयम्। न चाभिघातत्वादिव्याप्यत्वमेव जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदकजातेरस्तिति न साङ्कर्यावकाश इति वाच्यम् तथा सति नानाकार्यकारणभावगौरवस्य दुर्वारत्वेन निन्दामि च पिबामि चेति न्यायापातात्। ततश्च कर्मजसंयोगमात्रस्य न जन्यद्रव्यजनकत्वकल्पनमिति भावः।

नन्वसमवायिकारणत्वस्य जातित्वाङ्गीकारे प्रदर्शितमीमांसा फलवती। किन्तु न तत् जातिस्वरूपं किन्तु जात्यतिरिक्ताखण्डोपाधिरूपमेव तदिति वन्ध्यास्तनन्धयपरिणयनविमर्शतुल्यैवोक्तप्ररूपणेत्याशयवता मतमपाकर्तुमुपन्यस्यति, असमवायिकारणत्वं अखण्ड = जात्यतिरिक्ताखण्डोपाधिस्वरूप एवेति पुनः केषाञ्चित् अविचारितं वचः।

तदयुक्तत्वमावेदयति- असमवायिकारणनाशत्वस्य समवायिकारणासमवायिकारणनाशयोः जन्यतावच्छेदकस्यैव वाऽखण्डत्वौचित्यात्। अयमभिप्रायः

► वल्लभा ◄

मानने में कर्मादिनिष्ठ अभिघातादिजनकतावच्छेदक केवल चार जाति की ही कल्पना करनी होगी। वह इस तरह→कर्मजन्य नोदन संयोग द्विविध होता है, द्रव्यजनक और द्रव्याऽजनक तथा कर्मजन्य अभिघात संयोग भी द्विविध होता है, द्रव्यजनक और द्रव्याऽजनक। अतः व्यभिचार के परिहारार्थ नोदनगत कर्मजन्यतावच्छेदक जाति दो होगी और अभिघातगत कर्मजन्यतावच्छेदकजाति भी दो होगी। इस तरह चतुर्विध कार्यकारणभाव की ही कल्पना आवश्यक होगी। तथा संयोग भी संयोग का जनक होता है। संयोगजन्य नोदन संयोग भी पूर्वोक्त द्विविध होता है, द्रव्यजनक और द्रव्याऽजनक। अतः व्यतिरेक व्यभिचार के निराकरणार्थ नोदनगत संयोगजन्यतावच्छेदक जाति दो होगी और अभिघातगत संयोगजन्यतावच्छेदक जाति भी दो होगी। तदनुरोधेन केवल अन्य चार कार्यकारणभाव को मान्यता देनी होगी। इस तरह इस पक्ष में केवल अष्टविध हेतुहेतुमद्भाव की ही कल्पना आवश्यक बनेगी। यह गौरव-लाघव ही सिद्ध करता है कि नोदनत्व-अभिघातत्व जाति ही जन्यद्रव्यजनकतावच्छेदक जाति की व्याप्य है।

► कर्मजन्यसंयोग ही द्रव्यजनक- मतविशेष ◄

यत्तु॰। यहाँ अन्य विद्वानो का यह अभिप्राय है कि द्रव्यजनक संयोग कर्मजन्य ही होता है न कि संयोगजन्य। संयोगजन्य संयोग में द्रव्यहेतुता के अनङ्गीकार का तात्पर्य यह है कि जिन विद्वानो के मत में अवयवी के अवयवो की धारा की विश्रान्ति परमाणु में होती है उनके मतानुसार तो परमाणु निरवयव होने से अवयवसंयोगजन्य अवयवीसंयोग परमाणु में नामुमकिन होगा। एवं जिन विद्वानो के मत में त्रसरेणु में अवयवधारा का पर्यवसान होता है उनके मतानुसार त्रुटि निरवयव होने से अवयवसंयोगजन्य संयोग त्रसरेणु में असम्भव होगा। फिर भी परमाणु का या त्रसरेणु का कर्मजन्य संयोग द्रव्यारम्भक होता ही है। यहाँ क्रियाजन्य संयोग में ही द्रव्यहेतुता की कल्पना आवश्यक है, संयोगजन्य संयोग में नहीं। अतः यहाँ यह शंका भी कि → 'संयोगजन्य संयोग को द्रव्यकारण मानना या क्रियाजन्य संयोग को? इस विषय में कोई विनिगमक नहीं है'←निरस्त हो जाती है, क्योंकि केवल संयोगजन्य संयोग को द्रव्यजनक मानने पर परमाणुवृत्ति या त्रसरेणुवृत्ति संयोग से उत्पन्न होनेवाले द्रव्य में व्यतिरेक व्यभिचार प्रसक्त

अत्र स्वतन्त्रा द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नं प्रति समवायिकारणाऽसमवायिकारणनाशयोरेवैकशक्तिमत्त्वेन हेतुत्वम्। एकावयवनाशोत्पत्तिसमये यत्रावयवान्तरे द्रव्यान्तरसंयोगविभागोत्पत्तिः तत्र तदधीननानावयविसंयोगादिकल्पनामपेक्ष्यैकस्याः शक्तेः कल्पनाया

◆ हेमलता ◆

यद्यसमवायिकारणत्वस्याखण्डत्वमभ्युपगम्यते तर्हि जन्यद्रव्यनाशकतावच्छेदकविधया लाघवेन असमवायिकारणनाशत्वस्यैवाखण्डोपाधित्वमङ्गीकर्तव्यम् न तु अखण्डोपाधिलक्षणसमवायिकारणत्वविशिष्टप्रतियोगिकनाशत्वस्य, गौरवात्। यदि च द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नं प्रति नासमवायिकारणनाशस्य हेतुताऽभ्युपगम्यते किन्तु कदाचित् समवायिकारणनाशस्य कदाचिच्चासमवायिकारणनाशस्य तथापि समवायिकारणनाशाऽसमवायिकारणनाशानुगतधर्मविशेषस्यैवाऽखण्डत्वमङ्गीकृत्य द्रव्यनाशजनकतावच्छेदकत्वकल्पना युक्ता।

अत्र = द्रव्यनाशकतामीमांसाया शक्तिप्रतिक्षेप्तृन्यायतन्त्रबाह्याः स्वतन्त्रा द्रव्यनाशत्वावच्छिन्नं = जन्यद्रव्यमात्रतियोगिकनाशत्वावच्छिन्नं प्रति समवायिकारणाऽसमवायिकारणनाशयो एकशक्तिमत्त्वेन = जन्यद्रव्यनाशानुकूलैकशक्तिमत्त्वेन रूपेण एव हेतुत्वम्। एतेन असमवायिकारणनाशस्यैव जन्यद्रव्यनाशकत्वकल्पना प्रत्युक्ता समवायिकारणनाशस्थले क्षणद्वय निराश्रयद्रव्यव्यवस्थितिस्वीकारापत्तेः समवायिकारणनाशस्यापि तद्धेतुत्वाप्रच्यवात्। किञ्च असमवायिकारणनाशस्यैव कार्यद्रव्यनाशकत्वे यत्र अवयविनि एकावयवनाशोत्पत्तिसमये एव अवयवान्तरे द्रव्यान्तरसंयोगविभागोत्पत्ति = द्रव्यान्तरेण केनचित्सह संयोगस्य केनचिच्च सह विभागस्योत्पादः तत्र अवयविनि तदनन्तरमारम्भकसंयोगनाशक्षणे तदधीननानावयविसंयोगादिककल्पना =विद्यमानावयविनि द्रव्यान्तरेण सहावयवसंयोगजन्यसंयोगस्यावयवविभागजन्यविभागस्य च कल्पना अपेक्ष्य एकस्या शक्ते द्रव्यनाशकतावच्छेदकविधया कल्पनाया एव समुचितत्वात् यतः समवायिकारणनाशस्याऽपि असमवायिकारणनाशानुगतैकशक्तिमत्त्वेन कार्यद्रव्यनाशकत्वाभ्युपगमे एकावयवनाशोत्पादानन्तरसमये द्रव्यस्यैव विनाशेनाऽवयविना सममवयवसंयोगजन्यसंयोगावयवान्तरविभागजन्यविभागयोरसम्भवान्न तत्कल्पनावश्यकी । अतोऽतिरिक्तशक्तिकल्पनाया न्याय्यत्वमित्याहुः।

▶ वल्लभा ◀

होता है। अत केवल कर्मजन्य संयोग ही द्रव्यजनक है- यह फलित होता है।

**तच्चिन्त्यम्।** मगर प्रकरणकार श्रीमद्जी कहते है कि उपर्युक्त मत विचारणीय है न कि विना विचार के स्वीकार्य। इसका कारण यह है कि केवल क्रियाजन्य संयोग को ही जन्यद्रव्य का कारण माना जाय तब तो अभिघातत्वजाति के साथ द्रव्यजनक-कर्मजसंयोगवृत्ति जाति का साङ्कर्य प्रसक्त होगा। वह इस तरह →द्रव्यजनक नोदन संयोग मे द्रव्यजनककर्मसंयोगजनकताअवच्छेदकजाति है मगर अभिघातत्व नही है। द्रव्याऽजनक अभिघात संयोग मे अभिघातत्व है मगर द्रव्यजनककर्मजसंयोगजनकतावच्छेदक जाति नही है। जब कि द्रव्यजनक अभिघात संयोग मे अभिघातत्व और द्रव्यजनककर्मजसंयोगजनकतावच्छेदक जाति भी रहती हे। इसलिए कर्मजन्य संयोग को सकल द्रव्य का कारण कहा जा नही सकता।

## ★★ असमवायिकारणता अखण्डोपाधि नही है ★★

**असम०।** कुछ विद्वानो का यह मन्तव्य है कि असमवायिकारणता जातिस्वरूप नही है किन्तु अखण्डोपाधिस्वरूप ही है। इसलिए साङ्कर्य आपादन निरर्थक है। मगर यह वचन अविचारित मतलब कि बिना विचार के यह कहा गया है। इसका कारण यह है कि असमवायिकारणता को अखण्ड मानना और अखण्डउपाधिस्वरूप असमवायिकारणता के आश्रय के नाश को द्रव्यनाशक मानना इसकी अपेक्षा द्रव्यनाशकतावच्छेदकधर्मविधया असमवायिकारणनाशत्व को ही अखण्डोपाधिस्वरूप मानना चाहिए। इसमे लाघव हैं। यदि क्वचित् समवायिकारणनाश को और कभी असमवायिकारणनाश को द्रव्यनाशक मानना हो तो समवायिकारणनाश और असमवायिकारणनाश दोनो मे अनुगत धर्मविशेष को अखण्डउपाधिस्वरूप मान कर उसीको द्रव्यनाशजनकतावच्छेदक धर्म मानना उचित है, क्योकि तब अत्यन्त लाघव होता है। इसलिए असमवायिकारणत्व को अखण्डोपाधिस्वरूप मानना असगत ही है।

## ▲▲ एकशक्तिमत्त्वेन द्रव्यनाशकता - स्वतन्त्रमत ▲▲

**अत्र स्व०।** यहाँ स्वतन्त्र विद्वानो का कथन यह है कि द्रव्यनाशत्वावच्छिन्न = सकल जन्यद्रव्यनाश के प्रति समवायिकारणनाश और असमवायिकारणनाश हेतु हैं। केवल समवायिकारणनाश से या केवल असमवायिकारणनाश से होनेवाले द्रव्यनाश मे व्यतिरेक व्यभिचार का अवकाश नही है, क्योकि कारणतावच्छेदक धर्म दोनो मे अनुगत एक शक्ति हे। समवायिकारणनाश-असमवायिकारणनाशअनुगत एकशक्तिमत्त्वेन जन्य द्रव्य नाशमात्र के प्रति कारणता के स्वीकार मे लाघव भी हैं। इसका कारण यह हे कि अवयवी के एक अवयव का नाश होता है ओर उसी समय मे अन्य द्रव्य के साथ विवक्षित अवयवी के अवयव का संयोग ओर एक द्रव्य से विवक्षित अवयवी के अवयव का विभाग उत्पन्न होता है उसके अनन्तर समय मे अवयवी के अवयवसंयोगात्मक असमवायिकारण का नाश हाने पर
15 मूल अवयवी द्रव्य अविनष्ट होने से उसमे अवयवसंयोगजन्य संयोग एव अवयवविभागजन्य विभाग की उत्पत्ति की कल्पना करनी होगी।

एव समुचितत्वात् इत्याहु, तच्चिन्त्यम्, उक्तगौरवस्य फलमुखत्वेनाऽदोषत्वात्, अन्यथा नाशत्वावच्छिन्न प्रत्येवैकशक्तिमत्त्वेन हेतुत्वप्रसङ्गात्। अपि च प्रसिद्धरूपेण हेतुत्वपरित्यागे सर्वत्रैवान्यतमत्वादिना तत्त्वप्रसङ्गः।

गुरुचरणास्तु विजातीयसयोगनाशस्य द्रव्यनाशत्व जन्यतावच्छेदक मूर्त्तनाशत्वादिक वेति विनिगमनाविरहात् स्वाश्रयसमवेतत्व-

◆ हेमलता ◆

स्वतन्त्रमतमपाकरोति-तच्चिन्त्यम्, उक्तगौरवस्य =प्रदर्शितरीत्याऽवयवसयोगजसयोगायवान्तरविभागजन्यविभागकल्पनागौरवस्य फलमुखत्वेन = असमवायिकारणनाशस्यैव द्व्यणुकनाशान्वयव्यतिरेकाभ्या जन्यद्रव्यनाशकत्वसिद्ध्या तादृशकार्यकारणभावनिश्चयलक्षणफलाधीनत्वेन तदुत्तरकालीन-सयोगविभागकल्पनागौरवस्य अदोषत्वात् प्रमाणसिद्ध्यसिद्धिभ्या व्याघातात्। विपक्षबाधमाह - अन्यथा = एकावयवनाशाव्यवहितोत्तरक्षणकालीनावयवि-सयोगविभागकल्पनामपास्य लाघवेनैकशक्तेरभ्युपगमे नाशत्वावच्छिन्न प्रति एव न तु जन्यद्रव्यनाशत्वावच्छिन्न प्रति एकशक्तिमत्त्वेन हेतुत्वप्रसङ्गात्, जन्यद्रव्यनाशत्वापेक्षया नाशत्वस्य कार्यतावच्छेदकत्वे लाघवात्।

नन्वस्तु नाशत्वावच्छिन्ने एवैकशक्तिमत्त्वेन कारणत्वम्। एवमपि न स्वतन्त्राणामस्माक काचित् क्षतिः अवयविरूपादिनाशेऽवयविरूपाद्यसमवायिका-रणीभूतस्यावयवरूपादेर्नाशेऽपि तादृशशक्तेरभ्युपगमात्। न च योग्यविभुविशेषगुणनाशेऽव्याप्तिः तदसमवायिकारणनाशस्य तदजनकत्वादिति वाच्यम् समवायिकारणाऽसमवायिकारणनाशयोरिव योग्यविभुविशेषगुणेष्वपि तादृशशक्तेरनुगतायाः स्वीकारादिति स्वतन्त्राशङ्काया प्रकरणकृदाह- अपि च एव अन्वय-व्यतिरेकाभ्या प्रसिद्धरूपेण हेतुत्वपरित्यागे सर्वत्रैव अन्यतमत्वादिना तत्त्वप्रसङ्ग = कारणत्वकल्पनापत्तिः। तृणारणिमणिस्थलेऽपि शक्यते ह्येव वक्तु यदुत वह्नित्वावच्छिन्न प्रति तृणारणिमण्यन्यतमत्वेन कारणत्वम्। तथा सति तत्र वैजात्यकल्पनाऽप्युच्छिद्येतेत्येकशक्तिमत्त्वेन कारणताकल्पनमयुक्तम्।

गुरुचरणास्त्विति आहुरित्यनेनान्वेति। कारणीभूतस्य विजातीयसयोगनाशस्य द्रव्यनाशत्व जन्यतावच्छेदक मूर्त्तनाशत्वादिक वा? इत्यत्र

► वल्लभा ◄

असमवायिकारणनाश से ही अवयविद्रव्यनाश को मान्यता देनेवाले विद्वानो के मत मे उपर्युक्त दोष अनिवार्य है। मगर समवायिकारण और असमवायिकारण मे एक अनुगत शक्ति का स्वीकार कर के कार्यद्रव्यनाशमात्र के कारणतावच्छेदकविधया एकशक्तिमत्त्व को मान्य करने पर उक्त गौरव को अवकाश नही है, क्योकि अवयवी के एक अवयव का नाश होने के अनन्तर समय मे ही अवयवी द्रव्य का नाश हो जाता है तब अवयविनाशाऽव्यवहितपूर्वसमयोत्पन्न सयोग, विभाग के अधीन अन्य सयोग और विभाग की उत्पत्ति को अवकाश ही कैसे रहेगा? अवयवी न होने पर उसमे सयोगादि की उत्पत्ति कैसे हो सकती? न रहेगा बाँस न बजेगी बाँसुरी!

▼▼स्वतन्त्रमतनिरास ▼▼

तच्चिन्त्यम्०। मगर स्वतन्त्रमत के खिलाफ प्रकरणकार श्रीमद्जी का कथन यह है कि उपदर्शित मत विचारणीय है, क्योकि इसमे जिस गौरव का आपादन किया गया है वह फलमुख होने की वजह दोषात्मक नही है। आशय यह है कि द्व्यणुक का नाश समवायिकारण के नाश से हो सकता नही है। अत असमवायिकारणनाश मे द्रव्यनाशकता अवश्य अङ्गीकर्तव्य है और उसीसे अन्यत्र कार्यद्रव्यनाश की उपपत्ति हो जाने से असमवायिकारणनाश मे यावद् जन्यद्रव्य की नाशकता प्रमाणसिद्ध हो चूकी है। यहाँ जिस गौरव का आपादन किया गया है वह तादृश कार्यकारणभाव के निश्चय के अनन्तर उपस्थित है। प्रमाणसिद्ध कार्यकारणभाव के अधीन (=फलमुख) होने की वजह अवयवनाशोत्पादसमकालीनद्रव्यान्तरसयोगविभाग के अव्यवहित उत्तर समय मे अवयवी मे सयोगजन्यसयोग एव विभागजन्यविभाग की उत्पत्ति की कल्पना का गौरव निर्दोष है। इसलिए जन्यद्रव्यनाशत्वावच्छिन्न के प्रति समवायिकारणनाश एव असमवायिकारणनाश को एकशक्तिमत्त्वेन कारण मानना नामुनासिब है। फिर भी लाघव अनुरोध से स्वतन्त्र विद्वानो को एकशक्तिमत्त्वेन कारणता की कल्पना करनी हो तब तो नाशत्वावच्छिन्न के प्रति ही तादृशएकशक्तिमत्त्वेन हेतुता की आपत्ति आयेगी। जन्यद्रव्यनाशत्व को कार्यतावच्छेदक मानने की अपेक्षा नाशत्व को ही कार्यतावच्छेदक धर्म मानने मे लाघव है। सकल ध्वस के नाशको मे एक अनुगत शक्ति की कल्पना करने मे स्वतन्त्र विद्वानो का क्या बिगडेगा? दूसरी बात यह भी ध्यातव्य है कि इस तरह सिर्फ लाघव को ही लक्ष्य मे लेकर प्रसिद्धरूप से कारणता का परित्याग किया जाय तब तो सर्वत्र अन्यतमत्वेन ही कारणता की कल्पना करनी पडेगी। जैसे कि अग्नि के प्रति तृण-अरणि-मणि अन्यतमत्वेन कारणता का स्वीकार किया जा सकेगा। तब तो तार्ण वह्नि के प्रति तृण कारण है, आरणेय अग्नि के प्रति अरणि जनक है और माणेय अनल के प्रति मणि हेतु है - इत्यादि व्यवहार का विच्छेद हो जायेगा। इसलिए स्वतन्त्रमत अश्रद्धेय है।

सकल जन्यद्रव्य असमवायिकारणनाशनाश्य नही है - गुरुचरणमत

गुरु०। यहाँ गुरुचरणमत यह है कि→विजातीयसयोगनाश का कार्यतावच्छेदक धर्म द्रव्यनाशत्व है या मूर्त्तनाशत्व है? इस विषय

यत्तु नीलरूपवत्त्वे तमसः पृथिवीत्वापत्तिः नीलत्वावच्छिन्नं प्रति पृथिवीत्वेन हेतुत्वादिति तन्न, अवयवनीलादिनैवावयविनीलाद्युपपत्तौ पृथिवीत्वेन तत्समवायिकारणत्वाभावात्, जन्यसन्मात्रसमवायिकारणतावच्छेदकीभूतद्रव्यत्वाभावादेव स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेनावयवनीलादिमति रूपादौ नीलाद्यनुपपत्तेः।

◆ हेमलता ◆

कल्पनीयम्। एवञ्चोद्भूतनीलरूपोत्कटस्पर्शयोर्व्याप्य-व्यापकभावबाधान्नोद्भूतस्पर्शशून्यत्वमन्धकारस्योद्भूतनीलरूपवत्त्वे बाधकम्। तमसि पवनाभिव्यज्यमानः शीतस्पर्शोऽप्यनुभूयत एव। अत उद्भूतस्पर्शवत्त्वमपि तत्र' इति साम्प्रदायिकाः।

यत्तु नीलरूपवत्त्वे तमसः पृथिवीत्वापत्तिः, समवायेन नीलत्वावच्छिन्नं प्रति तादात्म्यसम्बन्धेन पृथिवीत्वेन रूपेण हेतुत्वात्। प्रयोगस्त्वेवं नीलं तमः पृथिवी नीलरूपवत्त्वात् नीलघटवत्। असिद्धस्यापि पक्षत्वमत्र इदं द्रष्टव्यम्। तदनुपगमे तु - यदि तमो नीलं स्यात् पृथिवी स्यात् अन्यथा नीलं न स्यादिति प्रसङ्गापादनं द्रष्टव्यम्। कार्यस्य स्वसमवायिनि समवायिकारणतावच्छेदकसाधकत्वादित्यापादनबलम्। न च पृथिवीत्वं तमसि स्वीक्रियते तमोद्रव्यवादिभिः। अतः 'नीलं तमः' इति प्रतीतेर्भ्रमत्वमकामेनाऽपि मन्तव्यम्। ततो नान्धकारस्य द्रव्यत्वमिति यत्तुमताकूतम्।

स्याद्वादिनये स्वभावविशेषस्यैव नीलनियामकत्वान्नेयमापत्तिः तथापि नैयायिकैकदेशिमतानुसारेण तामपनोदयति तमोद्रव्यवादी-नेति। अवयवनीलादिनैवेति। एवकारेण पृथिवीत्वविशिष्टावयवनीलादिव्यवच्छेदः कृतः। अवयविनीलाद्युपपत्तौ =अवयविसमवेतनीलरूपाद्युत्पादसम्भावनायां पृथिवीत्वेन रूपेण तत्समवायिकारणत्वाभावात् = अवयविनीलादिसमवायिकारणत्वायोगात्। समवायेनाऽवयविनि नीलादिरूपं प्रति स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेनावयवनीलादेः कारणत्वेनैवावयविनीलाद्युत्पादनिर्वाहे तादात्म्येन पृथिवीत्वेन पृथिव्याः तत्समवायिकारणत्वाऽकल्पनात्।

ननु स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेनावयवनीलरूपमवयविनि वर्तते तथैव स्वस्मिन्नपि वर्तते स्वस्य = अवयवनीलरूपस्य समवायिनि = अवयवेऽवयविन इव स्वस्यापि समवेतत्वाऽविशेषात्। ततश्चावयविनीवाऽवयवनीलरूपेऽपि नीलरूपसम्भवः प्रसज्येत। तन्निराकरणाय समवायेन नीलरूपं प्रति तादात्म्येन पृथिव्याः समवायिकारणत्वस्यावश्यकत्वादित्याशङ्कापरिहारकृते तमोद्रव्यवादी नैयायिकैकदेशिमतानुसारेणाऽऽह- जन्यसन्मात्रसमवायिकारणतावच्छेदकीभूतद्रव्यत्वाभावादेव = समवायसम्बन्धावच्छिन्नया जन्यसन्मात्रवृत्तिवैजात्यावच्छिन्नया कार्यतया निरूपितायाः तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्नायाः कारणताया अवच्छेदकधर्मस्य द्रव्यत्वस्य विरहादेव, स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन अवयवनीलादिमति रूपादौ = अवयवनीलरूपादौ नीलाद्यनुपपत्तेः = नीलादिरूपोत्पादविरहोपपत्तेः। अवयवनीलरूपस्य स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन स्वस्मिन् सत्त्वेऽपि सकलजन्यभावसमवायिकारणतावच्छेदकीभूतद्रव्यत्वस्य समवायेन विरहादेव न तत्र नीलादिकमुपजायते, सामान्यसामग्रीसमवहिताया एव विशेषसामग्र्याः कार्यविशेषजनकत्वनियमात्। एतेनावयवनीलादिनैवावयवितमोनीलोत्पादकल्पने जन्यसन्मात्रस्य ससमवायिकारणकत्वनियमो भज्येतेत्यपि निरस्तम्। ततश्चान्धकारावयवनीलरूपादेवावयवितमोनीलोत्पादसम्भवेन तमसि पृथिवीत्वकल्पनाया अनावश्यकत्वात्, तमःपरमाणुनीलरूपस्य नित्यत्वादेव न तत्र कारणगवेषणम्। ततश्च तमोद्रव्य-

► वल्लभा ◄

## ★★ पृथिवीत्वेन नीलकारणता अस्वीकार्य - तमोभाववादी ★★

यत्तु०। तमोभाववादी के मन्तव्य के खिलाफ नैयायिक ओर से यह कहा जाय कि→ 'अन्धकार में नील रूप मानने पर तो अन्धकार में पृथिवीत्व की आपत्ति आयेगी, क्योंकि नीलरूपमात्र के प्रति पृथिवी कारण है। अतः नीलरूपाश्रय अन्धकार में नीलकारणतावच्छेदकीभूत पृथ्वीत्व का परिहार कैसे किया जा सकेगा?'←तो यह बेबुनियाद है, क्योंकि अवयवी में नीलरूप की उत्पत्ति अवयव के नीलरूप से ही मुमकिन है, तो फिर पृथ्वीत्वेन रूपेण नीलरूपसमवायिकारणता की कल्पना करने की आवश्यकता क्या है? कपाल में नीलरूप है वही स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से अवयवी घट में नील रूप को उत्पन्न करेगा। स्व = कपालीय नीलरूप, उसका समवायी = कपाल, उसमें समवेत है घट। अतः स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से कपालीय नीलरूप घट में रहेगा और वहाँ समवाय सम्बन्ध से नील रूप उत्पन्न होगा। इस तरह कार्यकारणभाव मुमकिन होने से पृथ्वीत्व को नीलरूपसमवायिकारणतावच्छेदक मानने की कोई जरूरत नहीं है। यहाँ यह शङ्का हो सकती है कि→'कपालादि अवयव का नील रूप जैसे स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्ध से घट में रहता है ठीक वैसे ही अपने में भी उसी सम्बन्ध से रह सकता है, क्योंकि स्व = कपालादिनीलरूप, उसका समवायी = कपालादि, उसमें घट की भाँति कपालीय नीलरूप आदि भी समवेत है। अतः घट की भाँति कपालादिनीलरूप में भी नीलरूप की समवायसम्बन्ध से उत्पत्ति होने लगेगी। इसके निराकरणार्थ पृथ्वीत्व को नीलसमवायिकारणतावच्छेदकधर्मविधया मान्य करना जरूरी है'←मगर यह इसलिए निराधार है कि जन्यभावमात्र के प्रति तादात्म्यसम्बन्ध से द्रव्य समवायिकारण होने की वजह कपालीय नीलरूप आदि में नीलरूप आदि की उत्पत्ति को अवकाश रहता नहीं है। कपालीय नीलरूप आदि में जन्यभावसमवायिकारणतावच्छेदक द्रव्यत्व ही नहीं है, क्योंकि वह गुण है। अतः अवयवरूपादि में नीलादि की उत्पत्ति की आपत्ति को अवकाश नहीं रहेगा। इसलिए अन्धकार में नीलरूप

नीलविशेष एव पृथिवीतमसोः समवायिकारणत्व रसविशेष इव पृथिवीजलयोः, अन्यथा रसत्वावच्छिन्न प्रति जलत्वेन समवायिकारणत्वाद्रसवत्याः पृथिव्या जलत्वापत्तेः इत्यन्ये।

◆ हेमलता ◆

स्योद्भूतनीलरूपवत्त्वेऽपि नैयायिकैकदेशिमतानुसारेणाऽपि न पृथिवीत्वप्रसङ्गो न वा तसमि द्रव्यत्वानुपपत्तिरिति निष्कर्षः।

अथ नीलजनकविजातीयतेज·सयोगस्य जलादावपि सम्भवात् तत्र नीलानुत्पत्तये नीलत्वावच्छिन्न प्रति पृथिवीत्वेन हेतुत्व कल्प्यत इति चेत्? न, तथाप्युपस्थितविजातीयनीलत्वावच्छिन्न प्रति एव तद्धेतुत्वोचित्यात्, व्यापकधर्मस्य व्याप्यधर्मेणाऽन्यथासिद्धेः, अन्यथाऽनुत्पाद्येऽपि स्वरूपयोग्यतालक्षणकार्यताभ्युपगमप्रसङ्गात्। इत्थमेव विजातीयानुष्णाशीतस्पर्शस्य पृथिवीत्व जनकतावच्छेदकमित्युपपद्यते।

ननु तमसो नीलरूपवत्त्वे पृथिवीत्वमेव स्यान्नातिरेक इति चेत्? न रूपपरावृत्तिप्रयोजकपृथिवीत्वाभावस्य तेजसीव तमस्यपि नैयायिकस्यापि दुरपह्नवत्वात्।

वाचस्पतिमिश्रास्तु न्यायकणिकाया 'नापि पार्थिव तमः, तद्गुणाना गन्धादीनामभावात्। 'ननु तथैव गन्धादिव्याप्त कृष्णमपि रूप तन्निवृत्तावसदित्युक्तम्' 'तत्कि पवनेऽनुष्णाशीतस्पर्शोऽसन्नेव? गन्धादिव्याप्तस्य तस्य पृथिव्यामेवोपलब्धेः पवने च तेषामभावात्'। 'पाकजस्य स्पर्शस्य गन्धादिव्याप्तत्वम्, अयन्त्वपाकज· स्पर्शो वायवीय' इति चेत्? न इहापि साम्यात्। न हि तमसोऽपि कालिमा पाकज·, प्रत्यक्षश्चोभयत्रापि समानम्। तम·परमाणवश्च पार्थिवादिपरमाणव इव द्व्यणुकादिक्रमेण महान्त तमोऽवयविन पार्थिवमारभन्ते। तच्च रूपविशेषे सत्यनेकद्रव्यत्वान्महत्त्वाद्वा चाक्षुषमिति न तदुत्पत्त्यनवक्लृप्तिः। न च तस्य दिवाऽऽरम्भसम्भवः शाश्वतिकविरोधे सति तेजसि। न जातु स्पर्शवद्वेगवन्मुद्गरादिघाते परपन्थिनि कुम्भारम्भाय भवन्ति मृदवयवाः बिभ्रति वा कुम्भमारब्धमिति। अत एव हि दिवाऽपि निरस्ततमसि गिरिगुहायामारभन्त एव' [न्या क पृ ५५] इत्यादिकमाहु।

नीलविशेषे =विजातीयनीलत्वावच्छिन्न प्रति एव पृथिवीतमसो समवायिकारणत्वम्। दृष्टान्तेनेद समर्थयति रसविशेषे = विजातीयरसत्वावच्छिन्न प्रति इव पृथिवीजलयो । यथा विजातीयरसो जलजन्यः तदन्यो विजातीयरसश्च पृथिवीजन्य·, न तु रसत्वावच्छिन्न प्रति जलत्वेन पृथिवीत्वेन वा समवायिकारणता व्यतिरेकव्यभिचारात्। प्रकारान्तरेणात्र विपक्षबाधमुपदर्शयति - अन्यथा= रसविशेष प्रति पृथिवीजलयोः समवायिकारणत्वानुपगमे रसत्वावच्छिन्न प्रति = जन्यरसत्वावच्छिन्ने जलत्वेन रूपेण समवायिकारणत्वात् रसवत्या पृथिव्या जलत्वापत्ते, कार्यस्य स्वसमवायिनि स्वसमवायिकारणतावच्छेदकधर्मसाधकत्वात्। एवमेव नीलत्वावच्छिन्न प्रति पृथिवीत्वेन समवायिकारणत्वे तमसोऽपि पृथिवीत्वप्रसङ्गः। अतोऽतिरिक्तमोद्र-व्यवादिभिः विजातीयनील प्रत्येव पृथिवीत्वेन कारणत्वमुपेय न तु नीलत्वावच्छिन्न प्रति। नीलान्तर प्रति च तमस्त्वेन तत्त्वमिति न तमसः पृथिवीत्वप्रसङ्ग इत्यन्ये तमोद्रव्यवादिनो नव्यनैयायिका वदन्ति।

अन्ये इत्यनेन स्वास्वरसः प्रदर्शितः। तद्बीजञ्च नानाकार्यकारणभावकल्पना-नीलत्वव्याप्यवैजात्यद्वयकल्पनागौरवम्। किञ्च नीलत्वावच्छिन्न प्रति समवायिकारणतावच्छेदकधर्मान्वेषणमपि दुर्घट स्यात्। तदनुरोधेन 'यद्विशेषयो· कार्यकारण भावः स तत्सामान्ययोरि'तिन्यायस्याऽप्यपक्षेपप्रसङ्गः। तत ईश्वरसिद्धिप्रभृतिकमपि न घटाकोटिमश्चेतेत्यादिक बहु विप्लवेत।

► वल्लभा ◄

का विना किसी हिचकिचाहट के मान्य करना आवश्यक है। जिसके फलरूप मे अन्धकार मे द्रव्यत्व की सिद्धि निराबाध है।

▶▶ नीलविशेष के प्रति कारणता - अन्यमत ◀◀

नीलवि०। तमोद्रव्यवादी अन्य विद्वानो की यह राय है कि नीलविशेष के प्रति पृथ्वीत्वेन समवायिकारणता है और अन्य नीलरूपविशेष के प्रति तमस्त्वेन समवायिकारणता है। यह ठीक उसी तरह सगत हो सकता है जैसे कि रसविशेष के प्रति पृथ्वीत्वेन समवायिकारणता है और उससे भिन्न रसविशेष के प्रति जलत्वेन समवायिकारणता है। यदि विजातीयरसत्त्वावच्छिन्न के प्रति जलत्वेन एव तदन्य विजातीयजलत्वावच्छिन्न के प्रति पृथिवीत्वेन समवायिकारणता न मानी जाय और रसत्वावच्छिन्न यानी सकल रसात्मक गुण के प्रति जलत्वेन समवायिकारणता को मान्यता दी जाय तब तो रसाश्रय पृथ्वी मे भी जलत्व की आपत्ति आयेगी, क्योकि कार्य अपने समवायी मे स्वसमवायिकारणतावच्छेदकधर्म का आक्षेपक है। इसलिए जैसे विजातीय-विजातीय रस के प्रति पृथ्वी और जल मे क्रमश समवायिकारणता मानी जाती है ठीक वैसे ही विजातीय विजातीय नीलरूप के प्रति पृथ्वी और तम मे क्रमश समवायिकारणता मानी जा सकती है। इसलिए पृथ्वीजन्यभिन्न विजातीय नीलरूप के आश्रय अन्धकार मे पृथ्वीत्व की आपत्ति को अवकाश नही है। इसलिए अन्धकार मे नीलरूप की उत्पत्ति निराबाध है। इसलिए रूपवत्त्व हेतु से अन्धकार मे द्रव्यत्वसिद्धि अबाधित है - यह अन्य विद्वानो का तात्पर्य है।

यत्तु एवमनुष्णाशीतस्पर्शत्वावच्छिन्नं प्रति पृथिवीत्वेन हेतुत्वाद्वायोः पृथिवीत्वापत्तिः इति, तन्न, शीतोष्णेतरस्पर्शत्वरूपस्य तस्य संशयत्ववदर्थसमाजसिद्धत्वेन कार्यतानवच्छेदकत्वात्।

### ◆ हेमलता ◆

यत्तु इति तन्नेत्यनेनान्वेति। एवं = कार्यस्य स्वसमवायिनि स्वसमवायिकारणतावच्छेदकधर्माक्षेपकत्वनियमोपगमे, अनुष्णाशीतस्पर्शत्वावच्छिन्नं प्रति पृथिवीत्वेन हेतुत्वात् = समवायिकारणत्वात् वायोः अनुष्णाशीतस्पर्शवत्त्वेन पृथिवीत्वापत्तिः। अत एवानुष्णशीतस्पर्शो न वायावभ्युपगन्तव्यः इति।

तन्न चारु, शीतोष्णेतरस्पर्शत्वरूपस्य तस्य = अनुष्णाऽशीतस्पर्शत्वस्य संशयत्ववत् अर्थसमाजसिद्धत्वेन = सामग्रीद्वयप्रयोज्यत्वेन कार्यतानवच्छेदकत्वात्। अयमाशयः एकस्मिन् धर्मिणि विरुद्धनानाप्रकारकं ज्ञानं संशय इति एकधर्मितावच्छेदकविशिष्टविशेष्यकत्वावच्छिन्नविरुद्धनानाप्रकारकज्ञानत्वं संशयलक्षणम्। वस्तुतस्तद्धर्मावच्छिन्नप्रकारतानिरूपितविशेष्यतावच्छेदकं यत् तदवच्छिन्नतद्विरुद्धधर्मप्रकारताकत्वं तद्धर्मिकतत्प्रकारकज्ञानत्वं संशयत्वम्। अत्रैककोटिभासकसामग्रीभ्यामुभयकोटिप्रकारकत्वं विरोधभासकसामग्र्या च विरोधभानमिति संशयत्वघटकतत्तद्धर्मावच्छिन्नोत्पादकसामग्रीकलापेनोपजायमानस्य ज्ञानस्य संशयत्वोपपत्तेर्न संशयत्वस्य कार्यतावच्छेदकत्वम्। एवमेव मनोऽन्यमूर्तजन्यत्वात्स्पर्शवतो वायोः स्पर्शे शीतत्वावच्छिन्नकारणतावच्छेदकजलत्वावच्छिन्नविरहदशायामुपजायमानत्वेन शीतेतरत्वं उष्णत्वावच्छिन्नजनकतावच्छेदकतेजस्त्वावच्छिन्नाभावकालीनत्वेनोष्णेतरत्वमित्येतावतैव वायुस्पर्शे शीतोष्णेतरस्पर्शत्वात्मकस्यानुष्णाशीतस्पर्शत्वस्योपपत्तेर्न तस्याऽपि जन्यतावच्छेदकत्वमिति नाशीतानुष्णस्पर्शवतो वायोः पृथिवीत्वापत्तिरिति भावः।

वस्तुतस्तु पाकजाशीतानुष्णस्पर्शमात्रवृत्तिवजात्यावच्छिन्नं प्रत्येव पृथिवीत्वेन समवायिकारणत्वम्। वायुस्पर्शस्याऽशीतानुष्णत्वेऽप्यपाकजत्वेन न पृथिवीत्वावच्छिन्नजन्यतावच्छेदकाक्रान्तत्वम्। अत एव वायोरशीतानुष्णस्पर्शवत्त्वेऽपि न पृथिवीत्वापत्तिरिति ध्येयम्।

एतेनावयव्युद्भूतस्पर्शं प्रति अवयवोद्भूतस्पर्शस्यैव स्वसमवायिसमवेतत्वसम्बन्धेन हेतुत्वात् कथं चतुरणुकोद्भूतस्पर्शारम्भकस्य नीलत्रुटिस्पर्शस्यानुद्भूतत्वं? येन 'तमो नीलं' इति प्रतीतेर्भ्रमत्वं न स्यादिति निरस्तम् उद्भूतस्पर्शत्वस्यार्थसमाजसिद्धत्वेन कार्यतानवच्छेदकत्वादिति।

'इदानीं मे शरीरं शीतलीभूतमि'ति प्रतीत्या तमसः उद्भूतस्पर्शवत्त्वमप्यानुभविकमिति तु वृद्धाः। तेषामयमाशयः यथाहि उद्भूतशीतस्पर्शवत एव जलस्य संयोगाद् देहे शैत्यं प्रतीयते तथा तमसोऽप्युद्भूतशीतस्पर्शवत्त्व एव तत्संयोगाच्छरीरे शैत्यप्रतीतिरुपपन्निमती, तादृशस्यैव तस्य परम्परासम्बन्धेन शैत्यप्रतीतिजनकत्वात्तत्परिणामकत्वाद्वेत्यधिकं मध्यमस्याद्वादरहस्यतोऽवधेयम्।

### ► वल्लभा ◄

### ► अशीतानुष्णस्पर्शत्व अर्थसमाजसिद्ध - स्याद्वादी ◄

यत्तु०। कुछ विद्वानो का यह वक्तव्य है कि→'कार्य अपने समवायी मे स्वसमवायिकारणतावच्छेदक धर्म का साधक है- ऐसा माना जाय तब तो वायु मे पृथिवीत्व की आपत्ति आयेगी, क्योंकि वायु मे अशीत-अनुष्ण स्पर्श समवेत है जिसका समवायिकारणतावच्छेदक पृथिवीत्व है←किन्तु यह अविचारित रमणीय है। इसका कारण यह है कि अशीतानुष्णस्पर्शत्व शीतोष्णेतरस्पर्शत्वात्मक है जो संशयत्व की भाँति अर्थसमाजसिद्ध होने की वजह कार्यतावच्छेदक होता नहीं है। आशय यह है कि एक धर्मी मे विरुद्ध नानाधर्मप्रकारक ज्ञान ही संशय है जिसमे प्रत्येक कोटिभासक दो सामग्री मे उभयकोटिप्रकारकत्व संपन्न होता है एवं विरोधभासकसामग्री से विरोध का ज्ञान होता है। अतः सामग्रीद्वयप्रयोज्य एकधर्मिविशेष्यक-विरुद्धानेकधर्मप्रकारकज्ञानत्व संशय मे उपपन्न होता है। तदर्थ अन्य स्वतन्त्र सामग्री की कल्पना अनावश्यक है। इसलिए निरुक्त संशयत्व किसीका कार्यतावच्छेदक धर्म होता नहीं है। ठीक इसी तरह मनोभिन्नमूर्तजन्य वायु मे स्पर्श उत्पन्न होता है उसमे शीतत्व हो नहीं सकता, क्योंकि वह शीतजनकतावच्छेदकजलत्वावच्छिन्न के विना ही उत्पन्न होता है। इसलिए उसमे शीतेतरस्पर्शत्व धर्म रहेगा। एवं उसमे उष्णत्व धर्म भी नहीं रहेगा, क्योंकि वह उष्णजनकतावच्छेदकतेजस्त्वावच्छिन्न के विरह मे ही जायमान है। इसलिए उसमे उष्णेतरत्व धर्म रहेगा। इस तरह भिन्न भिन्न सामग्री से वायु स्पर्श मे शीतोष्णेतरस्पर्शत्व धर्म संक्रान्त हो जाता है। तदर्थ अन्य स्वतन्त्र सामग्री की कल्पना बिनजरूरी है। इसलिए शीतोष्णेतरत्वात्मक अशीतानुष्णस्पर्शत्व किसीका कार्यतावच्छेदक बन नहीं सकता। इस परिस्थिति मे अनुष्ण-अशीत स्पर्श के आश्रय वायु मे पृथ्वीत्व की आपत्ति को कैसे अवकाश होगा? क्योंकि शीतोष्णेतरस्पर्शत्वावच्छिन्नकार्यतानिरूपितकारणतावच्छेदक धर्म ही अप्रसिद्ध है। घटक की अप्रसिद्धि से घटित भी अप्रसिद्ध ही हो जाता है। इसलिए वायु मे पृथ्वीत्वापत्ति निराधार है।

### ★★ नीलरूप के प्रति पृथ्वी-तमसाधारण कारणता - तमोद्रव्यवादी ★★

वस्तु०। जब तक वस्तुस्थिति का प्रश्न है, हम कह सकते है कि पृथ्वी एवं अन्धकार मे अनुगत जातिविशेष को ही नीलत्वावच्छिन्न

वस्तुत पृथिवीतमःसाधारणजातिविशेषेणैव नीलत्वावच्छिन्न प्रति समवायिकारणत्वमुचितम्, अन्यथोक्तरीत्या कार्यकारणभावद्वय-जातिद्वयकल्पनागौरवादिति ध्येयम्।

अथ तमसो जन्यद्रव्यत्वे स्पर्शवदवयवारभ्यत्व स्यात्, स्पर्शवदनन्त्यावयवित्वस्य द्रव्यारम्भकतावच्छेदकत्वादिति चेत्? न स्पर्शवत्त्वादेर्विशेष्यविशेषणभावे विनिगमनाविरहेण तेन रूपेणाऽहेतुत्वात्, अनन्त्यावयवित्वस्य द्रव्यसमवायिकारणत्वपर्यवसितत्वाच्च।

## ◆ हेमलता ◆

वस्तुत पृथिवीतम साधारणजातिविशेषेणेव नीलत्वावच्छिन्न प्रति समवायिकारणत्वमुचितम्, एकेनैव कार्यकारणभावेन तदुपपत्तेः। अन्यथा = नीलत्वावच्छिन्ने उपदर्शितकारणत्वानुपगमे, उक्तरीत्या विजातीयनील प्रति पृथिवीत्वेन समवायिकारणता तदन्यद् विजातीयनीलरूप प्रति च तमस्त्वेनेत्येव रीत्या कार्यकारणभावद्वय-जातिद्वयकल्पनागौरवात् = फल-फलवद्भावद्वैविध्य-कार्यतावच्छेदकवैजात्यद्वयकल्पनाप्रयुक्तगौरवापातात्। एतेन तमसो नीलरूपवत्त्वे पृथिवीत्वापत्तिरपि निरस्ता पृथिवीत्वावच्छिन्नकारणतानिरूपितकार्यताक्रान्तस्य तमस्यनुत्पादात्।

ननु तमोद्रव्य नित्य यदुताऽनित्य? इति विकल्पयुगली समुपतिष्ठते। नाद्यः चारु तमस्युत्पादविनाशप्रतीत्यनुपपत्तेः। द्वितीये आह अथ तमसो जन्यद्रव्यत्वे स्पर्शवदवयवारभ्यत्व = स्पर्शवद्भिरेवावयवैर्जन्यत्व स्यात्। न च स्पर्शवत्त्वेन जनकत्वे अन्त्यावयविनि व्यभिचार इति वाच्यम् स्पर्शवदनन्त्यावयवित्वस्य = अन्त्यावयविभिन्नत्वे सति स्पर्शवत्त्वस्य, द्रव्यारम्भकतावच्छेदकत्वात् = जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकत्वात्। घटादेः स्पर्शवद्द्रव्यत्वेऽपि अन्त्यावयविभिन्नत्वविरहेण विशेषणाभावप्रयुक्तविशिष्टकारणतावच्छेदकधर्मविरहान्न व्यभिचारः। ततश्च तमसो जन्यद्रव्यत्वे तत्समवायिकारणभूते तमोऽवयवेषु स्पर्शवत्त्वप्रसङ्गः इत्यथाशयः।

तमोद्रव्यवादी तन्निराकरोति - नेति। स्पर्शवत्त्वादे विशेष्यविशेषणभावे विनिगमनाविरहेण तेन रूपेण = स्पर्शवदनन्त्यावयवित्वेन रूपेण जन्यद्रव्य प्रति अहेतुत्वात् = समवायिकारणत्वासम्भवात्। स्पर्शवत्त्वे सत्यनन्त्यावयवित्व जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकमाहोस्वित् अनन्त्यावयवित्वे सति स्पर्शवत्त्व? इति विनिगमकाभावेन कारणतावच्छेदकधर्मानिश्चयोन्न तादृश' कार्यकारणभावः कल्पनामर्हतीति तमोद्रव्यवादिनोऽभिप्रायः।

अस्तु तर्हि अनन्त्यावयवित्वस्येव जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकत्वमित्याशङ्कायां तमोद्रव्यवादी हेत्वन्तरमाह अनन्त्यावयवित्वस्य द्रव्यसमवायिकारणत्वपर्यवसितत्वाच्चेति अनन्त्यावयवित्व-द्रव्यसमवायिकारणत्वयोः समनियतत्वेनैक्यम्। अत एव जन्यद्रव्यत्वावच्छिन्नसमवायसम्बन्धाव-

## ▶ वल्लभा ◀

का समवायिकारणतावच्छेदक धर्म मानना मुनासिब महसूस होता हे। मतलब कि पृथ्वी-तमसाधारणवजात्यावच्छिन्नकारणतानिरूपितकार्यतावच्छेदक नीलत्व धर्म हे। इसलिए अन्धकार मे नीलरूप होने पर भी उसमे पृथ्वीत्व आपत्ति की शक्यता नही है, क्योकि पृथिवीत्व नीलत्वावच्छिन्न का कारणतावच्छेदक धर्म नही हे। यदि इस तरह पृथ्वी-अन्धकारअनुगत नीलकारणता का स्वीकार न किया जाय ओर उक्त रीति से विजातीय नीलरूप के प्रति पृथ्वीत्वेन समवायिकारणता ओर तदन्य विजातीय नीलरूप के प्रति तमस्त्वेन समवायिकारणता का स्वीकार किया जाय तब तो द्विविध कार्यकारणभाव एव नीलत्वव्याप्य वेजात्यद्वय की कल्पना का गोरव प्रसक्त होगा, जो असह्य हे।

### अन्धकारावयव मे स्पर्शापत्ति-नव्यनैयायिक

**तमोऽभाववादी'**- अथ त०। उस्ताद! उक्त रीति से अन्धकार को द्रव्य मानने पर यदि आप उसे जन्य द्रव्य मानेगे तब तो स्पर्शवाले अवयवो से आरभ्यत्व भी उसमे मानना होगा, क्योकि स्पर्शवदनन्त्यावयवित्व द्रव्यारम्भकता का अवच्छेदक है। मतलब यह है कि जन्य द्रव्य का समवायिकारण स्पर्शविशिष्ट अनन्त्य अवयवी द्रव्य हे। अन्त्य घटादि अवयवी किसी द्रव्य का समवायिकारण नही होने से प्रकृत मे उसके व्यवच्छेदार्थ अनन्त्य यानी अन्त्यभिन्नत्व का अवयविविशेषणविधया ग्रहण किया गया हे। जन्यद्रव्य का समवायिकारणतावच्छेदक धर्म स्पर्शवदनन्त्यावयवित्व होने की वजह अन्धकार को जन्य द्रव्य मानने पर उसे स्पर्शविशिष्ट अन्त्येतर अवयवी से आरब्ध मानना होगा। अर्थात् अन्धकार के समवायिकारणीभूत अवयवो मे स्पर्शवत्त्व भी मानना होगा। जो तमोद्रव्यवादी मीमासको को अभिमत नही हे। इसलिए बकरी को निकालने पर ऑगन मे सॉप घूस जायेगा। समझे, मीमासक महाशय!

### स्पर्शवदनन्त्यावयवित्व द्रव्यारम्भकता का अनवच्छेदक - मीमासक

**तमोद्रव्यवादी :**- न०। जनाव! 'अध जल गगरी छलकत जाय' इस लोकोक्ति का आप नेयायिक भी अनुसरण कर रहे हे! मगर कुछ सोचिये तो सही। स्पर्शवदनन्त्यावयवित्व द्रव्यारम्भकतावच्छेदक केसे होगा? इसका कारण यह है कि जैसे स्पर्शवत्त्व विशेषण हो सकता है ठीक वेसे ही विशेष्य भी बन सकता है। मतलब कि जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक स्पर्शवत्त्वे सति अनन्त्यअवयवित्व

वस्तुतः चक्षुराद्यवयवेष्वनुद्भूतस्पर्शानभ्युपगमे जातिविशेष एव द्रव्यारम्भकतावच्छेदकत्वेनाऽभ्युपेयः। स तु तमोऽवयवेष्वपि सम्भवतीति नानुपपत्तिः। न च द्रव्या(ना)रम्भकत्वान्यथानुपपत्त्यैव तत्रानुद्भूतस्पर्शाङ्गीकार इति वाच्यम् अनन्तानुद्भूतस्पर्शकल्पना-

◆ हेमलता ◆

च्छिन्नकार्यतया निरूपिताया॰ तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्नाऽनन्त्यावयवित्वावच्छिन्नसमवायिकारणतायाः कल्पना न युक्ता, दर्शितसमवायिकारणतावच्छेदक-समवायिकारणतयोरैक्येन ज्ञप्तौ स्वाश्रयकलङ्कपङ्किलत्वात्, अवच्छेदकावच्छेद्ययोर्भिन्नत्वनियमात्, अप्रसिद्धेनाऽप्रसिद्धापादनाऽयोगात्। अत एव कार्यं विहाय संयोगस्य समवायिकारणतावच्छेदकतया द्रव्यत्वजातिसिद्धिकल्पान्तरानुसरणमप्युपपद्यते इति विभावनीयं न्यायमर्मविद्भिः।

अथ द्रव्यासमवायिकारणं द्रव्यं अन्त्यावयवितद्भेदाभावत्वेन प्रतीयमानत्वादतिरिक्त एव न तु द्रव्यसमवायिकारणत्वमेव। स एवात्र द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक इति चेत्? न, द्रव्यसमवायिकारणतापरिचयं विनाऽनेनाऽपि रूपेण कारणताया दुर्ग्रहत्वात्।

स्याद्वादिनये तु तमसि स्पर्शवदवयवारभ्यत्वस्याभीष्टत्वमेव, शकुल्याद्यतिशयस्यैव च द्रव्यजनकत्वमिति तु ध्येयम्।

तमसि पवनाभिव्यज्यमानः शीतस्पर्शोऽप्यनुभूयत एव। अत उद्भूतस्पर्शवत्त्वमपि तत्रेति सम्प्रदायमतं पूर्वमुक्तमेवात्र स्मर्तव्यम्।

वस्तुत नव्यनैयायिकमतानुसारेण चक्षुराद्यवयवेषु अनुद्भूतस्पर्शानभ्युपगमे जातिविशेष एव द्रव्यारम्भकतावच्छेदकत्वेन = जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक-धर्मविधया, अभ्युपेय । यद्यपि चक्षुराद्यवयवेषु प्राचीननैयायिकमते उद्भूतस्पर्शो नास्ति परमनुद्भूतस्पर्शोऽस्ति तथापि नव्यनैयायिकमते तत्रानुद्भूतस्पर्शोऽपि नास्ति, प्रमाणाभावात्,। प्रकृते चाथवादी नव्यनैयायिक एव। तन्मतेऽपि स्पर्शवदन्त्यावयवित्वस्यैव जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकत्वम्। चक्षुराद्यवयवव्रजन्दुरादीन्द्रिय जन्यते। न च तन्मते तत्र स्पर्शोऽस्ति । अत॰ प्रदर्शितकारणताया व्यतिरेकव्यभिचारो लब्धावकाशो दुर्निवार एव। तदपनोदाय चक्षुराद्यवयवसाधारणो जातिविशेष एव द्रव्यारम्भकतावच्छेदकविधया नव्येन स्वीकर्तुमर्हति। स = द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकीभूतो जातिविशेष॰ तु तमोऽवयवेष्वपि सम्भवति तमोनयनावयवादिसाधारणतादृशवैजात्यकल्पनात् इति हेतो॰ तमसि तमोऽवयवे वा स्पर्शविरहेऽपि नानुपपत्ति = न तमसो द्रव्यत्वव्याहतिः।

न चेति वाच्यमित्यनेनान्वेति। द्रव्यारम्भकत्वान्यथानुपपत्त्यैव तत्र = चक्षुराद्यवयवेषु अनुद्भूतस्पर्शाङ्गीकार । स्पर्शवदद्रव्यस्यैव द्रव्यारम्भकत्वदर्शनाच्च-क्षुरादीन्द्रियारम्भकेषु तदवयवेषु स्पर्श॰ स्वीकर्तव्य एव। स चोद्भूतो न सम्भवति, तदाश्रयस्पार्शनापत्ते॰, लौकिकविषयतया द्रव्यस्पार्शनं प्रति सामानाधिकरण्येनोद्भूतस्पर्शस्य कारणत्वात्। अत॰ चक्षुराद्यवयवेषु पारिशेष्यन्यायेनानुद्भूतस्पर्शः कल्प्यते, अन्यथा गगनवत् तस्याऽपि द्रव्यारम्भकत्वमपि न स्यात्। अतोऽन्ततो गत्वा तत्रानुद्भूतस्पर्श एव कल्पनीय इति शङ्काशय॰।

तन्निराकरणे तमोद्रव्यवादी आह - अनन्तानुद्भूतस्पर्शकल्पना = अनन्तेषु चक्षुराद्यवयवेषु पृथक्पृथगनन्तानां अनुद्भूतस्पर्शानां कल्पनां अपेक्ष्य चक्षुराद्यवयवादिषु लघुभूतैकजातिकल्पनाया = लघुभूतस्यैकस्य द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकस्य वैजात्यस्य कल्पनाया एवोचितत्वात्। चक्षुराद्यवयवेषु जातिविशेषकल्पनयैव द्रव्यारम्भकत्वोपपत्तावनन्तानुद्भूतस्पर्शकल्पनाया अन्याय्यत्वाज्जातिविशेषस्यैव तमश्चक्षुराद्यवयवसाधारणस्य द्रव्यसमवायिकारणता-वच्छेदकविधया स्वीकारस्समुचित इति तमोद्रव्यवाद्याशय॰।

▶ वल्लभा ◀

को माना जाय या अनन्त्यअवयवित्व सहित स्पर्शवत्त्व को? इस विषय में विनिगमनाविरह = एकतरपक्षपातियुक्तिविकल्प होने से द्रव्यारम्भकतावच्छेदक धर्म का निश्चय हो सकता नहीं है। तथा दोनों को द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक मानने में महागौरव है। इस स्थिति में जन्यद्रव्यत्वावच्छिन्न समवायसम्बन्धावच्छिन्न जन्यद्रव्यनिष्ठ कार्यता से निरूपित तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्न समवायिकारणता के अवच्छेदकविधया अनन्त्यअवयवित्व का भी स्वीकार हो नहीं सकता, क्योंकि अवच्छेद्य समवायिकारणता भी अनन्त्यभिन्नअवयवित्वात्मक होने से अनन्त्यावयवित्व ही अनन्त्यअवयवित्व का अवच्छेदक बनेगा, जिससे ज्ञप्ति में स्पष्टतया आत्माश्रय दोष प्रसक्त होता है। अवच्छेदक धर्म कारणता का परिचायक = ज्ञापक होता है, कारणता उससे परिचायित = ज्ञापित होती है । इसलिए अवच्छेदक धर्म अवच्छेद्य से भिन्न एवं प्रसिद्ध होना चाहिए। मगर यहाँ समवायिकारणतावच्छेदक और समवायिकारणता एक बन जाने से ज्ञप्ति में स्वाश्रय दोष अपरिहार्य बन जाता है। अत एव अनन्त्यअवयवित्व भी जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक धर्म हो नहीं सकता - यह फलित होता है।

## नेत्रावयव स्पर्शशून्य - नव्यनैयायिक

वस्तुतः। जब तक वस्तुस्थिति का प्रश्न है हम यह कह सकते है कि प्रतिवादी नव्यनैयायिक के मतानुसार चक्षु के अवयवों में उद्भूत रूप की भाँति अनुद्भूत रूप भी रहता नहीं है, क्योंकि उनमें अनुत्कट स्पर्श में कोई प्रमाण नहीं है। फिर भी उनसे चक्षु आदि इन्द्रिय का आरम्भ होता है। अत स्पर्शवद् अनन्त्य अवयवी को द्रव्यसमवायिकारण मानने पर व्यतिरेक व्यभिचार होगा।

**मपेक्ष्य लघुभूतैकजातिकल्पनाया एवोचितत्वात्, तादृशजातेरन्त्यावयविन्यपि अभ्युपगमान्न जलत्वादिना साङ्कर्यं, घटत्वादिना घटादेर्द्रव्यं प्रति प्रतिबन्धकत्वाच्च नान्त्यावयविनि द्रव्योत्पत्तिः।**

◆ हेमलता ◆

ननु जातिविशेषस्यैव द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकत्वे जलत्वादिना साङ्कर्यं दुर्वारम्। तथाहि कपाले तादृशजातिविशेषोऽस्ति जलत्वञ्च नास्ति, अन्त्यावयविनि जले जलत्वमस्ति तादृशजातिविशेषश्च नास्ति, तस्य द्रव्यारम्भकत्वात्। परस्परव्यधिकरणयो· जलत्व-जातिविशेषयोरनन्त्यावयविनि जले समावेशाज्जलत्वादिना सम विवक्षितजातिविशेषस्य सङ्करप्रसङ्गेन जातिविशेषस्य न जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकत्व किन्तु स्पर्शवदन्त्यावयवित्वस्यै-वेत्याशङ्कामपाकर्तुमन्धकारद्रव्यत्ववाद्याह- तादृशजाते = द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकजातिविशेषस्य अन्त्यावयविनि जलादौ अपि अभ्युपगमान्न जलत्वादिना साङ्कर्यम्। अपिशब्देनान्त्यावयविसमुच्चयः कृतः। आदिपदेन पृथिवीत्वादिपरिग्रहः। जलत्वादिना जातिविशेषस्य वैयधिकरण्याऽसिद्धेर्न परस्परासमानाधिकरणयोरेकत्र समावेशलक्षणः सङ्करो लब्धावकाशः, अन्त्यावविनि अनन्त्यावयविनि च जलादौ तादृशजातेः सत्त्वाभ्युपगमादिति तमोद्रव्यवाद्यभिसन्धि।

केचित्तु 'जलस्य कस्यचिन्नान्त्यावयवित्वमिति तादृशजातेरन्त्यावयविवृत्तित्वाभावेऽपि जलमात्रे सत्त्वेन तादृशजात्यभाववति जलत्वस्यासत्त्वेन तेन तस्यास्साङ्कर्याभावेऽपि पृथिवीत्वस्यान्त्यावयविवृत्तित्वेनोक्तजातेरन्त्यावयविवृत्तित्वाभावे तदभाववत्यन्त्यावयविनि पृथिवीत्वस्य सत्त्वेन साङ्कर्यं स्यादेवेति विवृण्वन्ति तन्न, जलस्यान्त्यावयवित्वानुपगमे शरीरलक्षणस्य जलीयशरीरेऽव्याप्त्यापत्तेः, जलस्याऽप्यन्त्यावयवित्वप्रदर्शनार्थमेव प्रकरणकृता उपस्थितिकृत-लाघवप्राप्त पृथिवीत्व विहाय जलत्वनिर्देशः कृत इति ध्येयम्।

ननु घटादावन्त्यावयविन्यपि द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकजात्यभ्युपगमे तु घटादेरपि द्रव्यारम्भकत्व प्रसज्येत, तस्य द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेद-कधर्मवत्त्वात्। न च तस्य द्रव्यारम्भकत्व कस्यचिदपि सम्मतम्। न च महापटस्यान्त्यावयविनः खण्डपटारम्भकत्वान्यथानुपपत्त्याऽन्त्यावयविन्यपि तादृशजात्यङ्गीकार उचित इति वाच्यम् खण्डपटस्य महापटध्वसजन्यत्वेन महापटोपादानोपादेयत्वात्। अतो नान्त्याऽवयविनि द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेद-कजात्यभ्युपगम· प्रामाणिक इत्याशङ्कामपाकर्तुमन्धकारद्रव्यत्ववाद्याह- घटत्वादिना रूपेण घटादे अन्त्यावयविनः समवायेन द्रव्य प्रति प्रतिबन्धकत्वाच्च नान्त्यावयविनि घटादौ द्रव्योत्पत्ति आपाद्या। समवायेन द्रव्यत्वावच्छिन्ने तादात्म्येनान्त्यावयविनः प्रतिबन्धकत्वमिति नियमेन घटादिषु

► वल्लभा ◄

चक्षु आदि के अवयवो मे स्पर्शवद्अनन्त्यअवयवित्व नही होने के सबब उसे द्रव्यारम्भकतावच्छेदक माना जा नही सकता। इसकी अपेक्षा जातिविशेष को ही द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक मानना मुनासिब हे। चक्षु आदि इन्द्रिय के अवयवो मे स्पर्शवद् अनन्त्यअवयवित्व नही होने पर भी जातिविशेष होने की वजह उक्त कार्य-कारणभाव मे व्यभिचार नही होगा। इसलिए प्रतिवादी नव्यनैयायिक के लिये भी उचित तो यही है कि द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकधर्मविधया जातिविशेष का स्वीकार किया जाय। वह जातिविशेष जेसे चक्षु आदि इन्द्रिय के अवयवो मे रहेगा ठीक वैसे ही अन्धकार के अवयवो मे भी रहेगा। अत अन्धकार के अवयवो से अन्धकार द्रव्य की उत्पत्ति हो सकती हे। अतएव अन्धकार एव तदवयवो मे स्पर्श का अनङ्गीकार करने पर भी अन्धकार को जन्य द्रव्य कहने मे कोई दोष सम्भवित नही हे, क्योकि द्रव्यारम्भकतावच्छेदक वैजात्य=जातिविशेष के आश्रयीभूत अन्धकारअवयवो से वह जन्य हे। यहाँ इस शङ्का का कि→'चक्षु आदि के अवयवो मे या अन्धकार के अवयवो मे उत्कट स्पर्श नही होने पर भी अनुत्कट स्पर्श का स्वीकार करना उचित है, क्योकि अन्यथा उनमे द्रव्यारम्भकत्व=द्रव्यसमवायिकारणत्व ही अनुपपन्न होगा। घटादि के अवयवो मे स्पर्श होने पर ही उनसे घटादि का आरम्भ होता हे - यह देखा गया हे । अत चक्षु ओर अन्धकार के अवयवो मे अनुद्भूत स्पर्श का स्वीकार करना ही होगा'←समाधान यह है कि चक्षु, अन्धकार आदि के अनन्त अवयवो मे अनन्त पृथक् पृथक् अनुद्भूत स्पर्श की कल्पना करने मे गौरव है। इसकी अपेक्षा उनमे एक जातिविशेष की कल्पना करना ही उचित हे, क्योकि इस कल्पना मे लाघव है।

### द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जाति मे साङ्कर्य का निरास- मीमासक

तादृश०। यहाँ इस समस्या का कि→ जातिविशेष को द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक मानने पर जलत्व आदि जाति के साथ उसका साङ्कर्य प्रसक्त होगा। देखिये, कपाल आदि मे द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जातिविशेष हे किन्तु जलत्व नही हे। अन्त्य अवयवी जल मे जलत्व जाति है किन्तु द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जाति नही हे । जब कि परस्पर व्यधिकरण जलत्वजाति एव द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक जाति दोनो ही अनन्त्य जल द्रव्य मे रहती है, क्योकि वह जल हे एव अवयवी जलद्रव्य का समवायिकारण भी हे। परस्पर व्यधिकरण धर्म का एकत्र समावेश होना ही सङ्कर है, जो जातिबाधक हे। उक्त साकर्य दोष के कारण ही द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जातिविशेष

मूर्त्तत्वेनैव द्रव्यारम्भकत्वं, न च मनसोऽपि मूर्तत्वात्तदारम्भकत्वप्रसङ्गः, मनोऽन्यमूर्तत्वेनैव तथात्वादित्येके। 'मूर्तत्वेनैव तथात्वं, मनसि द्रव्यानुत्पत्तिस्तु विजातीयसंयोगरूपहेत्वन्तराभावात्'इत्यपरे।

◆★ हेमलता ◆★

द्रव्यारम्भकतावच्छेदकजातेः सत्त्वेऽपि समवायेन द्रव्यं प्रति तेषामेव तादात्म्येन प्रतिबन्धकत्वान्न तत्र द्रव्योत्पादः प्रतिबन्धकाभावस्यापि कारणत्वेन सामग्रीवैकल्यात्। न च गौरवम्, फलामिमुखत्वात्,। अतो घटादिषु द्रव्यारम्भकतावच्छेदकजातिस्वीकारेऽपि न दोष इति तमोद्रव्यवादितात्पर्यम्।

एतेन द्रव्यत्वं कार्याकार्यवृत्ति न कार्यतावच्छेदकं जन्यद्रव्यत्वस्य जन्यमात्रवृत्तित्वेऽपि तदवच्छिन्नजनकतावच्छेदकजातेरस्वीकारः जलत्वादिना साङ्कर्यादिति वर्धमानोक्तिः निरस्ता, जन्यद्रव्यत्वावच्छिन्नकार्यतानिरूपितकारणतावच्छेदकजातेरन्त्यावयविन्यपि स्वीकारेण जलत्वादिना साङ्कर्याऽयोगात्। वस्तुतः जन्यद्रव्यमात्रवृत्तिवैजात्यस्यैव तत्त्वमिति तु ध्येयम्।

अत्रैवैकेषां विदुषां मतमावेदयति मूर्त्तत्वेनैव द्रव्यारम्भकत्वं = द्रव्यसमवायिकारणत्वम्। एवकारेण द्रव्यत्वादिकं व्यवच्छिन्नम्। द्रव्यसमवायिकारणताया मूर्तत्वावच्छिन्नत्वे मनस्यपि समवायेन द्रव्यान्तरमुत्पद्येत, तत्र मूर्तत्वस्य समवेतत्वादित्याशङ्कायामाहुः न च मनसोऽपि मूर्तत्वात् तदारम्भकत्वप्रसङ्गः = द्रव्यारम्भकत्वापातः, मनोऽन्यमूर्तत्वेनैव तथात्वात् = द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकत्वात्। मनसि विशेष्यसत्त्वेऽपि मनोभिन्नत्वलक्षणविशेषणविरहेण विशिष्टकारणतावच्छेदकस्यासत्त्वान्न तत्र समवायेन द्रव्यान्तरोत्पादप्रसङ्गः।

द्रव्यत्वन्तु न द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकम्, व्यापकत्वात्, अनतिरिक्तवृत्तिधर्मस्यैव तथात्वादिति मनोऽन्यमूर्तत्वमेव द्रव्यारम्भकतावच्छेदकम्, अनतिरिक्तवृत्तित्वात्, अन्यथाऽकारणेऽपि स्वरूपयोग्यत्वलक्षणकारणतास्वीकारापत्तेरिति तदाशयः।

एके इत्येव वदता स्वकीयास्वरसोद्भावनं कृतम्। तद्बीजञ्चेदम्-मनोभिन्नत्व-विशिष्टमूर्तत्वं तथा यदुत मूर्तत्वविशिष्टमनोभिन्नत्वम्? इत्यत्राऽविनिगमकम्। किञ्चैवं घटादावपि समवायेन द्रव्यान्तरोत्पादप्रसङ्गः दुर्वारः। अन्त्यावयविभिन्नत्वविशेषणोपादाने च पुनर्विशेषणविशेष्यभावेऽविनिगमात् महागौरवाच्चेति विभावनीयम्।

द्रव्यसमवायिकारणत्वस्थले एवापरेषां मतं व्याकरोति - मूर्त्तत्वेनैवेति। एवकारेण मनोऽन्यमूर्तत्वादिव्यवच्छेदः कृतः। तथात्वं = द्रव्यसमवायिकारणत्वम्। तर्हि मनसि व्यभिचारः किं पाणिपिधेयः? इत्याह मनसि मूर्तत्ववति समवायेन द्रव्यानुत्पत्तिस्तु विजातीयसंयोगरूपहेत्वन्तराभावात्।

▶▶ वल्लभा ◀◀

का स्वीकार किया जा नहीं सकता' ←— समाधान यह है कि अनन्त्य अवयवी की भाँति अन्त्य अवयवी जलादि में भी द्रव्यारम्भकतावच्छेदक वैजात्य रहता है - यह मान्य है। मतलब यह है कि जलत्व एवं उक्त जातिविशेष को परस्पर व्यधिकरण सिद्ध करने के लिये जो कहा गया था कि— अन्त्य अवयवी जल में जलत्व जाति है मगर द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जातिविशेष नहीं है- वही असङ्गत है, क्योंकि उसमें दोनों ही जाति रहती है। अतः परस्परव्यधिकरण धर्म का एक धर्मी में समावेशात्मक साङ्कर्य दोष नामुमकिन है।

घटत्वा०। यहाँ यह शङ्का हो कि—›'अन्त्य अवयवी में द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक जातिविशेष का स्वीकार करने पर तो घटात्मक अन्त्य अवयवी से भी अन्य द्रव्य की उत्पत्ति होने लगेगी, क्योंकि उसमें द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक जातिविशेष विद्यमान है। अतः कपाल की भाँति घट में भी द्रव्यारम्भकता की आपत्ति होगी'←—तो यह भी ठीक नहीं है, क्योंकि घट आदि अन्त्य अवयवी में द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक जातिविशेष होने पर भी घटत्वादि धर्म को नवीन द्रव्य का प्रतिबन्धकतावच्छेदक मान कर उसके आश्रय घट आदि में द्रव्यारम्भकता की आपत्ति का निराकरण किया जा सकता है। आशय यह है कि समवायसम्बन्ध से नवीन द्रव्य के प्रति तादात्म्यसम्बन्ध से घट आदि अन्त्यअवयवी को घटत्वादिधर्मेण प्रतिबन्धक मान लेने से ही घटादि अन्त्य अवयवी से नवीन द्रव्य की उत्पत्ति का आपादन परिहृत हो जाता है। प्रतिबन्धक होने पर कार्य का उदय कैसे हो सकता है?

## ■■ मनोभिन्नमूर्तत्व द्रव्यारम्भकतावच्छेदक - मतविशेष ■■

मूर्त्त०। अमुक विद्वानों का यह कथन है कि द्रव्यारम्भकतावच्छेदक धर्म मूर्तत्व ही है। कपाल, तन्तु आदि में मूर्तत्व होने की वजह ही वे घट, पट आदि के समवायिकारण हो सकते हैं। यहाँ यह कहना कि—›'मूर्तत्व तो मन में भी है। अतः कपाल आदि की भाँति मन में भी समवायसम्बन्ध से द्रव्यान्तर की उत्पत्ति होनी चाहिए'←— इसलिए निराधार है कि द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक केवल मूर्तत्व नहीं है किन्तु मनोभिन्नमूर्तत्व है। मनोद्रव्य मूर्त्त जरूर है मगर मनोभिन्न नहीं है। अपने से कौन भिन्न होगा? मन में मनोभिन्नत्व नहीं होने से मनोभेदविशिष्ट मूर्तत्व भी रहता नहीं है। विशेषणाभाव-प्रयुक्तविशिष्टकारणतावच्छेदकाभाव का आश्रय होने की वजह मन में समवायसम्बन्ध से अन्य द्रव्य की उत्पत्ति हो सकती नहीं है। कारणतावच्छेदक धर्म से शून्य कैसे कार्यजनक हो सकता है? उसके बल से कार्योत्पाद का आपादन हो नहीं सकता।

यत्तु द्रव्यारम्भकतावच्छेदकतया पृथिव्यादिचतुर्ष्वेव भूतत्वाख्यो जातिविशेषः कल्प्यते। स एव च भूतपदशक्यतावच्छेदकः आकाशे भूतत्वव्यवहारस्तु भाक्त इति तन्न, मनसोऽनतिरिक्तत्वनये भूत-मूर्तपदयोः पर्यायत्वापत्तेः ।

## हेमलता

जन्यद्रव्यासमवायिकारणीभूतविलक्षणसयोगविरहात् मनसि न समवायेन द्रव्यमुत्पद्यते, सामग्रीविकलताया कार्योत्पादाऽयोगात्। युक्तश्चैतत् सम्भवति क्लृप्ताऽगुरुधर्मविशेषे सामान्यधर्मस्य कारणतानवच्छेदकत्वात्, अन्यथा द्रव्यत्वमपि घटत्वाद्यवच्छिन्नकार्यतानिरूपितायाः कारणताया अवच्छेदकमापद्येत।

अपर इत्यनेन प्रकरणकृता स्वकीयाऽस्वरसोद्भावन कृतम्। तद्बीजञ्चैवम् मनसि विजातीयसयोगलक्षणहेत्वन्तरविरहे मानाभावात्, यत्क्रियया घटे आरम्भको मनसि चानारम्भकः सयोगो जनितः तत्क्रियाजन्यतावच्छेदाय तत्रोक्तवैजात्यस्यावश्यकत्वात्। न च मनोऽन्यमूर्तत्वेनैव तथात्वमिति वक्तव्यम्, गौरवात्। एवञ्च तादृशजातिकल्पने विजातीयसयोगकल्पने नोदनत्वादीना तद्वैजात्यव्याप्यत्वकल्पने तदवच्छिन्नकारणकल्पने च महागौरवात् वरमतिशय एवानतिप्रसक्तः द्रव्यजनक कल्प्यत इति। मनसि सर्वदा विजातीयसयोगविरहे च नित्यत्वे सति स्वरूपयोग्यस्य फलावश्यम्भाव इति नैयायिकराद्धान्तभङ्गस्तु परस्याधिकदोषः।

अत्रैव कस्यचिन्मतमपाकर्तुमावेदयति- यत्त्विति तन्नेत्यनेनाऽन्वेति। द्रव्यारम्भकतावच्छेदकतया = जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकविधया पृथिव्यादिचतुर्षु = पृथिवीजलानलानिलेषु एव भूतत्वाख्य जातिविशेष कल्प्यते = अनुमीयते। एवकारेणाकाशव्यवच्छेदः कृतः। प्रयोगस्त्वेव - पृथिव्यादिचतुष्कनिष्ठसमवायसम्बन्धावच्छिन्नद्रव्यनिष्ठकार्यतानिरूपिता तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्ना कारणता किञ्चिद्धर्मावच्छिन्ना कारणतात्वात्, कपालनिष्ठघटकारणतावत्। तादृशकारणताया गगनाद्यवृत्तितया गगनादिव्यावृत्ता तादृशकारणतावच्छेदकविधया भूतत्वजातिः सिध्यति। स = भूतत्वाख्यो जातिविशेष एव च भूतपदशक्यतावच्छेदक = भूतपदनिष्ठशक्तिनिरूपितविषयताया नियामकः, भूतपदप्रवृत्तिनिमित्तमिति यावत्।

नन्वेव सति गगने भूतपदप्रयोगस्योन्मत्तप्रलापत्व प्रसज्येत यतो भूतत्वलक्षण भूतपदप्रवृत्तिनिमित्त नास्ति भूतपदञ्च तत्र व्यवह्रियते इत्याशङ्कायामाह - आकाशे भूतत्वव्यवहारस्तु भाक्त = गौण इति। इलाजलानलानिलेष्वेव भूतपदप्रयोगो मुख्यः, गगने तूपचरितः, चित्रगवि गोपदप्रयोगवत्। एतेन गगने भूतपदप्रयोगविषयतया भूतत्वसिद्धिः प्रत्युक्ता माणवकेऽपि सिहत्वसिद्धिप्रसङ्गात्। अतः पृथिव्यादिचतुष्कबहिर्भूतानामन्धकारावयवाना द्रव्यारम्भकत्व सम्भवति। न हि कारणतावच्छेदकानाक्रान्तात्कार्योदयो लब्धावकाशो भवति। न च एतन्मते तमसोऽद्रव्यत्वेन तमोऽवयवानामप्यसिद्धिरिति वाच्यम् अभ्युपगमवादेन तमोऽवयवानङ्गीकृत्य तमसो द्रव्यत्वप्रतिषेधार्थत्वेनास्यादोषत्वात्। न हि परप्रसिद्धानुवादेन प्रसङ्गापादनमसम्भवग्रस्तम्। अतो नान्धकारस्य द्रव्यत्वमिति यत्तुमताशयः।

यद्यपि तमःसाधारणस्यापि भूतत्वस्य कल्पयितु शक्यत्वेन तमसो द्रव्यत्वमव्याहतमिति वक्तु शक्यते तथापि स्फुटत्वात्तदुपेक्ष्य दोषान्तर तमोद्रव्यवादी प्रदर्शयति - तन्नेति मनस = मनःपदप्रतिपाद्यस्य अनतिरिक्तत्वनये = माध्वादिमते भूत-मूर्तपदयो पर्यायत्वापत्ते । तत्समानार्थकपदान्तरेण तदर्थकथनात् अभिन्नप्रवृत्तिनिमित्तपदत्वलक्षणस्य पर्यायत्वस्य प्रसङ्गात्। आकाशे भूतत्वजात्यनङ्गीकारात्, मनसश्चातिरिक्तस्य विरहात् भूतमूर्तपदाभ्या

## वल्लभा

### मूर्तत्व ही द्रव्यारम्भकतावच्छेदक - अपरमत

मूर्त०। प्रकरणकार यहाँ अपर विद्वानो के अभिप्राय को बताते है कि - मूर्तत्व ही द्रव्यसमवायिकारणता का अवच्छेदक = नियामक धर्म है न कि मनोभिन्नमूर्तत्व, क्योकि वैसा मानने मे जनकतावच्छेदक धर्मशरीर मे गौरव होता है। मूर्तत्व को ही द्रव्य की समवायिकारणता का अवच्छेदक मानने पर भी मन मे समवायसम्बन्ध से किसी द्रव्य की उत्पत्ति को अवकाश नही होगा, क्योकि द्रव्यारम्भकतावच्छेदक मूर्तत्व धर्म मन मे होने पर भी विजातीयसयोगात्मक अन्य हेतु के न होने की वजह मन मे समवायसम्बन्ध से द्रव्य की उत्पत्ति हो सकती नही हे। किसी एक कारण से ही कार्य का उत्पाद होता नही है किन्तु सामग्री = कारणकलाप से ही। अत मूर्तत्व का द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकविधया स्वीकार निर्दोष है।

### द्रव्यारम्भकतावच्छेदक भूतत्वजाति हो नही सकती

यत्तु०। कुछ विद्वानो का यह कथन है कि—"द्रव्यारम्भकतावच्छेदक धर्म न तो मूर्तत्व है, न तो मनोऽन्यमूर्तत्व है किन्तु भूतत्व है। इसका कारण यह है कि भूतत्व जाति की सिद्धि ही द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकधर्मविधया होती है। द्रव्य के समवायिकारण ह पृथ्वी, जल, तेज ओर वायु। अत भूतत्वजाति भी इन चारो मे ही रहेगी, न कि अन्य मे । भूतपद का शक्यतावच्छेदक भी भूतत्व जाति ही हे। जहाँ जहाँ भूतत्व जाति रहती हे, वहाँ वहाँ ही भूतपद का प्रयोग-व्यवहार होता है। यद्यपि आकाश मे भी भूतत्व का प्रयोग होता है किन्तु वह प्रयोग मुख्य नही है। आकाश मे होनेवाला भूतपद का व्यवहार गोण है। अत आकाश मे भूतत्व का व्यवहार भूतत्वजाति का साधक नही हे। अन्धकार तो पृथ्वी आदि चतुष्क से बहिर्भूत द्रव्य है। अतएव वह भूतत्वजातिशून्य

वेदादावाकाशादौ प्रयुक्तभूतपदमुख्यत्वाय बहिरिन्द्रियग्राह्यविशेषगुणसजातीयगुणवत्त्वस्य गुरुणोऽपि भूतपदशक्यतावच्छेदकत्वात्, अन्यथा पशुपदादेरपि गोत्वविशिष्ट एव शक्यतापत्तेः।

## ▲★ हेमलता ★▲

पृथिव्यादिचतुष्कस्यैव प्रतिपादनात् अभिन्नप्रवृत्तिनिमित्तत्वलक्षणं पर्यायत्वं तयोः दुर्वारम्। नव्यनैयायिकैरपि नातिरिक्तं मनोऽभ्युपगम्यते, भौतिकाः परमाणव एव मनांसि अनन्तधर्मिणामतिरिक्तायाश्च जातेः कल्पनामपेक्ष्य क्लृप्तानामेव धर्मिणा तादृशेण हेतुत्वस्य युक्तत्वात्, सुषुप्तौ ज्ञानानुत्पत्तिनियमस्त्वदृष्टोपग्रहादिति नव्यानामभिप्रायः। ततश्च भूतमूर्तपदाऽपर्यायत्वोपपत्तिकृतेऽपि मनसोऽनतिरिक्तत्वमतानुरोधेन गगने भूतत्वमुपगन्तव्यम्। एवञ्च पृथिवीजलतेजोवायुगगनतमोद्रव्येषु भूतत्वं कल्पनामर्हति, सङ्कोचे मानाभावात्। ततो भूतत्वस्य द्रव्यारम्भकतावच्छेदकत्वेऽपि तमोऽवयवाना न द्रव्यारम्भकत्वानुपपत्तिरिति तमोद्रव्यत्ववादिनोऽभिप्रायः।

ननु मनसोऽनतिरिक्तत्वनये भूत-मूर्तपदयो पर्यायत्वमभिमतमेवेत्याशङ्कायां हेत्वन्तरमाह- वेदादौ =वेदोपनिषत्स्मृत्यादिषु आकाशादौ प्रयुक्तभूतपदमुख्यत्वाय = प्रयुक्तस्य भूतपदस्य प्राधान्योपपत्तये बहिरिन्द्रियग्राह्यविशेषगुणजातीयगुणवत्त्वस्य = मनोभिन्नेन्द्रियेण ग्राह्यो यो विशेषगुणः तत्सजातीयगुणवत्त्वस्य गुरुणोऽपि भूतपदशक्यतावच्छेदकत्वात् = भूतपदनिष्ठशक्तिनिरूपित- विषयताया नियामकत्वात्। अयमभिसन्धिः आकाशेऽपि वेदादौ भूतपद प्रयुज्यते। न च तत्र भूतपदप्रयोगसम्भवो लक्षणयैवोपपादनीय इति वाच्यम् वेदे लक्षणाया अनभ्युपगमात्, तस्या जघन्यवृत्तित्वात्, अन्यथा वेदादपि पदशक्यार्थाऽनिर्णये तस्य शक्तिग्राहकत्वमनुपपन्नं स्यात्। अत आकाशे प्रयुक्तस्य श्रुतिघटकभूतपदस्य मुख्यत्वोपपत्तये बहिरिन्द्रियग्राह्यविशेषगुणजातीयगुणवत्त्वलक्षणमेव भूतत्वं भूतपदशक्यतावच्छेदकतया स्वीकर्तव्यम्। अन्यथा = गुरोः शक्यतानवच्छेदकत्वे पशुपदादेरपि गोत्वादिविशिष्टे = गोत्वाद्यवच्छिन्ने एव शक्यतापत्ते। एवकारेण लोमवल्लाङ्गूलवत्त्वस्य व्यवच्छेदः कृतः। अत्र च यद्विशेषवक्तव्यं तदस्माभिरन्यत्रोक्तमिति न पुन प्रतन्यते।

## ●● वल्लभा ●●

सिद्ध होता है। अतएव अन्धकार के अवयवो से अन्धकारनामक द्रव्य का आरम्भ हो सकता नही है। द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक जाति से रहित से समवायसम्बन्ध से द्रव्य की उत्पत्ति कैसे हो सकती है?''←किन्तु यह असङ्गत है, क्योंकि जो दार्शनिक मन को अतिरिक्त द्रव्य मानते नहीं है, उनके मतानुसार भूतपद और मूर्तपद पर्यायवाचक बन जायेंगे, क्योंकि आप पृथ्वी आदि चार को ही भूत मानते है और मन नाम का कोई स्वतन्त्र द्रव्य वे दार्शनिक मानते नहीं है। अत भूतपद और मूर्तपद का वाच्यार्थ पृथ्वी आदि द्रव्यचतुष्क ही बनेगा। मतलब कि उन दोनों पदो का प्रवृत्तिनिमित्त एक ही बनेगा। जिन पदो का प्रवृत्तिनिमित्त एक ही होता है वे पद पर्यायवाचक कहलाते है। इसलिए अभिन्न पदप्रवृत्तिनिमित्तवाले भूतपद और मूर्तपद मे पर्यायत्व की आपत्ति आयेगी।

### ▶ गुरु धर्म भी शक्यतावच्छेदक ◀

वेदा०। पृथ्वी आदि चार मे भूतत्व जाति माननेवाले विद्वानो ने जो कहा था कि→'आकाश मे भूतत्व जाति रहती नही है। इसलिये आकाश मे होनेवाला भूतपद का प्रयोग गौण है'← वह भी अयुक्त है। इसका कारण यह है कि नैयायिक और मीमांसक दोनों ही वेदादि को प्रमाण मानते है। तथा वेदादि मे तो अनेक बार आकाशात्मक अभिधेय मे भूतपद का प्रयोग दृष्टिगोचर होता है। आकाश को उद्देश्य कर के वेदादि मे जो भूतपदप्रयोग उपलब्ध है उन्हे गौण तो नही माना जा सकता। अत उसके मुख्यत्व की उपपत्ति लिये आकाश मे भी भूतत्व का अङ्गीकार करना उचित है। भूतपद के शक्यतावच्छेदकस्वरूप भूतत्व को जातिस्वरूप नही माना जा सकता, क्योंकि तब मूर्तत्व जाति के साथ भूतत्व का साङ्कर्य प्रसक्त होता है। इसलिए भूतत्व को सखण्डउपाधिस्वरूप मानना युक्त है जिसका निर्वचन ऐसा हो सकता है कि बहिरिन्द्रियग्राह्य विशेषगुण के सजातीय गुणवत्त्व भूतत्व है। पृथ्वी आदि मे बहिरिन्द्रिय घ्राण आदि से ग्राह्य गन्ध आदि विशेष गुण के सजातीय गुण होने से निरुक्त भूतत्व रहेगा। यहाँ भूतत्व का जो निर्वचन किया गया है वह अन्धकार मे अबाधित है, क्योंकि उसमे नीलरूप आदि विशेष गुण रहते हैं जो बहिरिन्द्रियग्राह्य विशेषगुण रूप आदि के सजातीय है। अत भूतत्व को द्रव्यारम्भकतावच्छेदक मानने पर भी अन्धकार के अवयवो से अन्धकार द्रव्य का आरम्भ हो सकता है। यहाँ यह कहना कि→'भूतत्व को बहिरिन्द्रियग्राह्यविशेषगुणसजातीयगुणवत्त्व स्वरूप मानने पर भूतपद का वह शक्यतावच्छेदक बन नही सकेगा, क्योंकि लघु धर्म ही शक्यतावच्छेदक हो सकता है'←भी ठीक नही है, क्योंकि गुरु धर्म भी शक्यतावच्छेदक हो सकता है, अन्यथा पशुपद का शक्यतावच्छेदक लोमवल्लाङ्गूलवत्त्व कैसे हो सकेगा? क्योंकि वह भी गोत्वादि की अपेक्षा गुरुभूत है, अनेक पदार्थो से घटित है। तब तो गोत्वादिविशिष्ट मे ही पशुपदशक्यता की आपत्ति आयेगी। लघु धर्म मे ही शक्यतावच्छेदकता का स्वीकार करने पर तो पशुपद का शक्यतावच्छेदक लोमवल्लाङ्गूलवत्त्व नही हो सकेगा। मगर ऐसा नही है। अत जैसे लोमवल्लाङ्गूलवत्त्व

स्वतन्त्रास्तु एकत्वनिष्ठ एव द्रव्यारम्भकतावच्छेदकजातिविशेषः कल्प्यते। स चान्त्यावयव्येकत्वव्यतिरिक्त एवेति न तत्तदन्त्यावयवित्वेनानन्तप्रतिवध्य-प्रतिवन्धकभावकल्पनागौरवम्।

## हेमलता

स्वतन्त्रास्त्विति आहुरित्यनेनान्वेति। एकत्वनिष्ठ = एकत्वसङ्ख्यासमवेत॰, एव द्रव्यारम्भकतावच्छेदकजातिविशेष = द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकीभूतः एकत्वत्वविशेषलक्षणो जातिविशेष॰ कल्प्यते = अनुमीयते। 'या या कारणता सा सा किञ्चिद्धर्मावच्छिन्ने'तिव्याप्तिवलेन समवायसम्बन्धावच्छिन्नद्रव्यमात्रवृत्तिकार्यतानिरूपिततादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्नकारणतावच्छेदकविधया एकत्वसख्यावृत्ति॰ एकत्वत्वविशेषोऽनुमीयते। 'सिद्धो धर्म एको नित्यश्चेदसति बाधके तदा लाघवमि'ति न्यायेन स च जातिस्वरूप एव सिध्यति। न चैकत्वसख्यायामेवैकत्वत्वविशेषो वर्तते समवायेन घटादि द्रव्य तु कपालादौ वर्तते इति वैयधिकरण्यात्कथ कार्यकारणभावः घटाकोटिमटाट्येतेति वाच्यम् जातिविशेषस्य समवायेनैकत्ववृत्तित्वेऽपि स्वसमवायिसमवायसम्बन्धेन कपालादौ सत्त्वात्, स्वसमवायिसमवायस्यैवात्र जन्यद्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकसम्बन्धेन विवक्षितत्वात्। एतेन एकत्वसमवेतस्यैकत्वत्वविशेपस्य द्रव्यारम्भकतावच्छेदकत्वे एकत्वसख्याया द्रव्यसमवायिकारणत्व प्रसज्येतेति मुग्धाशङ्काऽपि परिहृता, व्याख्यानतो विशेपप्रतिपत्ते॰।

नन्वेव सति घटादेरपि द्रव्यारम्भकत्वापातः, स्वसमवायिसमवायसम्बन्धेनैकत्वत्वविशेपस्य तत्र सत्त्वात्। एतेन चरमावयविनो द्रव्यरम्भकत्व न कुत्रापि दृष्टमिति न तदापादनमर्हतीति प्रत्युक्तम्, सत्या मामग्र्या कार्योत्पादाऽवश्यम्भावनियमात्। न हि प्रयोजनक्षतिभिया सामग्री स्वकार्यं नार्जयतीत्याद्धायामाचक्षते - स = द्रव्यारम्भकतावच्छेदक एकत्वसमवेतो जातिविशेष॰ च अन्त्यावयव्येकत्वव्यतिरिक्त चरमावयविसमवेतैकत्वसख्यायामसमवेत एव। एकत्वत्वविशेपस्यान्त्यावयविसमवेतैकत्वासमवेतत्वादेव स्वसमवायिसमवायसम्बन्धेन चरमावयविवृत्तित्वासम्भवः। एतेन घटादेः द्रव्यारम्भकतापत्तिः प्रत्युक्ता, स्वसमवायिकारणतावच्छेदकतावच्छेदकससर्गेण द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकाभाववतो द्रव्यारम्भायोगात्। एकत्वत्वविशेपस्यान्त्यावयव्येकत्वसमवेतत्वोपगमे तु घटादीनामनारम्भकत्वरक्षणाय समवायेन द्रव्य प्रति तादात्म्येन तत्तद्द्रव्यस्य प्रतिवन्धकत्वकल्पनावश्यकत्वेनाऽनन्तप्रतिवध्यप्रतिवन्धकभावप्रसङ्गात्। एतादृशगौरवस्य प्रथममेवोपस्थितत्वेन न तत्र जातिविशेषः कल्प्यते इति न गौरवमित्याशयमाविष्कुर्वन्ति- इति = उक्तहेतो॰ न तत्तदन्त्यावयवित्वेन अनन्तप्रतिवध्यप्रतिवन्धकभावकल्पनागारवम्। घटे समवायेन द्रव्य प्रति प्रतिवन्धकत्व, पटे समवायेन द्रव्य प्रति तादात्म्येन पटस्य प्रतिवन्धकत्वमित्याद्यनन्तप्रतिवध्य-प्रतिवन्धकभावकल्पनागौरव घटादिसमवेतैकत्वसख्यायामेकत्वत्वविशेपस्य द्रव्यारम्भकतावच्छेदकस्याऽनभ्युपगमेनेव परिहृतम्। न चान्त्यावयविसमवेतकत्वव्यावृत्तिरेकत्वविशेपे कथ सिद्धेति वाच्यम्, धर्मिग्राहकप्रमाणादेव तल्लाभात्, 'समवायसम्बन्धावच्छिन्न-जन्यद्रव्यमात्रवृत्तिवजात्यावच्छिन्नकार्यतानिरूपिता तादात्म्यसम्बन्धावच्छिन्नाऽनन्त्यावयविनिष्ठसमवायिकारणता किञ्चिद्ध-

## वल्लभा

गुरु धर्म होने पर भी पशुपद की शक्यता का अवच्छेदक ह ठीक वैसे ही वहिरिन्द्रियग्राह्यविशेपगुणसजातीयगुणवत्त्व गुरुधर्म होने पर भी भूतपद की शक्ति की विपयता का नियामक = शक्यतावच्छेदक हो सकता हे। निष्कर्प - अन्धकार को जन्य द्रव्य कहा जा मकता हे।

### ♦★ एकत्ववृत्ति जातिविशेष द्रव्यारम्भकतावच्छेदक - स्वतन्त्रमत ♦★

स्वत॰। अमुक स्वतत्र विद्वानो का यह कथन हे कि→'द्रव्यारम्भकतावच्छेदक न तो मूर्तत्त्व है, न तो भूतत्व है किन्तु एकत्वसख्या मे रहनेवाली जाति विशेष ही द्रव्यारम्भकतावच्छेदक ह। कपालगत एकत्व मे तादृश जातिविशेष होने से कपाल घटारम्भक होता है। यद्यपि तादृश जाति समवाय सम्बन्ध से कपाल मे नही अपितु कपालगत एकत्व सख्या मे रहती ह। कारणतावच्छेदक धर्म तो कारण मे ही रहना चाहिए- यह एक नियम हे। अत आपातत तादृश जाति को द्रव्यारम्भकतावच्छेदक मानी जा नही सकती तथापि स्वाश्रयसमवायसम्बन्ध से विवक्षित जातिविशेष कपाल मे भी रह सकती हे, क्योकि स्व = जातिविशेष के आश्रय = एकत्वसख्या का समवाय उस कपाल मे रहता है जहाँ समवायसम्बन्ध से घट उत्पन्न होता है। यहाँ यह शङ्का हो कि→'घटादि अन्त्य अवयवी मे भी एकत्वसख्या रहने से तादृशएकत्वगत जाति स्वाश्रयसमवाय सम्बन्ध से घट आदि मे भी रहने से घट आदि मे भी कपालादि की भाँति समवाय ससर्ग से द्रव्य उत्पन्न होगा'←तो यह निराधार है, क्योकि द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जातिविशेष अनन्त्य अवयवी मे रहनेवाली एकत्व सख्या मे ही वृत्ति हे, न कि अन्त्य अवयवी मे रहनेवाली एकत्व सख्या मे भी। घट अन्त्य अवयवी होने की वजह घटगत एकत्वसख्या मे तादृश जातिविशेष समवायसम्बन्ध से नही रहने से स्वाश्रयसमवायसम्बन्ध से वह जाति घटादि अन्त्य अवयवी मे भी रह नही सकती। अत घटादि मे समवायसम्बन्ध से द्रव्यान्तर की उत्पत्ति हो नही सकती। अन्त्य अवयवी मे रहनेवाली एकत्व सख्या मे द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जाति समवाय सम्बन्ध से रहती नही हे - यह मानना उचित भी ह, क्योकि ऐसा न मानने पर तत् तत् अनन्त अन्त्य अवयवी को समवायसम्बन्ध से होनेवाली द्रव्य की उत्पत्ति के प्रति तादात्म्यसम्बन्ध से प्रतिवन्धक मानना

न च तस्य जन्यैकत्वत्वेन सम साङ्कर्यम्, तद्व्याप्यजन्यैकत्वत्वस्य भिन्नत्वात्, कार्यतावच्छेदकाननुगमस्याऽदोषत्वाद्' इत्याहु ।

◆ हेमलता ◆

र्मावच्छिन्ना कारणतात्वात्' इत्यनुमानेनचाऽन्त्यावयविसमवेतैकत्वासमवेतस्यैव वैजात्यस्य द्रव्यारम्भकतावच्छेदकधर्मविधया सिद्धेरिति।

न च तस्य = अनन्त्यावयविमात्रसमवेतैकत्वसङ्ख्यासमवेतैकत्वत्वजातिविशेषस्य स्वसमवायिसमवायसम्बन्धेन द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकस्य जन्यैकत्वत्वेन = जन्यैकत्वसङ्ख्यासमवेतैकत्वत्वसामान्येन सम साङ्कर्यम्। तथाहि घटादौ जन्ये चरमावयविनि या एकत्वसङ्ख्या साऽपि जन्येति तत्र सामानाधिकरण्येन जन्यत्वविशिष्टैकत्वत्वजातिः समवेता पर द्रव्यारम्भकतावच्छेदक एकत्वत्वविशेषस्तत्र नास्ति, स्वतन्त्रैः तादृश-जातेश्चरमावयव्येकत्वव्यावृत्तत्वाभ्युपगमात्। परमाणोर्द्रव्यारम्भकत्वेन तद्गतैकत्वसङ्ख्याया द्रव्यारम्भकतावच्छेदको जातिविशेषो वर्तते पर जन्यैकत्वत्व-जातिर्नास्ति, परमाणोर्नित्यत्वेन तद्गतैकत्वस्यापि नित्यत्वेन जन्यैकत्वमात्रवृत्तिवैजात्याऽयोगात्। द्व्यणुकादिसमवेतैकत्वे तु जन्यैकत्वमात्रवृत्तिवैजात्य द्रव्यारम्भकतावच्छेदक एकत्वत्वविशेषश्च स्त इति साङ्कर्यम्। अत एवान्त्यावयविसमवेतैकत्वव्यावृत्तैकत्वत्वविशेषस्याऽनन्त्यावयव्येकत्वसमवेतस्य द्रव्यारम्भकतावच्छेदकत्वकल्पन नार्हति। तस्यान्त्यावयविगतैकत्ववृत्तित्वे तूपदर्शितानन्तप्रतिवध्यप्रतिबन्धकभावकल्पनागौरवमिति व्याघ्रतटीन्यायापात इति।

तन्निरासार्थं स्वतन्त्राः ब्रुवते- तद्व्याप्यजन्यैकत्वत्वस्य = द्रव्यारम्भकतावच्छेदकैकत्वत्वविशेषव्याप्यजन्यैकत्वत्वस्य अन्त्यावयविसमवेतैकत्वगतज-न्यैकत्वत्वाद् भिन्नत्वात्। एवञ्च न साङ्कर्यावकाशः। तथाहि घटादिगतैकत्वे द्रव्यारम्भकतावच्छेदकीभूतैकत्वत्वविशेषस्याऽवृत्तित्वेन तद्व्याप्यस्य जन्यैकत्वत्वविशेषस्याऽपि तत्राभाव, व्यापकाभावस्य व्याप्याभावव्याप्यत्वात्। यच्चैकत्वत्व घटादिगतैकत्वे वर्तते तत्रानन्त्यावयविगतैकत्वे द्रव्यारम्भकतावच्छेदकैकत्वत्वजातिविशेषसमवायिनि वर्तते किन्तु तदतिरिक्तैकत्वत्व द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदकैकत्वत्वविशेषव्याप्यमेव वर्तत इति न परस्परव्यधिकरणयोरेकत्र समावेशलक्षणस्य सङ्करस्यावकाशः। ततश्चान्त्याऽवयविगतैकत्वाऽवृत्त्यैकत्वत्वव्यापकोऽनन्त्यावयविसमवेतैकत्वाऽसमवेत एकत्वसमवेतो जातिविशेष एकत्वत्वविशेषलक्षणः स्वसमवायिसमवायसम्बन्धेन द्रव्यसमवायिकारणतावच्छेदक इत्यभ्युपगमे दोषलेशावकाशो नास्तीति स्वतन्त्राणामभिप्रायः।

ननु जन्यैकत्वत्वजात्या सम द्रव्यारम्भकतावच्छेदकजातेः साङ्कर्यनिरासकृते जन्यैकत्वत्वजातेर्नानात्वमुपकल्प्यैकत्वनिष्ठद्रव्यारम्भकतावच्छेदकजाति-विशेषव्याप्यत्वकल्पने तादृशविभिन्नैकत्वत्वयोः कार्यतावच्छेदकत्वापातेन कार्यकारणभावभेदापत्तिरित्याशङ्कायां स्वतन्त्रा वदन्ति- कार्यतावच्छेदकाननुगमस्य अदोषत्वात्। यदि च द्रव्यारम्भकतावच्छेदकजातेर्नानात्वमुपकल्प्यते तदा व्यभिचारभिया तदवच्छिन्नजन्यतावच्छेदिकाऽपि नाना जातिः कल्प्या, साऽपि च जलत्वादिना सङ्कीर्यमाणा जलत्वादिव्याप्या नाना स्वीकार्येति बहुतरकारणतावच्छेदकजातिकल्पनावश्यकतया बहुतरकार्यकारणभावप्रसङ्गः,

► वल्लभा ◄

होगा। तत् तत् अनन्त चरम अवयवी में प्रतिबन्धकता की कल्पना करने पर अनन्त प्रतिबध्यप्रतिबन्धकभाव की कल्पना करनी होगी जिसमें अत्यन्त गौरव है। इसकी अपेक्षा अनन्त्यावयविगत एकत्वसंख्या में ही तादृश जाति का स्वीकार करना उचित है, क्योंकि तब अनन्त प्रतिबध्य-प्रतिबन्धकभाव की कल्पना अनावश्यक बनती है। स्वाश्रयसमवायसम्बन्ध से चरम अवयवी में द्रव्यारम्भकतावच्छेदक वैजात्य के नहीं रहने से ही अन्त्य अवयवी में समवाय सम्बन्ध से द्रव्यान्तर की उत्पत्ति को अवकाश कहाँ होगा? समवायिकारणतावच्छेदक धर्म से शून्य में कार्य की समवाय सम्बन्ध से उत्पत्ति होती नहीं है।

यहाँ यह कथन कि→अन्त्य अवयवी में रहनेवाली एकत्वसंख्या से व्यावृत्त और अनन्त्यावयविगत एकत्व संख्या में अनुगत समवेत जातिविशेष = एकत्वत्वविशेष को द्रव्यारम्भकतावच्छेदक मानने पर साङ्कर्य दोष प्रसक्त होने से उक्त कार्यकारणभाव को मान्य किया जा नहीं सकता। वह साङ्कर्य जन्यएकत्वत्वजाति के साथ प्रसक्त होता है। जन्यैकत्वत्वजाति का मतलब है केवल कार्यभूत एकत्वसंख्या में रहनेवाली एकत्वत्वजाति। घटगत जन्य एकत्वसंख्या में जन्यैकत्वत्व जाति है, मगर द्रव्यारम्भकतावच्छेदक एकत्वत्वजातिविशेष नहीं है, क्योंकि घट अन्त्य अवयवी होने से तद्गत एकत्वसंख्या में द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जातिविशेष का स्वतन्त्रमतानुसार स्वीकार किया जा नहीं सकता, यह अभी उपर्युक्त कथन से स्पष्ट किया गया है। परमाणुगत एकत्वसंख्या नित्य होने से उसमें जन्यैकत्वत्वजाति रहती नहीं है, मगर द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जाति रहती है, क्योंकि परमाणु द्व्यणुकजनक होता है। इस तरह परस्पर व्यधिकरण ऐसी जन्यैकत्वत्वजाति एवं द्रव्यारम्भकतावच्छेदक जातिविशेष कपालादिगत एकत्वसङ्ख्या में रहती है। परस्परव्यधिकरण धर्मो का एकत्र धर्मी में समावेश होने से जन्यैकत्वत्व जाति के साथ द्रव्यारम्भकतावच्छेदक एकत्वत्वजातिविशेष का साङ्कर्य प्रसक्त होता है←अज्ञानजन्य होने का कारण यह है कि द्रव्यारम्भकतावच्छेदक एकत्वत्वजातिविशेष की व्याप्य जन्यैकत्वत्वजाति अन्त्यावयविगत एकत्वसंख्या में रहनेवाले वैजात्य से भिन्न ही है-ऐसा हम मानते हैं। आशय यह है कि घटादि में रहनेवाली एकत्वसंख्या में समवेत जन्यैकत्वत्वजाति कपालादिगत एकत्वसंख्या में रहती नहीं है, किन्तु उससे भिन्न जातिविशेष ही कपाल आदि में समवेत एकत्वसंख्या में रहती है, जो द्रव्यारम्भकतावच्छेदक

